# सूचना.

नीचे माफक यह पुस्तक तीन तरहसे प्रसिद्ध
किया गया है.

( १ ) मूलग्रंथ, प्रस्तावना, उपोद्‌घात जन्मचरित्र, छवीओं, वंशवृक्षवाला संपूर्ण ग्रंथ. ( पृष्ठ संख्या–८८० )

( २ ) मात्र मूलग्रंथ और ग्रंथकर्त्ताकी तस्वीर. ( पृष्ठ संख्या–७४४ )

( ३ ) प्रस्तावना, चरित्र, छवीओं, वंशवृक्ष वगैरहका न्यारा पुस्तक. (पृष्ठ संख्या–१३६ )

ग्रंथ मिलनेका पत्ताः—अमरचंद पी. परमार, प्रसिद्धकर्त्ता, पायधुणी–मुंबई. शा. भीमशी माणेक मांडवी–मुंबई; मांगरोल जैनसभा, पायधुणी,–मुंबई. श्री आत्मानंद जैनसभा, लाहोर; जैनधर्म प्रसारक सभा, भावनगर; और तमाम पुस्तक वेचनेवालोंके पास, जैन पाठशालाओंमें वगैरह.

# अनुक्रमणिका.

पृष्ठ.



---

॥ ॐ ॥

# प्रसिद्धकर्त्ताकी प्रस्तावना.

इस सृष्टिमें प्राणीमात्रको धर्मका शरण है. जैसे सृष्टिमें हरेक प्रकारकी क्रियाका बंधन स्वभाव है, वैसे जन्मसें मरण पर्यंत धर्म प्राणीमात्रका संबंधी है. परंतु धर्मके दर्शन, धर्मकी शाखायें इतनी सारी हो गई है, कि सत्य धर्मसें दूसरेको पिछानना एक कठिन सवाल है. सब अपने २ धर्मकी तारीफ कर रहे हैं. कोई पुनर्जन्मको मानता है, कोई नहीं मानता, कोई पाप पुण्य कबूल करता है, कोई प्रकृतिके शिवाय सब बातोंका निषेध करता है. ऐसें अनेक प्रकारके धर्मको देखके जिज्ञासुको विभ्रमता होती है, कि किसको सच्चा और किसको जूठा माने.

सर्व दर्शनके स्वरूपको विस्तारपूर्वक देखा जाय तो जिसका तत्त्वज्ञान, निष्कलंक शंका रहित और सर्वथा मानने योग्य है, वैसा दर्शन केवल एक जिनदर्शन है. जैनमतके लिये कितनेक ईंग्रेजी शिक्षण पाये हुये ( नई चमकवाले ) आदमीने बहोत गोता खाया है. प्रायः अंग्रेजी ऐतिहासीकोने और आधुनिक पंडिताभासोंने कई कल्पना करके जैनधर्मको बौद्धकी शाखा बताई है, और एक नवाही धर्म बताया है. और अजितनाथ धर्मनाथ आदि तीर्थंकरोंके नाम भर्तृहरिके समयके मच्छंदरनाथ, गोरखनाथ जैसें नाथकुलके बतलाकर भर्तृहरिके समयसें जैनधर्म चला भी कह देते हैं. परंतु कितनेक बडे पाश्चात्य विद्वानोंने परिश्रम करके ऐतिहासिक पुरावे इकठे करके जैनधर्मको बहुत पुराना धर्म सबूत किया है. ( देखो इस ग्रंथका पृष्ठ ५३५–५४० ).

डा० मॅक्स् मुलर इस जमानेमें आर्यविद्याके एक बडे पंडित गिने जाते हैं. उन्होंने कहा है कि सारी दुनियाके पुस्तकोंमें सात पुस्तक श्रेष्ठ हैं. उसमें दूसरे नंबरमें जैनोंका कल्पसूत्र पुस्तक रखा है, और पहेले नंबरमें बाईबलको रखा है. धर्मांधपणाके वश होकर बाई-बलको प्रथम पंक्तिमें रखा होगा. धर्मकी परीक्षा, न्यायदृष्टीसें होनी चाहिये; अगर इस दृष्टिसें भट्ट मॅक्स् मुलर देखते तो कल्पसूत्रको अवश्य प्रथम पंक्तिमें रखते. यह कल्पसूत्र जैनोंका एक पुराना ग्रंथ है. पहिले यह रीवाज था कि सूत्र मुखपाठ रखते थे. श्री महावीर स्वामिके पाटधारी श्री भद्रबाहुस्वामी चतुर्दशपूर्वके पाठी वगैरहने नियमोंका अनुक्रम किया. बाद देवर्द्धीगणिक्षमाश्रमणने पुस्तकके आकारमें लिखे. परंतु जैनधर्मका इतिहास नहीं जानने-वाले जैनपुस्तकको श्रीभद्रबाहुस्वामी वा देवर्द्धीगणिक्षमाश्रमणका बनाया हुवा लिखकर जैनधर्म थोडे कालसें चला है, ऐसी विभ्रमता करे उसमें क्या आश्चर्य है? धर्मके नियम अनादि हैं; सूत्रोंकी रचना तीर्थंकरोके वखतमें हुई है.

आधुनिक समयके कितनेक पाश्चिमात्य विद्वानोने यह जाहिर किया है कि वेदधर्म प्राचीन याने ई. स. पूर्वो ३००० सें लेके ७००० वर्षतकका है. बाद कहते हैं कि बौद्धधर्म ई. स.

पूर्वी ५०० सें १००० वर्षतकका पुराना है. बाद जैन धर्मकी उत्पत्ति इ. स. पूर्वी २०० सें ४०० वर्षकी मानते हैं. अभी प्रायः धर्मशिक्षणके अभावसें झट एसा मान देते हैं कि किसी यूरोपियनने लिखा मानु परमेश्वरने कहा.

जैनधर्मके प्राचीनपणेके असंख्य पुरावे पुस्तकोंद्वारा मिल सकते हैं. इतनाही नहीं परंतु इस धर्मके अर्वाचीनपणेके विरुद्धमें बहुत बातें प्रसिद्धीमें आने लगी है. इस ग्रंथके स्तंभ ३२ में ग्रंथकर्त्ताने बहुतसी सबूतें जैनधर्म प्राचीन होनेकी दि है. इ० स० १८९३ में मद्रास प्रेसिडेन्सी कालेजके संस्कृत और कंपेरेटीव फाईलोलोजी ( भाषाशास्त्र ) के प्रोफेसर मि० गुस्ताव ओपर्ट पी. एच. डी. ने शाकटायन व्याकरण प्रसिद्ध किया है. जिसपरसें जैनधर्मकी प्राचीनताकी सिद्धिमें बहुतसी ऐसी बातें जाहिरमें आई हैं कि, जैनधर्मको अर्वाचीन बतानेवाले बहुतसें पंडित चकित हो गये हैं. क्योंकि यह शाकटायन व्याकरणके कर्त्ता जैनधर्मानुयायी भये हैं. और उसका अनिवार्य कारण प्रो० मि० ओपर्टकी नीचे लिखी प्रीफेस * ( उपोद्घात ) देखनेसें मालुम पडेगा.

१. शाकटायन व्याकरणका प्रथम मंगलाचरण यह है.

**नमः श्रीवर्धमानाय प्रबुद्धाशेषवस्तवे ॥**

**येन शब्दार्थसंबंधास्सार्वेण सुनिरूपिताः ॥ १ ॥**

अर्थः—जिस सर्वज्ञ प्रभुने शब्द और अर्थका संबंध निरुपण किया है, जो सब वस्तुके स्वरूपके जानकार है, ऐसे श्री वर्धमान प्रभु ( जैनोंके चोवीसमे तीर्थंकर श्री महावीरस्वामि ) को नमस्कार हो.

२. शाकटायनाचार्य अपने व्याकरणके प्रत्येक पदांतमें,

**"॥ महाश्रमणसंघाधिपतेः श्रुतकेवलिदेशीयाचार्यस्य शाकटायनस्य ॥"**

ऐसा लिखते हैं. उसमें श्रमणसंघाधिपति और श्रुतकेवली शब्द ऐसें हैं, जो केवल जैनधर्मके सांकेतिक शब्द है; यह शब्द दूसरे धर्मपुस्तकमें नहीं मिलते हैं.

---

* PROFESSOR GUSTAV OPPERT, PH. D., WRITES :—

Panini refers to Sákatayana as a previous Grammarian and this supplies a reason why the latter makes no mention of the former. Sákatayana's name occurs also in the Pratisákhyas of the Rigveda and Sukla-Yajurveda, and in Yàskà's Nirukta.

The Colophon at the end of each Pàda of the Sábdanusasana names this Grammar as the work of Sáktayana Srutakevalidesiyacharya, the president of the great Jain assembly. महाश्रमणसंघाधिपतेः श्रुतकेवलिदेशीयाचार्यस्य शाकटायनस्य.

Panini repeatedly mentions Sáktayana and the places thus alluded to, are also found in the Sàbdanusasana. Panini III. 4, 111; VIII. 3, 18 ; and VIII. 450, correspond respectively to S'akatayana's आद द्विषो झेर्जुस्वा ( pp. 35, 9 & 220, 290. ) वाजुस्यात् ( pp. 8. 12 and 14, 65 ), and न संयोगे ( pp. 6, 18 and 9, 31 ).

३. इस व्याकरणकी बहोतसी टीकायें हाथ लगी है. उन टीकाकारोंने भी शाकटा-यनाचार्यको परम जैनी कहा है. उसका मात्र एक दृष्टांत यह है कि टीकाकार यक्षवर्मन कहते हैं किः—

**स्वस्तिश्रीसकलज्ञानसाम्राज्यपदमाप्तवान् ॥**
**महाश्रमणसंघाधिपतिर्यश्शाकटायनः ॥**

अर्थः—सब ज्ञान प्राप्त करके जिनोने विद्वानोंमें चक्रवर्त्ती पद प्राप्त किया है, ऐसे महान साधुओंके संघका अधिपति ( जैनाचार्य ) शाकटायनाचार्य भये हैं.

४. शाकटायनाचार्य जैनी सिद्ध हुये, अब मूल बातपर आके जैनधर्मका प्राचीन-पणा मुजको प्रसिद्ध करना चाहीये.

प्रसिद्ध वैयाकरण पाणिनी ऋषिके पहिले शाकटायनाचार्य हुवे हैं, यह बात सिद्ध है, क्योंकि—

**त्रिप्रभृतिषु शाकटायनस्य ॥ लङः शाकटायनस्यैव ॥ व्योर्लघु-प्रयत्नतरः शाकटायनस्य ॥**

इत्यादि सूत्र पाणिनी ऋषिने अपने व्याकरणमें दाखल किया है. परंतु शाकटायन व्याकरणमें पाणिनिका नाम भी नजर नही आता, इससें सिद्ध है कि शाकटायनाचार्य पाणिनि ऋषिके पहिले हुए हैं.

पाणिनि ऋषिने शाकटायनके कितनेही सूत्र कुछ भी फेरफार किये विना अपने व्याकरणमें दाखल किये हैं. जैसेकि—

**त्वाहौ सौ ॥ यूयवयौ जसि ॥ तुभ्यमह्यौ ङयि ॥** इत्यादि.

पाणिनिव्याकरणके महाभाष्यका कर्त्ता पतंजली ऋषि भी शाकटायनको याद करते हैं कि—

**नामचधातुजमाह व्याकरणे शकटस्यचतोकम् ।**
**वैयाकरणानां च शाकटायन आह धातुजं नामेति ॥**

---

Patanjali in his Mahabhashya refers also to Sákatayana when he comments on Panini III. 4, 111 and III. 3, 1 ( उणादयो बहुलम् ) In the latter place he remarks:—

नामचधातुजमाह व्याकरणे शकटस्यचतोकम् । वैयाकरणानां च शाकटायन आह धातुजं नामेति ॥

In fact the Unadisutras of Sáktayana have found general admission among Grammarians and have been annotated by various commentators such as Ujjvaladatta, Mádhava and others.

कवि कल्पद्रुमका कर्त्ता बोपदेव भी शाकटायनको प्राचीन वैयाकरण गीनते हैं.

**इंद्रश्चंद्रकाशकृत्स्नापिशली शाकटायनः ।**
**पाणिन्यमरजैनेंद्रा जयंत्यष्टादिशाब्दिकाः ॥**

अर्थः-इंद्र, चंद्र, काशकृत्स्न, आपिशली, शाकटायन, पाणिनि, अमर और जैनेंद्र यह आठही वैयाकरण प्राचीन है.

उक्त प्राचीनाचार्य शाकटायनका नाम ऋग्वेद और शुक्ल यजुर्वेदकी प्रतिशाखा और यस्कराकी निरुक्तिमें भी आता है, इत्यादि लिखना प्रो० आपटेका है. विस्तारपूर्वक देखना होवे तो उक्त व्याकरणमें देख लेवें.

यह जैनधर्म कि जिसकी प्राचीनता महान विद्वानोंने पुरा खोज करनेके बाद कबूल किई है, उसका रहस्य क्या है? जैनी ईश्वरको कर्त्ता नही मानते हैं, जिस बातका खुलासा इस पुस्तकमें आवेगा. यह जैनधर्म कितना बडा दिलवाला है कि केवल एक धर्म, एक जाती, एक प्रजा गिनता है. देशाटनके लिये कितनी छूट! जैनी अनादि सदामुक्त जगत्का कर्त्ता हर्त्ता ऐसा एक ईश्वर नहीं मानते हैं. परंतु प्रजासत्ताक राज्य (समानकार्य करनेवाले एक सरिखे हकके भागी) के माफिक, तीर्थंकर जिनको जैनी ईश्वर मानते हैं, वे मनुष्य थे. आत्माको पिछानके उनोंने कर्मका त्याग किया. राग द्वेषरूप दुष्मनोंका क्षमारूप शस्त्रसें पराजय किया. केवलज्ञान पाकर सिद्धगतिको प्राप्त भये. इसी रस्ते जानेका मार्ग उन्होंने दूसरोंको दिखाया. और ऐसा मार्ग दिखाया कि दूसरोंको

---

Sáktayana is mentioned as one of the eight principal Grammarians in the well-known Sloka found in the Kavikalpadruma of Bopadeva and elsewhere. These eight Grammarians thus named are:—

Indra, Chandra, Kasakrtsana, Apisáli, Sáktayana, Panini, Amara, and Jainendra. The Slóka runs as follows:—

इन्द्रश्चद्रकाशकृत्स्नापिशली शकटायनः । पाणिन्यगर जैनेंद्रा जयंत्यष्टादिशाब्दिकाः ॥

Sáktayana mentions in his Sutras only Indra, pp. 11, 14 and 34, 92, Siddhanandin, pp. 47, 15 and 87, 34, and Aryavajra pp. 10, 11 and 12, 13 as previous Grammarians.

× × × × × × × × × ×

A striking feature of the Sábdanusasana is that it does not treat of the Svarvaidika while Panini pays particular attention to it. Vedic words, however, are otherwise much noticed by Sáktayana, and in this respect his work is not deficient to Panini.

The omission of the Svarvaidika accounts perhaps for the neglect Sáktayana has suffered at the hands of the Brahmans, while it explains the favour with which he is regarded by the Jainas. If Sáktayana was Jaina this omission must be regarded as intentional. &c. &c. &c. &c. &c. &c.

सरल रस्ता मिल सके. यदि दूसरें भी ईसी तरह वर्त्ते तो तीर्थंकर होना शक्य है. गत, वर्त्तमान और अनागत चोवीसीके सब तीर्थंकर चरित्र नीति और गुणमें श्रेष्ठ हैं. उन गुणोंके प्रकाश करनेवाले सूत्रोंको देखनेसें कोई विरुद्ध बात पाई नहीं जाती है. चक्रवर्त्तीकी याचना करनेसें वो दूसरेको समान नहीं कर सकता है; श्रीजिनदेवकी भक्ति वो जिनराजही कर देती है.

जैन धर्मका रहस्य यह है कि सब जिवोंका रक्षण करना ( दया पालनी ). सबकों समान समजना, भ्रातृभाव रखना, विद्याशाला, औषधालय, पशुशाला स्थापना, साथ मिलकर भक्ति करना, पापका पश्चात्ताप करना, पापकर्मसें छुटनेको धर्मका ज्ञान संपादन करना, पाप नहीं करनेको दृढ़ निश्चय करना, किसीसें राग द्वेष नहीं करना, अगर भूलसें वा प्रमादके वशसें होगया होवे तो मनमें पश्चात्ताप करके क्षमाका चाहना, सद्धर्मको फैलाना, प्रवृत्तिमार्गको त्यागके निवृत्तिमार्ग लेना, आत्मज्ञान प्राप्त करना, पापरहित उद्यममें प्रवर्त्तना, मन, वचन, काया, ( कर्म )सें पवित्र होना, सत्य बोलना, ब्रह्मचर्य पालना, क्रोध, मान, माया, लोभ, आदिका त्याग करना, संयम, मनोनिग्रह और तप करना. धर्ममार्गको पुष्टी देनेवाले येह तमाम कार्य है. इनको साध्य करनेको और आत्माके कल्याण करनेको निर्लोभी, निर्विकारी, शांत, दांत, संयमी विद्वान सद्गुरुके सदुपदेशकी अतीव आवश्यकता है.

जैनलोक दयाको मुख्यताकरके मानते हैं. उसका सबब यह है कि "दया" का अर्थ अंतरंग वृत्तिसें दूसरोंके हितके विषे द्रवित होना. "दया" शब्दके वाच्यार्थका अंगिकार आर्यप्रजाके सब दर्शनानुयायिको मान्य है. "दया" शब्दका लक्ष्यार्थ समजनेका दावा सब करते हैं, परंतु दयाका श्रेष्टोत्तम लक्ष्य तो जिस दर्शनशास्त्रमें सर्व आत्माको समान गिनकर स्थावर और जंगम जिवात्माओंका अनेकानेक भेद सूक्ष्मोत्तम प्रकारसें वर्णन किया हो, उस दर्शनके शिवाय कुशाग्रबुद्धिद्वारा अवलोकन करनेवालेको भी प्रायः नजर आता नही है.

नैयायिको अपनी शास्त्रीय परिभाषामें दयाका पालना सप्रेम स्वीकारता है. परंतु कौनसें कौनसें द्रव्य सचित्त है, किस प्रकारके वर्त्तनसें उनको संक्लिष्टता होगी, ऐसे भेदांतर सह भिन्न भिन्न प्रकारका विवेचन नैयायिकदर्शनमें दृष्टिगोचर होता नहीं है; तो उस दर्शनके संप्रदायिको तो कहांसे समज शके ? सांख्यदर्शनवेत्ता सूक्ष्म पर्यालोचनापूर्वक दयाका रहस्य दिखा सकते हैं, ऐसा कहना उनके शास्त्रशैलिके अनुभव करते हुए, निष्पक्षपाति शास्त्राभ्यासिको मान्य नहि है. पूर्वमीमांसको यज्ञादिक कर्मोंकरके पंचेंद्रियातिर्यक प्राणिका भोग देके धर्म मानते हैं और दयाकी अभिरुचिवाले अपनेको बताते हैं. मीमांसको दया शब्दका पारमार्थिक रहस्य समजते नहि है, इतना नहि परंतु दया शब्द शुकवत् वाणी मात्र कह जानते हैं. वेदान्तवेत्ताओ पृथ्वी, अप, तेज, वायु, वनस्पति ये सबमें चेतनसत्ता स्विकारके इन २ तत्त्वोंके जीवात्मा सुषुप्ति अवस्थावाले हैं, ऐसा समजके उनके प्राण, व्यतिपात करते हुए, पापोद्भव मान्य करतें नहि है. याहुदी, जरतोस्ती, महम्मदीय प्रजा स्थावर जंगमात्मक सब द्रव्योंमें ईश्वरी सत्ता स्विकारके, जंगम जीवोंमें आत्मतत्त्व शास्त्रशैलिसें मान्य रखकर दयाशब्दकी प्रियता बताते हैं, तो भी भक्ष्याभक्ष्यका लक्ष रखते नहि हैं. क्रिश्चियन धर्मवेत्ताओ मनुष्यके शिवाय अन्य प्राणीओंमें आत्माका अस्तित्व स्विकारते नहि है. अन्य

प्राणीओंमें प्रत्यक्ष प्रमाणसें चेतनाका अनुभव होता है, तो भी कौनसें विशेष प्रबल प्रमाणसें ऐसा कहते हैं, यह समजना पक्षपातसें तटस्थ रहकर अवलोकन करनेवालेको कष्टसाध्य है. मनुष्यमें आत्मतत्त्व अंगीकार करके दया करनेका प्रेमपूर्वक स्विकारते हैं. ईसी तरह जनसमुदायके अनेकानेक संप्रदायिको दयाका लक्ष्य आपनी भिन्न २ रुचीके अनुसार स्वीकारके वर्त्तन करते हैं. दयाका वाच्यार्थ और लक्ष्यार्थका भिन्न भिन्न स्वरूप सर्व दर्शनाभ्यासियोंको द्रष्टव्य होगा.

यदि निरीक्षक उच्चतम बुद्धिशाल निष्पक्षपाती और विचारविवेकसंपन्न होवेगा तो स्वाभाविक रीतिसें दयाका सर्वांशी लक्ष्यका गृहण करनेवाले दर्शनका विजय सिद्ध करके सर्वोपरि दयाके तत्त्वानुवादकी उत्तमोत्तम दिव्य प्रसादिका सुशील आत्मश्रेणीकी प्राप्तिके उत्सुक मुमुक्षुवर्गको रसास्वाद प्राप्त करावेगा यह वात निःसंदेह है. सर्वांशसें दयाका लक्ष्यार्थ प्रतिपादक दर्शन, विनय, क्षमा, ज्ञान, ध्यान, चारित्र, तप, स्वाध्याय, सत्य, अस्तेय, ब्रह्मचर्य, सौजन्यता, सुशीलतादिके शुद्ध स्वरुपका तादात्म्य दिखा सके यह स्वाभाविक है. क्योंकि दया यह धर्मरूप वृक्षका बीज है; सर्वांगपूर्णबीज बोया जावे और शास्त्रविचाररूप जल योग्य रीतिसें शुद्ध मतिज्ञानरूप भूमिमें सेचन किया होवे तो विनयादि अन्यधर्म लक्षण अनायाससें प्राप्त होवे जिसमें आश्चर्य क्या? जैनदर्शनमें दयाका मार्गसें वर्त्तन करनेके अनेक द्वार है. प्रथम शास्त्राधिकारीको भी आकर्षणकारी मनोहर दयामार्ग जैनदर्शनकी भव्यतामें पूज्यता उत्पन्न कराके निरीक्षकको दया मार्गमें रसलुब्ध करनेमें सदाकाल विजयी होगा, ऐसा उत्तम शास्त्राभ्यासियोंका मानना है.

जैनदर्शनमें स्थावर प्राणियोंका पृथ्वी, पाणी, अग्नि, वायु, और वनस्पति ऐसे पांच भेद है. जंगमके द्वींद्रिय, त्रींद्रिय, चतुरिंद्रिय, पंचेंद्रिय, ऐसे चार प्रकार परम विशुद्ध भावनासें प्रतिपादन करके उन२ प्राणियोंके लक्षण दिखाकर स्वआत्माकी तरह सर्व प्राणीके आत्माको समजके उनके तरफ समानबुद्धिसें उनके आत्माको किसी प्रकारसें भी क्लेश न हो, ऐसा वर्त्तन करनेको उग्रशब्दज्वालाकी कांति श्रोताके हृदयमंदिरको प्रकाशित करके बोधश्रेणि सुस्थापित करी है. कीतनेक धर्मावलंबी किसी प्राणीको रोगादिसें पीडित देखकर उनकी अंतावस्था करनेमें दया मानते हैं, परंतु जैनदर्शन अनेक प्रमाणोसें ईस बातको असत्य ठहराकर कहता है कि सब प्राणिको चाहे जैसी दुःखी अवस्थामें भी जीवनकी इच्छा तीव्र होती है. जीवन कष्टके असंख्य प्रवाहोमें भी प्राणियोंको प्रीयतम होता है. अनेक तीव्र वेदनासें पीडित अंतःकरणका लक्ष तो जीवन संधि रखनेमेंही परम दृष्टीस्थान अनुभवता है, यह वात सब विचारशील मनुष्यको प्रत्यक्ष अनुभवसें ज्ञेय है. यही सिद्धांत प्रबल प्रमाण पूर्वकसर्वज्ञ श्री महावीरने प्रतिपादन किया है. स्थावर जीवात्माओंके सूक्ष्म प्रदेशमें असंख्य जीवोंका अस्तित्व स्वीकारते हैं. वनस्पतिकायके प्रत्येक और साधारण सूक्ष्म भागमें असंख्य और अनंत जीवात्माओंका अस्तित्व अनेक प्रमाणोसें सिद्ध करके दिखाया है.

सब जीव चेतना लक्षणवंत है. चेतना होवे वहां सुख दुःखका जानपणा नित्य होवे यह निर्विवाद है. जंगम जीवोंका सुख दुःखका जानपणा स्थूल दृष्टिसें देखनेसें भी लक्षित होता है. परंतु स्थावर जीवोंका ज्ञान सूक्ष्म दृष्टि सिवाय समजना दुर्लभ है. चेतना

सिवाय वस्तुका वढना, कमी होना हो नहि सकता है. पृथ्वी आदिकी वृद्धि क्षयकी अनेक क्रियाओं अनेक नियमोसें निरंतर होती है. इस वातका सवको प्रत्यक्ष अनुभव है. यह बात देखते हैं तो चेतना सर्व द्रव्यमें व्याप्त हो रही है. यह स्वीकार करके भी चेतनको अंगसुख दुःखका वेदकपणा होना चाहिये यह समजना सामान्य बुद्धिसें मुश्किल है. स्थावर प्राणियोंमें चेतनको अंगसुखदुःखका जानपणा विद्यमान है. तीर्थंकरोंने स्थावर प्राणियोंमें चार संज्ञाका आहार, शरीर, इंद्रिय, और श्वासोश्वास ये चार पर्याप्ति अस्तित्व फरमाया है. जिनके नाम आहार, भय, मैथुन, और परिग्रह. वनस्पतिमें आहार संज्ञा है, जिससें वृद्धि होती है, भय संज्ञा है, जिससें पाषाणादि द्रव्य बीचमें आनेसें दूसरे मार्गसें वृद्धि होती है, मैथुन संज्ञा होनेसें नर जातिको फरशी हुई धूली नारी जातिके वृक्षोंको स्पर्श करनेसें नारी जातिके वृक्ष नवपल्लव होकर फलते हैं. *

परिग्रह संज्ञासें नये २ परमाणुको ग्रहणकरके वृद्धि होती है. वैसेंही पृथ्वी आदिमें आहारादि संज्ञाका अस्तित्व पदार्थ विज्ञानादि शास्त्रोंके अवलोकनसें अनुभवगम्य हो सकता है. स्थावर द्रव्योंमें संज्ञाका अस्तित्व स्वीकारनेसें चेतना स्वीकारी जाती है. और चेतना स्वीकारनेसें ज्ञानका अस्तित्व स्वीकारना पडता है. इस संकलनासें मालूम होता है कि ज्ञातापणांकी प्रेरणासेंही संज्ञाका उद्भव होता है. ज्ञातापणाही सुखदुःखका वेदकस्वरूप होता है. स्थावरमें सुखदुःखका भोक्तापणा इस प्रकारसें संभवित होता है. जिसको सुख-दुःखका ज्ञातापणा है, उसके ज्ञातापणेको क्लेश न हो, इस तरहसें वर्त्ताव रखना यही दयाका लक्षण है. ऐसी अनुपमेय वर्णन शैलिसेंयुक्त जैनदर्शनके सिद्धांत स्थावर जंगम प्राणियोंकी दया पालनेको अनेक रीतिसें स्पष्ट करके दिखाते हैं. दयामार्गके प्रतिपादक भिन्न २ लेख वैष्णवी, रामानुजी, चैतन्यमार्गी, कवीरपंथी, निमानंदी, दादुपंथी, नानकपंथी आदिके ग्रंथोंमें मीलते हैं. वे लेख अनेक प्रमाणोसें पुष्ट किये हुवे हैं. तथापि स्थावर जीवात्माओंकी अनेक जिवायोनीके सूक्ष्म विवेचनयुक्त लेख सत्यनिष्ठ अंतःकरणवाले बुद्धिकौशल्य शील पुरुषको जैन तत्त्व दर्शनिक शास्त्रोंके सिवाय दृष्टिगोचर कदापि नहिं होगा. तीर्थंकरप्रणित जैन तत्त्वशास्त्रोंमें दया यही धर्मका रहस्य गिनकर ज्ञान, दर्शन, तप, संयम, वृत्तादिक निरूपण करके अरूपी आत्माका अवर्णनीय स्वरूप लक्षणोंद्वारा आत्मा अनात्मा (जीव अजीव) पुण्य, पाप, आस्रव, संवर, निर्जरा बंध और मोक्ष. इन नव तत्त्वोंका अति स्फुट वर्णन दृष्टिगोचर कराके गुरुद्वारा, शास्त्राध्ययन करनेवालेको सम्यकवोधसें आत्मविचारश्रेणिकी अलौकिकतामें आनंदमय कर देता है. सम्यक्ज्ञान, सम्यक्दर्शन, सम्यक्चारित्ररूप रत्नत्रयि जैन

---

* युरोपियन तत्वज्ञानियोंने ईसी माफक शोध की है कि नर वृक्षके फूलादिकी रज उडकर नारि जातिके पुष्पमें प्रवेश करे, जब इस मैथुनसें नारि वृक्ष फलता है. वंध्या प्रायः दाडिमादि वृक्षके फलानेको इस इलाजको काममें लगाते हैं, यह शोध पांच पचास वर्षकी वताते हैं, परंतु जैनसिद्धांतमें अनादि कालसें यह वात मान्य है. सर्वज्ञप्रणित धर्ममें किस वातकी न्यूनता होवे ! देखो कि मख्खनमें वहुत वारिक जीव है ऐसा एक युरोपियन विद्वानने थोडा समय हुवा शोध करके निकाला है. और ईस शोधके लिये उसका दुनीयाके विद्वानवर्गमें बहुमान हो रहा है. परंतु जैनीका एक लडका भी जानता और मानता है के मख्खनमें एक अंतर्मुहूर्त्तमें (४८ मीनीट) असंख्य जीव पैदा होते हैं. वासी रोटीमें, पाणीके एक बिंदूमें असंख्य जीव आजके विद्वान सुक्ष्मदर्शकयंत्र (खुर्दबीन) द्वारा देखते हैं. परंतु यह सिद्धांत जैनी अनादि कालसें मानते आये हैं.

तत्त्वज्ञानसागरकी रत्नराशि है. उस रत्नराशिकी कान्ति ! मात्र दया शब्दके रहस्यमें अंतर्भूत होती है. दयाका मनमंदिरसें प्रादुर्भाव ( उत्पत्ति ) होतेही बुद्धि साम्यपणेको प्राप्त होती है. सर्व प्राणीप्रति समान भावसे देखनेवाले जीवात्माको अंतरंगमें अपना और अन्यका ऐसा विरोधी विकारका क्षय होके सर्व प्राणीप्रति आत्मभावका अनुभव होता है. सर्व प्राणीप्राति आत्मभावना होनेसें आप संसारसागरमें एक बिंदु समान है, ऐसी बुद्धिवाला सर्व प्राणीप्रति समानता अनुभवनेवाला आत्मा अपने आपको विश्व रहस्य-रूप देखकर अंतमें परम आत्मलक्षकी दृष्टि प्राप्त करके परमानंद संपत्ति संपन्न हो सकता है. जैनतत्त्वज्ञानकी ग्रंथी अपूर्व उद्देशसें रचके अपूर्व गांभीर्यता उसके निरीक्षकको बताकर परम विशुद्ध मुक्तिमार्गका प्रतिपादन करता है. जैनतत्त्वविचारके अनुयायी अनेक पुरुष पूर्वकालमें प्रगट हुए थे; उन्होंने अनेक भगवद्वचनानुसार स्वरचित ग्रंथोसें जैनतत्त्वामृतकी प्रसादी अपनी बुद्धिबलकी प्रबलतासें उनके समयानुसारीको दीथी. वैसे वर्त्तमान समयमें उन्हेंके बोध हुए सद्ग्रंथोके वचन सत्वशील शास्त्राभ्यासीको वचनामृतरूपकरके दिव्यता द्रष्टव्य करते हैं. ऐसा एक महान दर्शनके अनुयायिओंने अपने तत्त्वमार्गकी जनसमुदायके अन्य धर्म सिद्धांतके सामने महत्वता प्रगट करके बतानी यह उनकी बडी भारी फरज है. परंतु कालबलके प्रबल प्रतापसें इस मार्गके अनुयायी स्वधर्मकी महत्वता जिस किसी अंशसें जानते हैं उतनीका भी उदय करनेमें अपनी उत्साहवृत्तिका उपयोग नही कर सकते हैं. इस पुस्तकका बनना इसी उपयोगकाही फल है. एसा उत्साह रहित होना कालमहात्म्यकी अपूर्व कलाका दिग्दर्शन नजर आता है. जिस दर्शनके प्रवर्त्तक पुरुष सर्वज्ञ थे, जिस दर्शनके मुनि (साधु) उत्तम चारित्र संपत्तिमान थे, जिस दर्शनके अनुयायी गृहस्थ त्यागयुक्त दृष्टिवाले होकर अवधि ज्ञानादि संपत्ति प्राप्त करते थे, उस दर्शनके वर्त्तमान समयानुयायी शास्त्र परिभाषाके पंडित होनेकी एवजमें शास्त्रशब्दके रहस्य समजनेमें भी प्रायः शक्तिवान नहीं है. ऐसा है तो कालके महात्म्य सिवाय और क्या कल्पना करी जावे ! अर्थात कालकी कलाही ज्ञान दृष्टिके मार्गमें ले जानेके बदले पंचेंद्रियके रसानंदमें मग्न कर देती है. प्रो० मेक्स मुलर आदि पाश्चात्य तत्ववेत्ता जो कि आर्य दर्शन शास्त्रके प्रायः निष्पक्षपाती निरीक्षक हैं, सो भी जैनदर्शनकी महत्त्वत्ता सर्वथा कबूल करते हैं; तो जैनधर्मावलंबी जैन तत्त्वशास्त्रकी महत्वता जनमंडलमें प्रगट करनेके स्थानमें आपही शास्त्राध्ययन करके रहस्य समजनेमें प्रवृत्ति नहीं करते हैं; ऐसा है तो कालरूप जादुगरकी रची हुई व्यावहारिक वैभवकी जालमें जकडे हुए हैं, ऐसाही कहना पडता है.

जैनतत्त्वज्ञान संबंधी विचार व्यवहार और परमार्थकी उन्नति योजमेमें साधनभूत है. तत्त्वज्ञानानुसार वर्त्तन करनेवालेको परमसुख करता है. रत्नत्रयिके अनुभवसें आत्मज्ञान प्राप्तकरके मुक्तिमार्गकी परासीमा स्वीकारी है. रत्नत्रयिका अनुभव, सत्‌देव, सत्‌गुरु, और सत्‌धर्मकी समज शिवाय प्राप्त हो नहि सकता है. आत्मस्वरूपका पूर्ण ज्ञाता आत्मस्वरूप अनुभवी सर्वज्ञ वोही सत्‌देव, क्रोधादि कषायोंका लय करके अंतर सत्वनिष्टावान वैराग्य-संपन्न शास्त्राभ्यासी वोही सत्‌गुरू, कर्ममलसें निर्मल होनेका सदुपदेश बोधक मार्ग वोही सत्‌धर्म; इस त्रिपुटीको स्वरूपके अनुभवी शास्त्राध्ययन करनेवाला रत्नत्रयि संपन्न हो

सकता है. रत्नत्रयि संपादित हुआ और सर्वज्ञादि विभूति शीघ्र प्राप्त होती है. सर्वज्ञादि विभूतिकी प्राप्ति ज्ञानमार्गके उदयसे परिणाममें प्राप्त होती है. और ज्ञानमार्गका उदय अलौकिक भावनासे भीजे हुए जैनमार्गकी शैलिकी महत्वता जैनदर्शनशास्त्रके अभ्यासकी वृद्धी होनेसेही हो सकता है. उसका उमदा रस्ता यह है कि हिंदुस्थानमें मुंबई जैसे एक मध्यस्थानमें एक बडी जैन पाठशाला स्थापित होनी चाहिये कि जिसमें अंग्रेजी-देशी सांसारिक केलवणीके साथ धार्मिक केलवणी बालपणसेंही दीजावे. बडे बडे शहरोंमें शाखा-पाठशालाए स्थापित करनी चाहिये. सद्बोध प्राप्त हुए विना कार्यकी सिद्धी नहीं होती है. ख्रिश्चनलोक कि जिस धर्मको वे ठीक समजते हैं, उसकी वृद्धि करनेके वास्ते करोडों रुपैयोंकी कान्तिका मोह उतारके व्यय करते हैं. धर्मके पुस्तकोंकी लाखो नकलों छपाके लागतसें भी कमदामसे वेचते हैं. मुसलमान, याहुदी, पारसी, आदि प्रथम धर्मकी केलवणी अपने बच्चोंको देकर फिर उदर पोषणकी सांसारिक विद्या पढाते हैं. धर्माभ्यासके लिये इन लोकोंने जब सेंकडों शालाए बनाई हैं, तो सत्यके अपूर्व कीर्त्तिस्तंभकरके सुवर्णलताकी कान्तिरूप जैनदर्शनके अनुयायी उदरनिर्वाहकी व्यवहारग्रंथीमें लिपटके परमार्थ मार्गकी स्वप्नावस्थामें कालरात्री गुजार रहे हैं. धनसंपन्नवर्ग विषयास्वादमें मग्न हैं; मध्यमवर्ग व्यवहारपटुतामें लुब्ध है. अधमवर्ग उदरनिर्वाहकी चिंतामें है. पंडित भावनासें शास्त्राभ्यासका कोई भी सुशील अवलोकन करनेवालेको अपूर्व जैनदर्शनकी यह स्थिति देख करके दया धर्मके प्रतिपादक जैनदर्शनपर दया करनेकाही समय आया है. विवेकी धनसंपन्न जैनधर्मीयोंको चाहिये कि अब अपने हृदयचक्षुसे धर्मकी स्थितिको देखकर जैनतत्त्वशास्त्ररूपरत्नको पहेल पढाके उसकी शुद्ध कांति प्रगट करनेको उद्युक्त होकर अपनी फरज यहि अपना कर्तव्य समझे, यही जीवनका तात्पर्य समजे, शिशुवयका बोध ज्ञानतंतुमें स्थायी रह सकता है, उसके संस्कार जीवनपर्यंत जींदगीको मधुरी निर्दोष करनेको सामर्थ्यवान् है., धर्मानुरागीको चाहिये कि ऐसी जैन पाठशाला स्थापन करानेमें उद्यमवंत हो. ये अपूर्व ज्ञानामृतकी प्रसादीका लाभ अपने बालकोंको दें, इसमें अपना, अपने महान् धर्मका, अपने कुल, जाति और देशका उदय है. ऐसी एक पाठशाला स्थापन करनेको स्वर्गवासी बाबुसाहेब पन्नालालजीने अपने धनका सदुपयोग चार लाख रुपये ज्ञानमार्गमें देकर किया है. इस पाठशालाके लिये कई विद्वानोंकी सम्मति लेकर " बाबु पन्नालाल आत्म[1] जैन पाठशालाकी योजना " ऐसे नामसे मेरी तरफसें एक योजना पत्र तयार किया है.

जैनधर्म अनादि होनेकी पुष्टीमें यह सिद्ध है कि मूल आर्य वेदोंके छत्तीस उपनिषद् जो जैनशैली अनुसार जैनोंमें मौजूद है, जिसपरसे और दूसरे संजोगोंसे यह बात सबूत होती है कि आधुनिक वेद कोई नयेही वेद हैं. जैन इतिहास कहता है कि पहेले तीर्थंकर श्रीऋषभनाथके पुत्र भरत चक्रवर्त्तीने अपने पीताके उपदेशसें गृहस्थ अर्थात् श्रावक धर्मके निरूपक चार वेद श्रावक ब्राह्मणोंके पढनेके वास्ते रचे. ये वेदोंके नाम

१ "आत्म" शब्दसे यह भावार्थ है कि स्वर्गवासी बाबुजीका यह निश्चय था कि महाराज श्री आत्माराम जीके नामसें एक पाठशाळा (जैन-कॉलेज) स्थापन करके यह परम उपकारी सद्गुरुका नाम अमर रखना.

(१) संसारादर्शन वेद (२) संस्थापन परामर्शन वेद (३) तत्त्वाववोध वेद (४) विद्याप्रवोध वेद. ब्रह्मचर्य पालनेवालोंका नाम ब्राह्मण था. यह आर्यवेद और सम्यग्दृष्टि ब्राह्मण ये दोनों वस्तु श्रीसुविधिनाथ पुष्पदंत नवमे तीर्थंकर तक यथार्थ चली. दक्षिणमें कितनेक ऐसे वैदिक ब्राह्मण अब भी विद्यमान हैं, जो आधुनिक वेदोंसें कोई अन्य रीतीका वेद मंत्र पढते हैं. ये आर्यवेद कि जिसको तमाम जैन मानते थे विच्छेद होगये, परंतु उनके ३६ उपनिषद् मोजूद हैं. यह प्रथम तीर्थंकर ऋषभनाथसे कला, दंडनीति, कृषी, अग्नि इत्यादिका आरंभ हुवाहै. (मनुजी भी मनुस्मृतिमें ऐसाही लिखते हैं. आगे श्लोक देखो.) श्री सुविधि नाथके पीछे, जब आर्यवेद विच्छेद हो गये, तब उस वखतके ब्राह्मणाभासोंने अनेक तरहकी श्रुतीओं रचीं. उनमें इंद्र, वरुण, पूषा, नक्त, अग्नि, वायु, अश्विनौ, उषा इत्यादि देवताओंकी उपासना करनी लोकोंको उपदेश किया; अनेक तरेहके यजन याजन करवाए, और कहने लगे कि हमने इसीतरांह अपने वृद्धोंसे सुना है. इस हेतुसे तिन श्लोकोंका नाम श्रुति रक्खा. अपने आपको गौ, भूमी, आदि दानके पात्र ठहराये, और जगद्गुरु कहलाने लगे. इन हिंसक श्रुतिओंको वेदके नामसे प्रचलित की. वेदव्यासजीने श्रुतिएं एकठी कीं, और जुदे जुदे कारणोंसे उनके चार नाम रक्खे जो सांप्रत कालके ब्राह्मणोंके ऋग्, यजुस् साम और अथर्ववेद हैं. व्यासजीने ब्रह्मसूत्र रचा सो वेदांतमतके ये मुख्य आचार्य कहे जाते हैं. यह वेदव्यासजीने ब्रह्मसूत्रके तीसरे अध्यायके दूसरा पादके तेतीसमे सूत्रमें जैनोंकी सप्तभंगीका खंडन कीया है, जिसका प्रावल्य होता है, उसका खंडन लिखा जाता है, तो वेदव्यासजीके वखतमें जैन धर्म विद्यमान था. वेदव्यासजीके शिष्य जैमिनीने मीमांसा बनाया. व्यासजीके शिष्य वैशंपायनके शिष्य याज्ञवल्क्यको गुरु और दूसरे ऋषीओंके साथ लढाई होनेसे उनोनें यजुर्वेद छोडके शुक्ल यजुर्वेद" बनाया. इत्यादि कहांतक विस्तार किया जाय. पुराणादि ग्रंथोंने एक दूसरेको और वेदोंका वहोत खंडन किया है. यहांतकके पढनेवालोंको भी नागवार मालूम होता है. इस ग्रंथमें जैन धर्मकी प्राचीनता वेदोंसे पहेलेकी अच्छे प्रमाणोंसें सिद्ध की है. फिर इन्ही वेदोंमें, स्मृतिमें, महाभारत, भागवत पुराणादि ग्रंथोंमें लीखे हुए जैन धर्मकी प्राचीनताका अन्य प्रमाण भी नीचे लीखा जाता है. उसको पाठकगण निष्पक्षपाती होकर पढे और सत्यासत्यका विचार करे. कीतनेक लोक कपोलकल्पित शंका करते हैं कि जैनधर्म बौधकी शाखा है. उनको कहा जाय कि जैनमत बौद्धकी शाखा नही, परंतु एक अनादि धर्म है, जो इस पुस्तकके स्तंभ ३३ में ऐतिहासिक और शीला लेखोंके प्रमाण द्वारा और प्रो० जेकोबीका प्रमाण देकर अच्छीतरह सिद्ध किया है. फिर भी बौद्धोंके ग्रंथ "महाविनयसूत्र" और "समानफलासूत्र" में जैनोंके चोवीसमे तीर्थंकर श्री महावीर स्वामिको "ज्ञातपुत्र" लिखकर वहोत संबंध लिखा है; बौद्धोंका "विनयत्रीपीठीका" ग्रंथका तरजुमा "लाईफ ऑफ धी बुद्ध" नामा पुस्तकमें प्रो० जे. डवल्यु. उडवील राखीलने किया है, जिसका पृष्ठ ६९, ६६, १०३, १०४ पर जैनोंके निर्ग्रंथके संबंधमें और पृष्ठ ७९, ९६, १०४, २५९ पर महावीर स्वामीके लिये जो लेख है वो पढनेसे पाठक वर्ग संतोषित होंगे कि प्रथम बुद्धके वखतमें जैनधर्म विद्यमान था. कितनेक लोक राजा शिवप्रसाद सी. आई. ई. का बनाया हुवा "इति-

हास तिमिरनाशक" ग्रंथका प्रमाण देकर कहते हैं कि जैनधर्म बौद्धकी शाखा है; परंतु सन १८७३ में उनोंने ऐक पत्र बनारससे पंजाबका गुजरांवाला शहरके जैन समुदायपर लिखा था उसमें लीखा है, कि "जैन, बौद्ध मत एक नही है,सनातनसें भिन्न भिन्न चले आये हैं, जर्मनी देशके एक वडे विद्वानने इसके प्रमाणमें एक ग्रंथ छापा है." वगैरेह वहोत प्रमाण हैं. कहांतक लिखा जाय?

उपर लिखे जैनकी प्राचीनताके कितनेक वेदादि प्रमाण मोक्षमार्ग प्रकाश आदि ग्रंथानुसार लिखे जाते हैं.

॥ श्री भागवत ॥

नित्यानुभूतनिजलाभनिवृत्ततृष्णः श्रेयस्यतद्रचनयाचिरसुप्तबुद्धेः।
लोकस्ययोकरुणयोभयमात्मलोकमाख्यान्नमोभगवतेऋषभायतस्मै ॥

अर्थः—उस ऋषभदेव ( जैनोंकेप्रथम तीर्थंकर ) को हमारा नमस्कार हो. सदा प्राप्त होनेवाले आत्मलाभसें जिसकी तृष्णा दूर होगई है, और जिन्होंने कल्याणके मार्गमें झूठी रचनाकरके सोते हुए जगतकी दया करके दोनों लोकके अर्थ उपदेश किया है ॥

॥ श्री ब्रह्माण्डपुराण ॥

नाभिस्तु जनयेत्पुत्रं मरुदेव्यां मनोहरम्।
ऋषभं क्षत्रियश्रेष्टं सर्वक्षत्रस्य पूर्वकम् ॥
ऋषभाद्भारतोजज्ञे वीरपुत्रशताग्रजः।
राज्येऽभिषिच्य भरतं महाप्राव्रज्यमाश्रितः ॥

अर्थः—नाभिराजाके यहां मरुदेवीसे ऋषभ उत्पन्न हुए जिनका बडा सुंदर रूप है, जो क्षत्रियोंमें श्रेष्ठ और सब क्षत्रियोंके आदि हैं ॥ और ऋषभके पुत्र भरत पैदा हुवा जो वीर है और अपने सौ ( १०० ) भाईयोंमें वडा है ॥ ऋषभदेव भरतको राज देकर महा दीक्षाको प्राप्त हुए अर्थात् तपस्वी होगये ॥

भावार्थः—जैन शास्त्रोंमें भी यह सब वर्णन इसही प्रकार है ॥ इससे यह भी सिद्ध हुवा कि जिस ऋषभदेवकी महिमा वेदान्तिओंके ग्रन्थोंमें वर्णन की है, जैनी भी उसही ऋषभदेवको पूजते हैं, दूसरे नहीं.

॥ श्री महाभारत ॥

युगेयुगे महापुण्यं दृश्यते द्वारिका पुरी।
अवतीर्णो हरिर्यत्र प्रभासशशिभूषणः ॥
रेवताद्रौजिनोनेमिर्युगादिर्विमलाचले।
ऋषीणामाश्रमादेव मुक्तिमार्गस्य कारणम् ॥

अर्थः—युग २ में द्वारिकापुरी महा क्षेत्र है, जिसमें हरिका अवतार हुवा है जो प्रभास क्षेत्रमें चन्द्रमाकी तरह शोभित है ॥ और गिरनार पर्वतपर नेमिनाथ और कैलाश (अष्टापद) पर्वतपर आदिनाथ अर्थात् ऋषभदेव हुए हैं ॥ यह क्षेत्र ऋषियोंके आश्रम होनेसें मुक्ति मार्गके कारण है ॥

भावार्थ-श्री नेमिनाथस्वामी भी जैनियोंके तीर्थंकर है और श्रीऋषभनाथको आदिनाथ भी कहते हैं, क्योंकि वह इस युगके आदि तीर्थंकर है ॥

॥ श्री नागपुराण ॥

दर्शयन् वर्त्म वीराणां सुरासुरनमस्कृतः ।
नीतित्रयस्य कर्ता यो युगादौ प्रथमो जिनः ॥
सर्वज्ञः सर्वदर्शी च सर्वदेवनमस्कृतः ।
छत्रत्रयीभिरापूज्यो मुक्तिमार्गमसौ वदन् ॥
आदित्यप्रमुखाः सर्वे बद्धांजलिभिरीशितुः ।
ध्यायंति भावतो नित्यं यदंघ्रियुगनीरजम् ॥
कैलासविमले रम्ये ऋषभोयं जिनेश्वरः ।
चकार स्वावतारं यो सर्वः सर्वगतः शिवः ॥

अर्थः—वीर पुरुषोंको मार्ग दिखाते हुये सुर असुर जिनको नमस्कार करते हैं जो तीन प्रकारकी नीतिके बनानेवाले हैं, वह युगके आदिमें प्रथम जिन अर्थात् आदिनाथ भगवान् हुए. सर्वज्ञ (सबको जाननेवाले,) सबको देखनेवाले, सर्व देवोंकरके पूजनीय, छत्र-त्रयकरके पूज्य, मोक्षमार्गका व्याख्यान कहते हुए, सूर्यको आदि लेकर सब देवता सदा हाथ जोडकर भाव सहित जिसके चरणकमलका ध्यान करते हुए ऐसे ऋषभ जिनेश्वर निर्मल कैलास पर्वतपर अवतार धारण करते भये जो सर्वव्यापी हैं और कल्याणरूप हैं ॥

भावार्थः—जिन अर्थात् जिनेश्वर भगवानको कहते हैं जिनभाषित अर्थात् भगवानका कहा हुवा मत होनेके कारण जैनमत कहलाता है । उपरोक्त श्लोकोंमें श्रीऋषभनाथ अर्थात् आदिनाथ भगवान्को जिनेश्वर कहकर महिमा की है ॥

॥ शिवपुराण ॥

अष्टषष्टिषु तीर्थेषु यात्रायां यत्फलं भवेत् ।
आदिनाथस्य देवस्य स्मरणेनापि तद्भवेत् ॥

अर्थः—अडसठ (६८) तीर्थोंकी यात्रा करनेका जो फल है, उतना फल श्री आदिनाथके स्मरण करनेहीसे होता है. ।

॥ ऋग्वेद ॥

ॐ त्रैलोक्यप्रतिष्ठितानां चतुर्विंशतितीर्थकराणां ।
ऋषभादिवर्द्धमानान्तानां सिद्धानां शरणं प्रपद्ये ॥

अर्थः—तीनलोकमें प्रतिष्ठित श्री ऋषभदेवसे आदि लेकर श्री वर्द्धमानस्वामी तक चौबीस तीर्थंकरों ( तीर्थोंकी स्थापन करनेवाले ) है, उन सिद्धोंकी शरण प्राप्त होता हूं।

॥ यजुर्वेद ॥

॥ ॐ नमोऽर्हन्तो ऋषभो ॥

अर्थः—अर्हन्त नाम वाले ( वा ) पूज्य ऋषभदेवको प्रमाण हो.

फिर ऐसा कहा है:—

ॐ ऋषभंपवित्रं पुरहूतमध्वरं यज्ञेषु नग्नं परमं माहसंस्तुतं वारं शत्रुंजयंतं पशुरिंद्रमाहुरिति स्वाहा। उत्रातारमिंद्रं ऋषभंवदंति अमृतारमिन्द्रहवे सुगतं सुपार्श्वमिन्द्रंहवे शक्रमजितं तद्वर्द्धमान पुरुहूतमिंद्रमाहुरिति स्वाहा। ॐ स्वस्तिनः इन्द्रो वृद्धश्रवा स्वस्तिनः पूषा विश्ववेदाः स्वस्तिनस्तार्क्षोअरिष्टनेमिः स्वस्तिनो वृहस्पतिर्दधातु। दीर्घायुस्त्वायवलायुर्वाशुभजातायु ॐ रक्षरक्ष अरिष्टनेमि स्वाहा वामदेव शांत्यर्थ मनुविधीयते सोऽस्माकं अरिष्टनेमि स्वाहा ॥

अर्थः—ऋषभदेव पवित्रको और इन्द्ररूपी अध्वरको यज्ञोंमें नग्नको पशु वैरीके जीतनेवाले इंद्रको आहुती देता हूं। रक्षा करनेवाले परम ऐश्वर्ययुक्त और अमृत और सुगत सुपार्श्व भगवान जिस एसे पुरुहुत ( इन्द्र ) को ऋषभदेव तथा वर्ध्धमान कहते हैं उसे हवि देता हूं। वृद्धश्रवा ( वहुत धनवाला ) इन्द्र कल्याण करे, और विश्ववेदा सूर्य हमें कल्याण करै, तथा अरिष्टनेमि हमें कल्याण करे और वृहस्पति हमारा कल्याण करे। ( यजुर्वेद अध्याय २९ मं० १९ ) दीर्घायुको और वलको और शुभ मंगलको दे। और हे अरिष्टनेमि महाराज हमारी रक्षा कर (२)॥ वामदेव शान्तिके लिये जिसे हम विधान करते हैं वह हमारा अरिष्टनेमि है. उसे हवि देते हैं.

भावार्थः—श्री ऋषभदेव श्री सुपार्श्व भगवान और अजितनाथ भगवान और अरिष्टनेमि आदि भगवान यह सव जैनियोंके तीर्थंकर हैं जिनकी मूर्त्ति जैनी लोग वनाते हैं और भक्ति करते हैं. ।

॥ भागवत ग्रंथ ॥

एवमनुशास्यात्मजान्स्वयमनुशिष्टानपिलोकानुशासनार्थंमहानुभावः परमसुहृद् भगवान् ऋषभापदेशः उपशमशीलानामुपरतकर्म्मणां महामुनीना भक्तिज्ञानवैराग्यलक्षणं पारमहंस्यधर्म्ममुपशिक्षमाणः स्वतनयशतज्येष्टं परमभागतं भगवज्जनपरायणं भरतं धरणिपालनायाभिषिच्य स्वयं

भवनएवोर्वरितशरीरमात्रपरिग्रहः उन्मत्तइवगगनपरिधानः प्रकीर्णकेशः आत्मन्यारोपिताहवनीयो ब्रह्मावर्तात्प्रवव्राज ॥

अर्थः-वह ऋषभदेव भगवान् इस प्रकार अपने बेटोंको समझाकर उनके बेटे यद्यपि आपही ज्ञानवान् हैं तौ भी लोकरीतिके अर्थ समझाकर महात्मा परम मित्र भगवान ऋषभदेव शांति परिणामी नाश किया है कर्म जिन्होंनें, भक्तिवान् ज्ञानवान् वैरागी महा मुनीश्वरोंको परमहंस धर्मका उपदेश देते हुवे और सौ ( १०० ) बेटोंमें बड़े मनुष्योंमें तत्पर ऐसे भरतको पृथ्वीके पालनेके वास्ते राज्य देकर और आप केवल शरीरमात्र परिग्रह रखकर केश लोंचकर नग्न आत्मामें स्थापन किया है ब्रह्मस्वरूप जिन्होंने, उन्मत्तकी तुल्य पृथ्वीपर भ्रमण करते संते हमारी रक्षा करो ॥

॥ भर्तृहरिशतक, वैराग्य प्रकरण ॥

एको रागिषु राजते प्रियतमादेहार्द्धधारी हरो।
नीरागेषु जिनो विमुक्तललनासंगो न यस्मात्परः॥
दुर्व्वारस्मरवाणपन्नगविषव्यासक्तमुग्धो जनः।
शेषः कामविडंवितो हि विषयान् भोक्तुं न मोक्तुं क्षमः ॥ *

अर्थः-बडी प्यारी गौरीके आधे देहको धारण किये हुवे रागी पुरुषोंमें एक शिवही शोभता है और वीतरागियोंमें ऐसे जिनदेवसें बढकर और कोई नहिं है, जिन्होंने स्त्रियोंके संगकोही छोडदिया है; इन दोनोंसें जो भिन्न पुरुष है, जो दुर्वार कामदेवके बाणरूपी सर्पोंका विषके चढनेसें पागल हुए कामसें ठगे है, वे पुरुष न विषयोंके छोडनेको समर्थ है और न भोगनेको समर्थ है.।

भावार्थः-इसमें शिवको परम रागी और जिन भगवान अर्थात् जैनियोंके देवताको परम वीतरागी कहकर प्रशंसा की है और राग अर्थात् विषयभोगकी निन्दा की है।

॥ योगवासिष्ठ प्रथम वैराग्य प्रकरण ॥

राम उवाच। नाहं रामो न मे वाञ्छा भावेषु च न मे मनः।
शान्तिमास्थातुमिच्छामि चात्मन्येव जिनो यथा॥

अर्थः--रामजी बोले कि न मैं राम हूं, न मेरी कुछ इच्छा है, और न मेरा मन पदार्थोंमें है; केवल यह चाहता हूं जिन देवकी तरह मेरी आत्मामें शान्ति हो.

भावार्थः--रामजीने जिन समान होनेकी वांच्छा करी, इससें विदित है कि जिनदेव रामजीसे पहले और उत्तमोत्तम है.

*यदि पुराने छपे भर्तृहरिके ग्रंथोंमें यह श्लोक विद्यमान है, परंतु इसमें जिन देवकी स्तुति होनसे नये छपे ग्रंथोंमेंसे जानके निकाला गया है.

॥ दक्षिणा मूर्त्ति सहस्रनाम ग्रन्थ ॥

शिवउवाच । जैनमार्गरतो जैनो जितक्रोधो जितामयः ॥

अर्थः—शिवजी बोले, जैनमार्गमें रति करनेवाला जैनी, क्रोधके जीतनेवाला, और रोगोंके जीतनेवाला.

भावार्थः—शिव अपने हजार नामोंमें एक नाम जैनी बताकर क्रोधको जितनेवाले कहते हैं.

॥ वैशंपायनसहस्रनाम ग्रन्थ ॥

कालनेमिनिहा वीरः शूरः शौरिर्जिनेश्वरः ।

अर्थः—भगवानके नाम इस प्रकार वर्णन किये हैं ॥ कालनेमिके मारनेवाला, वीर, बलवान्, कृष्ण और जिनेश्वर ।

॥ दुर्वासा ऋषिकृत महिम्नस्तोत्र ॥

तत्र दर्शने मुख्यशक्तिरिर्ति च त्वं ब्रह्म कर्मेश्वरी ।
कर्त्ताऽर्हन्पुरुषोहरिश्च सविता बुद्धः शिवस्त्वं गुरुः ॥

अर्थः—वहां दर्शनमें मुख्य शक्ति आदि कारण तू है, और ब्रह्म भी तू है. माया भी तू है, कर्त्ता भी तू है और अर्हन् भी तू है, और पुरुष (जीव), हरि सूर्य, बुद्ध और महादेव गुरु वेस भी तूही है, ॥

भावार्थः—यहां अर्हन् तू है ऐसा कहकर भगवानकी स्तुति करी.

॥ हनुमन्नाटक ॥

यं शैवाः समुपासते शिव इति ब्रह्मेति वेदान्तिनो ।
बौद्धा बुद्ध इति प्रमाणपटवः कर्त्तेति नैयायिकाः ॥
अर्हन्नित्यथ जैनशासनरताः कर्म्मेति मीमांसकाः ।
सोयं वो विदधातु वांच्छितफलं त्रैलोक्यनाथः प्रभुः ॥

अर्थः—जिसको शैवलोग महादेव कहकर उपासना करते हैं, और जिसको वेदान्ति लोग ब्रह्म कहकर और बौद्ध लोग बुद्धदेव कहकर और युक्ति शास्त्रमें चतुर नैयायिक लोग जिसको कर्त्ता कहकर और जैनमतवाले जिसको अर्हन् कहकर मानते हैं और मीमांसक जिसको कर्मरूप वर्णन करते हैं वह तीन लोकका स्वामी तुम्हारे वांच्छित फलको देवै ॥

भावार्थः—हनुमानने समुद्र सेतू बांधते वखत छ मतोंमें जिन देवकी भी स्तुति करी है. अर्थात् रामचंद्रजीके समयमें जैनमत विद्यमान था.

॥ भवानीसहस्रनाम ग्रंथ ॥

कुण्डसना जगद्धात्री बुद्धमाता जिनेश्वरी ।
जिनमाता जिनेंद्रा च शारदा हंसवाहिनी ॥

अर्थः-भवानीके नाम ऐसें वर्णन किये हैं ॥ कुंडासना, जगतकी माता, बुद्ध देवकी माता, जिनेश्वरी, जिनदेवकी माता, जिनेंद्रा, सरस्वती हंस, जिसकी सवारी है ॥

॥ नगरपुराण भवावतार रहस्यमें ॥

अकारादि हकारान्तं मूर्द्धाधोरेफसंयुतं। नादविंदुकलाक्रान्तं चन्द्रमंडलसन्निभं ॥ एतद्देवि परंतत्त्वंयोविजानातितत्त्वतः । संसारबन्धनं छित्वा सगच्छेत्परमां गतिम्

अर्थः—आदिमें अकार और अंतमें हकार और ऊपर और नीचे रकारसे युक्त नाद और बिन्दु सहित चन्द्रमाके मंडलके तुल्य ऐसा अर्हन् ( जिनदेव ) जो शब्द है यह परम तत्त्व है, इस्को जो कोई यथार्थ रूपसें जानता है वह संसारके बंधनसे मुक्त होकर परम गतिको पाता है.

॥ नगरपुराण ॥

दशभिर्भोजितैर्विप्रैः यत्फलं जायते कृते ।
मुनिरर्हन्तभक्तस्य तत्फलं जायते कलौ ॥

अर्थः—सत्ययुगमें दश ब्राह्मणोंको भोजन देनेसे जो फल होता है वहही फल कलियुगमें अर्हतभक्त मुनिको भोजन देनेसे होता है.

॥ मनुस्मृतिग्रंथ ॥

कुलादिबीजं सर्वेषां प्रथमो विमलवाहनः ।
चक्षुष्मांश्च यशस्वी वाभिचन्द्रोथ प्रसेनजित् ॥
मरूदेवी च नाभिश्च भरते: कुलसत्तमः ।
अष्टमो मरूदेव्यां तु नाभेर्जात उरुक्रमः ॥
दर्शयन् वर्त्मवीराणां सुरासुरनमस्कृतः ।
नीतित्रितयकर्त्ता यो युगादौ प्रथमो जिनः ॥

अर्थः—सर्व कुलोंका आदि कारण पहिला विमलवाहन नामा और चक्षुष्मान ऐसे नामवाला यशस्वी अभिचन्द्र और प्रसेनजित् मरुदेवी और नाभि नामवाला और कुलमें श्रेष्ठ भरत और आठवां नाभिका मरुदेवीसें उरुक्रम नामवाला पुत्र उत्पन्न हुआ. ॥ यह उरुक्रम वीरोंके मार्गको दिखलाता हुवा देवता और दैत्योंसे नमस्कारको पानेवाला और युगके आदिमें तीन प्रकारकी नीतिको रचनेवाला पहिला जिन भगवान हुवा ॥

भावार्थः—यहां विमलवाहनादि मनु कहे हैं, जैनमतमें इनको कुलकर कहा है और यहां युगके आदिमें जो अवतार हुवा है उस्को जिन अर्थात जैन देवता लिखाहै इससें विदित है कि जैनधर्म युगकी आदि विषे विद्यमान होनेसे सबसें पहिलेका है.

मनुजीको होनेको अन्यमतवाले लाखों वर्ष ( सत्ययुगमें ) मानते हैं. तो मनुजी पहिले जैनधर्म विद्यमान था.

॥ प्रभासपुराण ॥

भवस्य पश्चिमे भागे वामनेन तपः कृतम् ।
तेनैव तपसाकृष्टः शिवः प्रत्यक्षतां गतः ॥
पद्मासनसमासीनः श्याममूर्तिर्दिगम्बरः ।
नेमिनाथः शिवोथैवं नाम चक्रेऽस्य वामनः ॥
कलिकाले महाघोरे सर्वपापप्रणाशनम् ।
दर्शनात् स्पर्शनादेव कोटियज्ञफलप्रदम् ॥

अर्थ—शिवजीके पश्चिमभागमें वामनने तप किया था उस तपके कारण शिवजी वामनको प्रत्यक्ष हुए. किस रूपमें प्रत्यक्ष हुवे? पद्मासन लगाये हुवे, श्यामवरण और नग्न. तव वामनने इनका नाम नेमिनाथ रक्खा । यह नाम इस भयंकर कलियुगमें सर्व पापोंको नाश करनेवाला है और इनके दर्शन वा स्पर्शनसें करोड यज्ञका फल होता है.

भावार्थः—श्रीनेमिनाथ भगवान् जैनियोंके २२ मे तीर्थंकर हैं, और जैनधर्मके ग्रंथोंमें भी उनका वर्ण श्याम लिखा है । इसप्रभास पुराणमें उनको शिवजीका अवतार वर्णन करके प्रशंसा की है.

॥ ऋग्वेद ॥

ॐपवित्रंनग्नमुपवि (ई) प्रसामहे येषां नग्ना (नग्नये) जातिर्येषां वीरा ॥

अर्थः—हमलोग पवित्र पापसें बचानेवाले नग्न देवताओंको प्रसन्न करते हैं जो नग्न रहते हैं और बलवान् हैं ।

ॐनग्नं सुधीरं दिग्वाससं ब्रह्मगर्भं सनातनं उपैमि वीरं
पुरुषमर्हंतमादित्यवर्णं तमसः पुरस्तात्स्वाहा ॥

अर्थः—नग्न धीर वीर दिगम्बर ब्रह्मरूप सनातन अर्हंत आदित्यवर्ण पुरुषकी सरण प्राप्त होता हूं ॥

॥ महाभारत ग्रन्थ ॥

आरोहस्व रथं पार्थ गांडीवंच करे कुरु ।
निर्जिता मेदिनी मन्ये निर्ग्रंथा यदि सन्मुखे ॥

अर्थः—हे युधिष्ठिर ! रथमें सवार हो और गांडीव धनुष हाथमें ले । मैं मानता हूं कि जिसके सन्मुख जैन मुनि आये उसने पृथ्वी जीतली.

मृगेंद्रपुराण ।

श्रवणोनरगोराजा मयूरः कुंजरोवृषः। प्रस्थानेचप्रवेशे वा सर्वसिद्धिकरामताः।
पद्मिनी राजहंसश्च निर्ग्रंथाश्च तपोधनाः। यंदेशमुपाश्रयंति तत्रदेशे सुखंभवेत् ।

अर्थः—मुनीश्वर, गौ, राजा, मोर, हाथी, बैल, यह चलनेके समय तथा प्रवेशके समय सामने आवैं तौ शुभ हैं और कमलनी, राजहंस, जिनकल्पीमुनि जिस देशमें हों उस देशमें सुख हो।

वाराहिसंहिता, गणेशपुराणादि ग्रंथोंमें जैनके विषयमें बहोत लेख हैं कहांतक लिखा जाय.

अन्यमतवाले हंसते हैं कि जैनीलोक कंदमूल नही खाते और रात्रीभोजन नही करते हैं, परंतु उनके ग्रंथोंमें भी इनही बातोंका निषेध है.

॥ महाभारत ग्रन्थ ॥

मद्यमांसाशनं रात्रौ भोजनं कन्दभक्षणं।
ये कुर्वंति वृथा तेषां तीर्थयात्राजपस्तपः॥

अर्थः—जो कोई मदिरा पीता है मांस खाता है या रात्रीको भोजन करता है या कन्द [धरतीके नीचे जो वस्तु पैदा हुई आलू अद्रक मूली गाजरआदिक] खाता है उस पुरुषका तीर्थयात्रा जप तप सब वृथा है.

॥ मार्कंडेयपुराण ॥

अस्तं गते दिवानाथे अपोरुधिरमुच्यते।
अन्नं मांससमं प्रोक्तं मार्कंडेयमहर्षिणा॥

अर्थः—सूरजके अस्त होनेके पीछे जल रुधिर समान और अन्न मांस समान कहा है.

॥ भारत ग्रन्थ ॥

चत्वारोनरकद्वारं प्रथमं रात्रिभोजनं।
परस्त्रीगमनं चैव संधानानंतकायकं॥
ये रात्रौ सर्वदाहारं वर्जयंते सुमेधसः।
तेषां पक्षोपवासस्य मासमेकेन जायते।
नोदकमपि पातव्यं रात्रावत्र युधिष्ठिर।
तपस्विनोविशेषेण गृहिणांचविलोकिनां॥

अर्थ—नरकके चार द्वार हैं, प्रथम रात्रिभोजन करना, दूसरा परस्त्रीगमन, तीसरा संधाना खाना, चौथा अनंत काय अर्थात् कंद मूल आदिक ऐसी वस्तु खाना जिसमें अनंत जीव हों। जो पुरुष एक महिनेतक रात्रिभोजन न करे उसको एक पक्षके उपवासका फल होता है. हे युधिष्ठिर! गृहस्थीको और विशेषकर तपस्वीको रातको पानी भी नहीं पीना चाहिये।

मृते स्वजनमात्रेपि सूतकं जायते किल।
अस्तंगते दिवानाथे भोजनं क्रियते कथं।
रक्ताभवंति तोयानि अन्नानि पिशितानि च।

रात्रौ भोजनसक्तस्य ग्रासेन मांसभक्षणं ॥
नैवाहुतीर्नच स्नानं न श्राद्धं देवतार्चनं ।
दानं च विहितं रात्रौ भोजनं तु विशेषतः ॥
उदुंबरं भवेन्मांसं मांसं तोयमवस्त्रकं ।
चर्म्मवारोभवेन्मांसं मांसं च निशिभोजनं ॥
उलूककाकमार्जारगृध्रशंबरशूकराः ।
अहिवृश्चिकगोधाद्या जायन्ते निशि भोजनात् ॥

अर्थ—जैसे स्वजनके मरण मात्रसे सूतक होता है, ऐसाही सूर्य अस्त होनेके पीछे रात्रिको सूतक होता है इस कारण रात्रिको कैसे भोजन करना उचित है ? रात्रिको जल रुधिर समान होजाता है, और अन्न मांसके भावको प्राप्त होता है, इस कारण रात्रि विषे भोजन लंपटीको एक ग्रास भी मांसभक्षण समान हो जाताहै। रात्रिभोजन करनेवाले पुरुषको आहुति देना, स्नान करना, श्राद्ध करना, देवार्चन करना, दान देना, व्यर्थ है. । उदुंबर फल अर्थात् बडका फल, पीपलका फल, पीलूका फल, गूलरका फल आदिक मांस समानही हैं।

और रात्रिको भोजन करना भी मांस है । रात्रिको भोजन करनेसें उल्लू, कव्वा, बिल्ली, गिद्द, सूवर, सर्प, वीछू, गोहरा, गोह आदिकमें जन्म होता है.

॥ भारत ॥

मद्यमांसाशनं रात्रौ भोजनं कंदभक्षणं ।
भक्षणान्नरकं याति वर्जनात्स्वर्गमाप्नुयात् ॥
अज्ञानेन मया देव कृतं मूलकभक्षणं ।
तत्पापं यातु गोविंदं गोविंद तव कीर्तिनात् ॥
रसोनं गृंजनं चैव पलांडुपिंडमूलकं ।
मत्स्या मांसं सुरा चैव मूलकं च विशेषतः ॥

अर्थ—शराव पीने, मांस खाने, रातको भोजन करने और कंद भक्षण करनेसें जीव नरकमें जाता है और त्यागनेसें स्वर्गमें जाताहै ॥ हे गोविन्द ! मैंने अज्ञानता करके मूलक (अर्थात् मूली रतालु आदिक) खाया है वह पाप तुम्हारी कीर्तिसे दूर हों. लहसन, गाजर, प्याज, पिंडालू, मच्छी, मांस, मदिरा और विशेषकर मूलका भक्षण नहीं करना ॥

मद्यमांसाशनं रात्रौ भोजनं कन्दभक्षणं।
ये कुर्वन्ति वृथा तेषां तीर्थयात्रा जपस्तपः ॥ १ ॥

वृथा एकादशी प्रोक्ता वृथा जागरणं हरेः ।
वृथा च पौष्करी यात्रा कृत्स्नं चांद्रायणं वृथा ॥ २ ॥
चातुर्म्मास्ये तु संप्राप्ते रात्रिभोज्यं करोति यः ।
तस्य शुद्धिर्न विद्येत चांद्रायणशतैरपि ॥ ३ ॥

अर्थ—मदिरा और मांस इनको खाना और रातको भोजन तथा कन्दोंको भक्षण करना इनको जो करते हैं, तिनको तीर्थयात्रा, और ये सभी व्यर्थ है और उनका एकादशी व्रत और हरि निमित्त जागरण ( रातको जागना, और पुष्करराजको यात्रा और सभी चान्द्रायण व्रतविशेष ) ये वृथा होते हैं. चौमासेके आने पर जो रात्रिको भोजन करता है, उसको सैंकडों चान्द्रायण व्रतोंसे भी शुद्धि नहीं होती ।

शिवपुराण ।

यस्मिन्गृहे सदा नित्यं मूलकं पाच्यते जनैः ।
स्मशानतुल्यं तद्वेश्म पितृभिः परिवर्जितम् ॥
मूलकेन समं चान्नं यस्तु भुंक्ते नराधमः ।
तस्य शुद्धिर्न विद्येत चांद्रायणशतैरपि ॥
भुक्तं हालाहलं तेन कृतं चाभक्ष्यभक्षणं ।
वृन्ताकभक्षणं चापि नरो याति च रौरवं ॥

अर्थ--जिसके घर नित्य मूल पकाया जाता है उसका घर विना प्रेत स्मशानतुल्य है ॥ जो मनुष्य मूलके साथ भोजन खाता है उसका एकसौ चांद्रायण व्रत करनेसें भी पाप दूर नहीं होता है ॥ मांसतुल्य जिसने अभक्ष्य भक्षण किया उसने हालाहल जहर भक्षण किया और जिसने वैंगन खाया वह नर रौरव नरकमें जाता है ॥ वगैरह वहोत प्रमाण है. अफसोस है ! इनके शास्त्रोंमें ऐसे स्पष्ट प्रमाण होते हुए भी, इसी कंदमूलको एकादशी आदि व्रतोंमें अन्यमति उमंगसें खाते हैं ॥

जैन धर्मकी अनादिसिद्ध करनेको ऐसे वहोत प्रमाण हैं. कहां तक लिखा जाय?

इस समयमें जैन श्वेतांवरमतमें मुनि श्रीमद् विजयानंदसूरीश्वरजी ( आत्मारामजी) महाराज एक वडे विद्वान हुए हैं, उनोंने अपनी अपूर्व विद्वत्तासें धर्मकी योग्य सेवा वजाके वर्त्तमान समयमें जैनीयोंमें अग्रेसर पद प्राप्त किया है. इतनाही नहीं परंतु अन्य मतावलंबीओंमें, युरोप अमेरिकाके पंडितोंमें भी इन्होंने वडा नाम और मान पाया है. धर्ममें धूरीसमान, क्रियामें अचलायमान, अतिशय श्रद्धावान, परोपकारमें तत्पर, स्वभावसें शांत, कर्म-अरि जीतनेमें सामर्थ्यवान, ज्ञानमें प्रवल, इत्यादि गुणसंपन्न महात्माके अपने अंत समयमें वनाये हुए इस **तत्त्वनिर्णयप्रासाद** ग्रंथको पढनेको, मनन करनेको, उनका चरित्र, और चित्रद्वारा उनकी मुखमुद्रा निहारनेको कौन भाग्यवान् उत्सुक नहिं होगा ? सर्व होंगे.

यह महात्मामें कइ गुण ऐसे थे जो वडे पुरुषोंमें भी एकही साथ वहु कठिनतासें पाये जाते हैं. प्रायः आंतरीय गुणोंके अनुसार वाहिरकी आकृति होती है. दृढ विचारवाले पुरुषकी दृढता इत्यादि उनके चेहरेपर जाहिर होती है. कामी पुरुषका काम उसकी आंख और गालके उपर दृष्टिगोचर होता है. हठपणा जडवासें जाहिर होता है. आकृति देखकर गुणअवगुण कहना यह प्राचीन अष्टांगगोचर होता है.

आधुनीक समयमें भी अमेरिकादि देशोंमें यत्किंचित् यह विद्या जाननेवाले हैं. इन महात्माका जिसने दर्शन नहि किया है वह उनकी तस्वीर देखकर उनकी भव्यता देख शकता है, परंतु पुण्योदयके प्रभावसें जिनोंने उनकी चरणसेवा की है वे तो पांच महाव्रत पालनेकी निशानी महाराज श्रीके शरीरपर देख शकते थे. पांच महाव्रत हरेक मुनी पाले ऐसा ख्याल करें, परंतु इन महामुनिराजके ज्ञान, दर्शन, चारित्रकी छाप उनकी चालमें, वाणीमें, वर्तावमें, व्याख्यानमें, साधारण वार्तालापमें, टुकमें हरेक प्रसंगपर जाहिर होतीथी, हजारों साधुओंके बीचमेंसें उक्त मुनिराज एकदम अनजान आदमीको भी नजर आ जाते थे ऐसी उनकी भव्य आकृति थी.

आज काल हम देखते हैं के किसी खास धर्मगुरुकेपास व्याख्यान श्रवण करनेको अन्य धर्मवाले प्रायः करके नहि जाते हैं. विशेष करके वेदमतानुयायी ब्राह्मणोंने जैनोंकी तरफ अपना द्वेष जगे जगे जाहिर किया है. जैन यानि नास्तिक-पाखंडी. फिर उस धर्मके साधु और उपदेशक तो दूरसेंही नमस्कार करने योग्य माने उसमें क्या आश्चर्य? परंतु मुनि श्रीआत्मारामजीके संबंधमें अन्य मतवालोंका वर्तन वहुतही प्रशंसनीय था. पंजावमें महाराजश्रीने वहुत काल व्यतीत किया था, और उनके व्याख्यानमें ब्राह्मण, क्षत्रिय, वैश्य और शूद्र सव वर्णके लोग आते थे. आते थे इतनाही नहीं परंतु उनको पूज्य गुरु समझते थे. उनमें अन्यमतावलंबीयोंको सत्य मार्ग वतानेकी शक्ति भी अद्भुत थी. किसीको बुरा नहीं मनाकर जीज्ञासुके संशयको दूर करते थे. एक समय अंवाला शहरमें एक वेदमतानुयायी गृहस्थ महाराजश्रीका नाम सुनकर आकर नम्रतासें नमस्कार करके वैठा. थोडी देरके वाद उसने पूछा "महाराज! हमने सुना है कि आप जैनी लोग ईस जगत्का कोई कर्त्ता नहीं है ऐसा मानते हैं यह वात सच्च है क्या?" महाराजजीने कहा "जगत्कर्ता ईस शब्दका अर्थ समझनेमें लोगोंकी भूल होती है. जिससे जैनधर्म संबंधी खोटा अपवाद प्रचलित हुआ है. मैं तुमको पूछता हूं कि तुम खुद जगत्कर्ता ईश्वरको मानते हों तो कहो यह ईश्वर कौनसी जगा रहता है? उस गृहस्थने कहा "महाराज! ईश्वर सबही जगापर है; सब जीवोंमें ईश्वर हैं. कोई जगा विनाईश्वरके नहीं है." महाराजजीने कहा, "ठीक है. हम इसको आत्मतत्त्व कहते हैं, वह हरेक जीववाली वस्तुमें है. यह आत्मतत्त्व कर्मानुसार शरीर रचता है, तो इस आत्मतत्वको अमुक अपेक्षासें जगत्कर्ता कहनेमें आवे तो हमको कुच्छ उजर नहि है. परंतु एक वात जाननी जरूर है के यदि ईश्वरको सामान्य लोकोंके माने मुजिव जगत्कर्ता माना जायतो कामी पुरुष व्यभिचार करता है तो उनको प्रेरनेवाला

ईश्वर होना चाहिये. कभी ईश्वर जीवोंको कर्मानुसार फल देता है ऐसा माना जाय तो भी जब कामी पुरुषके व्यभिचारसें स्त्रीको पूर्वकर्मानुसार फल मिला तब वो फल ईश्वरने उसको दिया. और उस कामी पुरुषको व्यभिचार द्वारा वह फल मिला इसलिये यह व्यभिचारकी इच्छा ईश्वरने पैदा की शिवाय इसके उस स्त्रीको या उस पुरुषको पूर्वोक्त फल कैसे मिल शकता?" उस गृहस्थने कहा "महाराज! ईश्वर तो साक्षी मात्र है." महाराजजीने कहा "हम भी निश्चयनयकी अपेक्षासें कहते हैं कि, आत्मा (ईश्वर) साक्षी मात्र है. उस गृहस्थने कहा "महाराज! ऐसा है तब आपके और हमारे मतमें क्या तफावत है?" महाराजजीने कहा "तुम वस्तुका एक धर्म ग्रहण करके एकांतवादमें दूसरे धर्मोंको स्वीकारते नहीं हो, हम वस्तुके सबही धर्म अंगीकार करते हैं. परंतु कथनमें सर्व धर्म युगपत् कथन करने अशक्य होनेसें और सबधर्म एक दूसरेके साथ ऐसे मिले हुए हैं कि एक दुसरेसें सर्वथा छुटे नहीं पड सकते हैं. इस सबबसें जब हमको एक या ज्यादा धर्मके संबंधमें व्याख्यान करना पडताहै तब कहते हैं कि "स्यात् अस्ति इत्यादि" अर्थात् कथंचित् (अमुक अपेक्षासें वस्तु है, कथंचित् नही है,) इत्यादि."

इस संभाषणसें वह गृहस्थ बहुतही संतुष्ट होकर महाराजजीके गुणानुवाद करता करता स्वस्थानमें गया. जैसें साधारण बातचीतमें ऐसें व्याख्यानमें भी स्याद्वाद मार्गकी शैली महाराजजीके शब्द शब्दमें व्यापीहुई मालूम पडतीथी. "षड्दर्शन जिन अंग भणीजे" यह आनंदघनजी महाराजका वाक्य सत्य है. यह बात उनके साथ मात्र पांच मिनीट बात करनेसें मालूम होतीथी.

कोई अनजान गृहस्थ महाराजजी पास शंकाके पूछनेको आते तो उनकी शंकाका समाधान प्रश्न पूछनेके पहिलेही प्रायः बातचितमें होजाताथा. जैन समुदायके उपर महाराजजीश्रीने जो जो उपकार किये हैं, वे सर्व अवर्णनीय हैं. धर्म संबंधी ज्ञान जैनोंमें बहुत कचा होगयाहै यह तो जाहिर बात है. कोई युवान धर्मज्ञान प्राप्त करनेको चाहताथा तो उसको साधन मिलते नहिं थे. साधन प्राप्त होते तो समझनेमें मुस्केली पडतीथी. यह बडा अंतराय जो जीज्ञासु पुरुषके मार्गमें था सो इन्होनें दूर किया. जैन तत्वादर्श जैसा अमूल्य ग्रंथ हिंदी सरल भाषामें लिखकर जैनोंके तत्व समझनेमें आवे इसतरह लोक समक्ष रजु किया. यह कुच्छ कम उपकारका काम नहीं है. कितनेक अनसमजु लोकोंका मत है कि ज्ञानको भंडारमेंज रखना. ज्ञान पंचमी जैसे दिनोंमें पुजामें रखना, परंतु जिनेश्वर भगवानने पुकारके उपदेश किया है कि आत्माका ज्ञान गुण बहार आवेगा तबही सिद्धिपदकी प्राप्ति होगी. ज्ञान अभ्यासके वास्ते है, नहिके संग्रहके लिये, ज्ञानको गुप्त रखनेसे, लोगोंको ज्ञानके साधन शक्तिके होवे भी नहीं देनेसें ज्ञानावर्णीय कर्म बंधाता है, यह जैन सिद्धांत हैं और यह सिद्धांतके अनुसार महाराजजीश्रीने जगा जगा पुस्तकालय बनवाके पुस्तकद्वारा और उपदेशद्वारा ज्ञानका फेलाव किया है और यह पुस्तक भी उसी ज्ञानका फल है. हम सब इस भाग्यवान महा पुरुषके उपकारनीचे दबेहुए.

है. हमारे ज्ञान पर्याय इस मुनीराजके सदुपदेश और आज्ञानुसार वर्तनसें किंचित् वहार आये हैं. इनके उपकाररूप ऋणको हम कीसी तरह भी अदा नहीं कर सकते हैं. इस प्रकारका मत उनके तमाम अनुयायीयोंका है. हां एक बात है की इन महात्माके नामसें प्रतिग्राम और प्रतिनगर जैन विद्याशाला स्थापन करी जावे और जिसमें सांसारिक विद्याके साथ धार्मिक विद्याका ज्ञान दिया जावे तो पूर्वोक्त महात्माके किये उपकारका यत्किंचित् वदला उतर सकता है. एसे २ कइ उपकार यह महात्मा कर रहे थे. परंतु आः हा ! दैवकी गति न्यारी है, भारतवर्षभूषण, विद्यापारंगत, सुधारणास्थापक, धर्मविजयके आनंद, आत्मामें रमण करनहार, सुरि देवलोक प्राप्त हुए. वह भव्यमूर्ति, निडर घंटनादसम वाणी हृदय, पारंगत दृष्टि, वज्रसमान मर्मयुक्त खंडनकला, सदा सर्वथा मन वचन कर्मवाणीसें प्रकाशित केवल निःस्वार्थी धर्माभिमान यह एक क्षणमें भारतभूमिको दुर्भागि करनेको अदृश्य हो गये. मातृभूमिको भी दुष्काल महामारीरूप दुःखका वैधव्य स्वामिवियोगसें हुवा नहो !

पूज्यमहाराजजीने यह ग्रंथ अपनी अंत अवस्थाके थोडेही काल पहीले वनायाथा. अन्य मतके उपर उजाला डालनेवाली वहोतसी वाते इसमें है. मेरेपर उनका पुरा अनुग्रह होनेसें यह ग्रंथ मुझको दिया गया था. प्रसिद्ध करनेको छपवाना सुरू किया. वाद महामारी, छापखानेकी अव्यवस्था, वाद छापखानेका वीकजाना, मेरेपर स्त्रीमरणादि आफतोंका आना, तस्वीरें मिलनेमें देरी, और जाहिर करने योग्य नहि ऐसें विघ्नोंसें और कुच्छ प्रमादसें भी ग्रंथका प्रसिद्ध होना ढीलमें रहा. अव यह ग्रंथ वाचकवर्गके आगे रजुकर शका हूं ; जिसका पुरा धन्यवाद मैं आचार्यजी महाराज श्रीकमलविजयजी और मुनिराज श्रीवल्लभविजयजी आदिको देताहूं कि उन्होंने औषधीरूप कटुलेख आदिसें मुझको जागृत करके प्रसिद्ध करवाया.

जिस जिस महाशयोंने इस ग्रंथको खास सहाय दी है, उनका पुरा धन्यवाद मानताहूं; उनकी सविस्तर हकीकत आगे आवेगी. *

आगेसें ग्राहक होकर पूरी मदद देनेवाले महाशयोंके नाम भी आगे दाखिल किये हैं.

यह पुस्तक धर्मकार्यमें उपयोग करनेवालेको, पुस्तकालय भंडारमें भेट करनेवालेको, इनामके लिये लेनेवालेको, साधारण पाठकवर्ग वगैरे सवके सुभिताके लिये सहायदाताओंकी मददसें कम मूल्यमें दिया जायगा. योग्य मुनिराजोंको यह पुस्तक भेट भेजा जायगा.

इन ज्ञानी आचार्यका अद्भुत वंशवृक्ष रंगीन वृक्षके माफिक वनाकर इस पुस्तकमें प्रसिद्ध किया है. इस ग्रंथकी तमाम तस्वीरें अमेरिका और इंग्लंडसे वहोत खरचा देकर खास कारीगरके हाथसें वनवाकर मंगाई हैं. कागज मोटे और सफाईदार पसंद किये हैं. अक्षर वडे हैं जो देखने और पढनेसें पाठकवर्ग खुश होंगे. ज्ञानका अनुमोदन करेंगे तो प्रसिद्ध कर्त्ताका परिश्रमका वदला मिला समझा जायगा.

---

* सहायदाता महाशयोंकी उमदा छबी और अल्प वृत्तांत उन महाशयोंकी इच्छा नहीं होते हुवे भी सहायताके केवल उपकारार्थ छापे गये हैं.

मुद्रालयके और दृष्टि दोषके कारणसें जो भूल रहगईहै उसका सूक्ष्म शुद्धिपत्रक ग्रंथमें दाखल किया है. फिर भी कोई भूल रह गई होतो सुज्ञ पाठक वर्गसें प्रार्थना है कि सुधारके वांचे.

सस्ती किंमतमें ग्रंथको प्रसिद्ध करानेके वास्ते जिन महाशयोंने मदद दीहै उनकी तस्वीर वगैरेह इस ग्रंथमें प्रसिद्ध कर्ताने उन महाशयोंकी केवल कदर बुजनेको प्रसिद्ध साधु, अग्रेसरी धर्मके जानकर जैन बंधुओंकी संमति लेकर दाखल किये हैं. मेरेपास ऐसी सम्मति मोजूद होते हुए भी चंद जैनबंधुओंने गृहस्थोंकी तस्वीर वगैरेह दाखल करनेमें विरुद्ध उठायाथा. अगर यह वात ग्रंथ प्रसिद्धकर्ताकी मरजीकी थी, परंतु किसीको पुस्तकका अंतराय न होवे इस लिये मैं तीन तरहके पुस्तक बंधवाये है. (१) मूल ग्रंथ, प्रस्तावना, जन्म चरित्र, और तस्वीर दाखल किया हुवा, संपूर्ण ग्रंथ; (२) और ग्रंथकर्ताकी तस्वीर और मूल ग्रंथ;(३) और प्रस्तावना, ग्रंथकर्ताका जन्म चरित्र, साधुकी तस्वीरें, गृहस्थोंकी तस्वीरें और टुंक वृत्तांतका अलग ग्रंथ. किमत सबकी एकही पडेगी, जीनको जैसा चाहे वैसा मंगवा लेवे. कितनेक ग्राहकोंका यह आग्रह है कि हमको तो संपूर्ण ग्रंथ साथही चाहिये इस लिये किसीका दील दुःखी न होवे, ऐसा रस्ता नीकालके उपर मुजिब मैंने व्यवस्था की है. पुस्तक प्रसिद्ध होनेमें ढील होनेसें जो ज्ञानांतराय हुवा है उसकी मैं क्षमा चाहकर आखिर कहताहूं कि इस पुस्तककी शोधनमें, इसकी उमदा हस्ताक्षरसें नकल करनेमें, प्रस्तावना लीखनेमें, और प्रूफ वगैरह सुधारनेमें जो किमती सहायता देके श्रीमद विजयानंदसूरिश्वरके जेष्ठ शिष्य श्रीमान् पंडित श्री लक्ष्मीविजयजीके शिष्य श्रीमान् श्रीहर्षविजयजीके शिष्य मुनि श्रीवल्लभविजयजीने जो परिश्रम उठाया है उनको और पंडीतजी अमीचंदजीको मैं धन्यवाद देता हूं कि उन्होंने गुरु भक्ति और धर्मसेवा निमित्त जैनधर्म और उसके अनुयायी उपर अमूल्य उपकार किये हैं.

श्रीमद् विजयानंदसूरि (आत्मारामजी) महाराजके पाटपर श्रीमद् कमलविजय सूरि महाराज विराजमान हुवे, उनकी और इस ग्रंथको उपर लिखी मदद देनेवाले मुनिश्री वल्लभ विजयजीकी तस्वीरें दाखल करानेको भी वहुत महाशयोंने जोर दिया, वे तस्वीरें भी उन्होंकी आज्ञा नही होते हुवे भी केवल धर्मसेवा और ग्राहकोंकी तीव्र जीज्ञासाको तृप्त करनेको दाखल की है जिसकी मैं क्षमा चहाता हुं.

यह ग्रंथ कायदे माफक रजीस्टर करवाया है, और सर्व हक प्रसिद्ध कर्त्ताने अपने स्वाधिन रखा है.

सर्वको आनंद सुख प्राप्त हो. तथास्तु ! ! !

दासानुदास,

**अमरचंद पी० परमार.**

॥ ॐ ॥

॥ श्रीपरमात्मने नमः ॥

# उपोद्घात

विदित होवेकि, इस संसारसमुद्रमें सतत पर्यटन करनेवाले प्राणियोंको, जन्ममरणादिक असुम दुःखोंमेंसें मुक्त करनेवाला, केवल एक धर्मही है. अन्यमतावलंबियोंके शास्त्रोंमें भी, ऐसेंही कहा हुआ है. ऐसा जो धर्म, उसका मूल तो सर्वांशयुक्त दयाही है; दयाकरके धर्मकी प्राप्ति होती है, और परिपूर्ण धर्मकी प्राप्ति हुए, जीव, मोक्षको प्राप्त होता है. इसवास्ते दया सर्वोत्कृष्ट पदार्थ है. सर्वमतोंवाले दयाका उपयोग करते हैं, परंतु सर्वांश दयाका उपयोग करते नही है; इसीवास्ते उनको धर्मपदार्थका जैसा चाहिये, वैसा लाभ नही प्राप्त होता है. दयाका सर्वांश उपयोग तो, केवल जैनदर्शनमेंही स्वीकार किया है; तिससेंही जैनदर्शन, धर्मधुरीसर कहा जाता है. इसवास्ते दयाका सर्वांश उपयोग करना आवश्यक है. क्योंकि, जब दया पदार्थ सर्वांशयुक्त पालनेमें आवे, तबही तिससें धर्मोपलब्धि होवे; अन्यथा कदापि नही. सर्वमतावलंबियोंको दया मान्य है, तथापि उनके समझनेमें फरक होनेसें, वे, श्रेष्ठतापूर्वक दयाका सर्वांश-उपयोग, नही करसकते हैं. यह वात, इस ग्रंथके अग्रेतनव्याख्यानसें सिद्ध हो जायगी; तथा श्रीसूत्रकृतांगादिशास्त्रोंमें भी वर्णन किया है कि,-कितनेक (अन्यधर्मी) कहते हैं, प्राणी जबतक शरीरमें सुखी होवे, तबतक उसके ऊपर दया करनी, परंतु जब वह, व्याधिग्रस्तस्थितिमें पीडित होवे, तबतो, उस प्राणीका वध करके, पीडासें मुक्त करना, सोही दया है. कितनेक कहते हैं कि, सूक्ष्म, अथवा स्थूल जे प्राणी, मनुष्योंको दुःख देते हैं, उनको मारदेना, यही दया है. कितनेक यज्ञयागादिमें प्राणियोंका नाश करनेमेंही धर्मधुरंधरता, और दया मानते हैं.

या वेदविहिता हिंसा नियतास्मिंश्चराचरे ॥
अहिंसामेव तां विद्याद्वेदाद्धर्मो हि निर्बभौ ॥ इत्यादि वचनात्.

भावार्थः-इस चराचर जगत्में जो वेदोक्त हिंसा नियत की गई है उसको अहिंसाही जानना चाहिये; क्योंकि, वेदसेंही धर्मकी उत्पत्ति हुई है, इत्यादि.

और कितनेक अतिसूक्ष्मादि प्राणी, जिसका स्वरूप दृष्टिगोचर नही, उसकी किंचित्-मात्र भी चिंता नही करते हैं; किंतु केवल स्थूलप्राणियोंके ऊपरही दया करनेमें दया मानते हैं. ऐसें अनेक प्रकारसें मनःकल्पित दयाका उपयोग, प्रायः अन्यमतावलंबी करते हैं; तथापि, वे, स्वदया १, परदया २, द्रव्यदया ३, भावदया ४, निश्चयदया ५, व्यवहारदया ६, स्वरूपदया ७, अनुबंधदया ८, इत्यादि दयाके जो अनेक भेद जैनग्रंथोंमें सविस्तर वर्णन किये हैं, तदनुसार प्रवृत्त होके, दयाका स्वरूप, नयशैलीपूर्वक समझते नही हैं; यही उनकी मतिमें विभ्रम है; और ऐसी भ्रमितमतिवाले दर्शनियोंका मत, कदापि शुद्ध नहीं. किंतु,

जिस दर्शनमें अपने आत्माका आत्मपणा जानके, पूर्णदयाको अंगीकार करी होवे, सो तो, एक, श्रीजैनदर्शनही है, जो सर्व लोकको विदित है, और इससें यह धर्म, जगत्‌में सर्वोत्कृष्ट कहा जाता है.

इस धर्मके अपेक्षावशसें आचारधर्म, दयाधर्म, क्रियाधर्म, और वस्तुधर्म, ये चार भेद होते हैं. और दान, शील, तप, और भाव, येही चार तिसके कारण है. धनके बलसें दान होता है, मनोबलसें शील पलता है, शरीरबलसें तप होता है, और सम्यग्ज्ञानबलसें भावधर्मकी वृद्धि होती है.

भावधर्म, दान शील तपसें अधिक है. क्योंकि, भावधर्मका कारण ज्ञानबल है, जिसकरके वस्तुका स्वरूप जाना जाय सो ज्ञान है. ज्ञानसें जितना आत्मधर्मकी वृद्धि, और संरक्षण होता है, उतना प्रथमके तीन दान, शील, तप, इनसें नही होता है. इसका कारण यह है कि, नय, निक्षेप, प्रमाण, चार अनुयोगविचार, सप्तभंगी, पट्‌द्रव्यादिकका विचार, इत्यादि सर्व, ज्ञानबलकरकेही जीवको परिपूर्ण प्राप्त होता है. श्री दशवैकालिक सूत्रमें भी प्रथम ज्ञान, और पीछे क्रिया कही है. " पढमं नाणं तओ दया " इति वचनात्. ज्ञान विनाकी जो क्रिया करनी है, सो भी, क्लेशरूप प्रायः है; क्रिया ज्ञानकी दासी तुल्य है; ज्ञानी पुरुषकी अल्पक्रिया भी, अत्यंत श्रेष्ठ है. " जं अन्नाणी कम्मं खवेइ बहुहिं वासकोडिहिं । तं नाणी तिहिं गुत्तो खवेइ ऊसासमित्तेणं " इति वचनात्. श्री उत्तराध्ययन सूत्रमें कहा है कि, ज्ञानगुणसंयुक्त जो होवे, उसको मुनि कहना; इससें भी ज्ञानका माहात्म्य कथंचित् अत्युत्कृष्ट मालूम होता है. श्री महानिशीथ सूत्रमें ज्ञानको अप्रतिपाति कहा है. श्री उपदेशमालामें कहा है, ज्ञानरूप नेत्रकरके चक्षुष्मान्, ऐसे मुनिको वंदन करना योग्य है.

श्री देवाचार्य, श्री मल्लवादी प्रभृति आचार्योंने, दिगंबर बौद्धादिकोंका पराजय किया, और यशोवाद प्राप्त किया; तथा श्रीमद्यशोविजयोपाध्यायजीने, काशीमें सर्व वादीयोंका पराजय करके 'न्यायविशारद' की पदवी पाई, सो भी, ज्ञानकाही प्रभाव जानना.

ज्ञानविना सम्यक्त्व नही रह सकता है, ज्ञानविना अहिंसा मार्ग नही जाना जाता है, सिद्धांतोक्त सकल क्रियाका मूल जो श्रद्धा, उसका भी कारण ज्ञान है. क्योंकि, ज्ञानविना प्रायः श्रद्धा प्राप्त होती नही है, ऐसा जो ज्ञान, उसके पांच भेद हैं. मति, श्रुत, अवधि, मनःपर्यव, और केवल. इन पांचोंमें भी, श्रुतज्ञान सर्वसें अधिकोपयोगि है. श्रुतज्ञान पदार्थ मात्रका प्रकाशक है, स्वपरमतका परिपूर्ण प्रकाश करनेवाला भी श्रुतज्ञानही है, अज्ञानरूप अंधकार पटलको दूर करनेवास्ते सूर्य समान है, और दुस्समकालरूप रात्रिमें तो दीपक समान है. तथा स्वपरस्वरूपका बोध करानेको श्रुतज्ञानही समर्थ है, अन्य चारों ज्ञानसें जाने हुए पदार्थका स्वरूप भी श्रुतज्ञानसेंही कहा जाता है, इसवास्ते मत्यादि चारों ज्ञान स्थापने योग्य है, "चत्तारि नाणाइं ठप्पाइं ठवणिज्जाइं" इति श्रीअनुयोगद्वारसूत्रादिवचनात् । इसवास्ते श्रुतज्ञानही, उपकारक है. क्योंकि, श्रुतज्ञानसेंही उपदेश होता है, श्रुतज्ञानसेंही शुद्धात्मिक परमपदकी प्राप्ति होती है, इस

वास्ते श्रुतज्ञान बडा निमित्त कारण है; श्रुतज्ञानके सुननेसें जीवको शुद्ध स्वरूप विशुद्ध श्रद्धानकी प्राप्ति होती है, और उससें शुद्धात्माका आचरण आसेवन अनुभव उत्पन्न होता है, सोही परमपद प्राप्ति जाननी. श्रुतज्ञानके श्रवण करनेसें जीव, धर्मको विशेषकरके जानता है, विवेकी होता है, दुर्मतिका त्यागी होता है, यावत् मोक्षको प्राप्त होता है. इसवास्ते श्रुतज्ञानका आदर, अवश्य करना चाहिये. श्रुतज्ञानका संयोग होना जीवको अतीव दुर्लभ है.

श्रुतज्ञानके संयोगसें श्री गौतमस्वामी, सुधर्मास्वामी, जंबूस्वामी प्रभृति बहुत जीव, संसार समुद्रको तर गये. और वर्त्तमानकालमें महाविदेहक्षेत्रमें श्री सीमंधरादिक तीर्थंकरोंकी वाणी सुनके, बहुत जीव, तर रहे हैं. और आगामिकालमें पद्मनाभादि तीर्थंकरोंकी वाणी सुनके, अनेक जीव, तरेंगे. तैसेंही इस भरतादि क्षेत्रमें अद्यतनकालमें भी, जो जीव, श्रुतज्ञानको सुनेगा, पढेगा, औरोंको पढावेगा, अंतरंग रुचिसें श्रद्धा प्रतीत करेगा, करावेगा, सो, सुलभबोधि होवेगा, यावत्क्रमकरके मुक्तिको प्राप्त होवेगा. ऐसे श्रुतज्ञानका मूल, द्वादशांगी है. तिस श्रुतज्ञानकी वाचना (१) पृच्छना (२) परावर्त्तना (३) अनुप्रेक्षा (४) और धर्मकथा (५) होती है. सो धर्मकथा, श्री उववाइसूत्रमें चार प्रकारकी कही है आक्षेपिणी (१) विक्षेपिणी (२) निर्वेदिनी (३) और संवेदिनी (४). जिससें एक तत्त्व; मार्गमें प्रवृत्ति होवे, तिस कथाका नाम आक्षेपिणी कथा है. । १ । जिसमें मिथ्यात्वकी निवृत्ति होवे, तिसका नाम विक्षेपिणी है. । २ । जिससें मोक्षकी अभिलाषा उत्पन्न होवे, तिसका नाम निर्वेदिनी है. । ३ । जिससें वैराग्यभावकी उत्पत्ति होवे, तिसका नाम संवेदिनी है. । ४ । ऐसी श्रुतज्ञानरूप कथा, श्री अरिहंत, देवाधिदेव, परमेश्वर, तीर्थंकर, सर्वज्ञ, जीवनमोक्ष, समवसरणमें बैठके "उपन्नेइवा विगमेइवा धुवेइवा" इस त्रिपदी उच्चारणपूर्वक, द्वादश पर्षदाके मध्यमें करते हैं. और तिससें (त्रिपदीसें) श्रीगणधर, द्वादशांगीकी रचना करते हैं, तिनको सूत्र कहते हैं. तथा तीर्थंकरके शासनमें हुए प्रत्येक बुद्ध, चतुर्दशपूर्वधर, दशपूर्वधर प्रभृति महान् पुरुष जिन जिन निबंधोंकी रचना करते हैं, तिनका भी सूत्र संज्ञा होनेसें द्वादशांगीमेंही समावेश होता है. क्योंकि, वे सूत्र भी, द्वादशांगीका आश्रय लेकेही, स्थविर, रचते हैं.

यदुक्तं श्रीनंदीवृत्तौ ॥

यत्पुनः शेषैः श्रुतस्थविरैस्तदेकदेशमुपजीव्य ॥
विरचितं तदनंगप्रविष्टमित्यादि ॥

परंतु गणधरकृत सूत्रको, 'नियतसूत्र' कहते हैं, और स्थविरकृत सूत्रको, 'अनियत' कहते हैं. ।

उक्तंच ॥ गणहरकयमंगकयं जंकय थेरेहिं बाहिरं तं तु ॥
नियतं चंगपविट्ठं अणिययं सुयबाहिरं भणियं ॥ १ ॥

गणधरकृतको अंगप्रविष्ट कहते हैं, और स्थविरकृतको अनंगप्रविष्ट, अर्थात् अंग बाहिर कहते हैं; तथा जो, अंग प्रविष्ट है, सो नियत है. क्योंकि, सर्व क्षेत्रोंमें सर्व काल अर्थ वा क्रमको अधिकारकरके ऐसेंही व्यवस्थित होनेसें. और शेष जो, अंगबाहिर

श्रुत है, सो अनियत है. । तथा उपन्नेइवा इत्यादि मातृकापदत्रयप्रभव, गणधरकृत, आचारादि, जो श्रुतज्ञान है, तिसको ध्रुवश्रुत कहते हैं; और जो, स्थविरकृत, मातृकापदत्रयव्यतिरिक्त, प्रकरणनिबद्ध उत्तराध्ययनादि, अंगबाह्य है, उनको अध्रुवश्रुत कहते हैं. ।

तदुक्तं श्रीस्थानांगवृत्तौ ॥

**गणहरथेराइकयं आएसा सुत्तपगरणओ वा।**
**धुवचलविसेसणाओ अंगाणंगेसु णाणत्तंति ॥**

इस श्रुतज्ञानके उद्देश, समुद्देश, अनुज्ञा, और अनुयोग, ये चार भेद होते हैं. सामान्य प्रकारसें कथन करना, सो उद्देश; यथा अमुक शास्त्र, वा अध्ययन, तू पढ' विशेष कथन करना, सो, समुद्देश; यथा इस शास्त्र, वा अध्ययनको अच्छी तरेसें याद रख, आज्ञा देनी, सो अनुज्ञा; यथा अन्यको पढाव, और सूत्रार्थ कथनरूप व्याख्यान सो अनुयोग. इनका विस्तार श्री अनुयोगद्वार, व्यवहारभाष्य कल्पभाष्यादि सूत्रोंमें है. इत्यादि कारणोंसें व्याख्यान करनेमें श्रुतज्ञानही उपयोगि है, अन्य नहीं; अन्य ज्ञानोंको मूक होनेसें. इसवास्ते इस समयमें श्रुतज्ञानहीकी रक्षा, और वृद्धि करनी चाहिये. क्योंकि, इस समयमें श्रुतज्ञानही, हम तुमको आधारभूत है. यदि श्रुतज्ञान शास्त्र न होवे तो, देवगुरुधर्मका बोध होना इस कालमें कदापि न होवे. इसवास्ते श्रुतज्ञानकी वृद्धि, तथा रक्षा करनी है, सो धर्मकी वृद्धि और रक्षा करनी है. क्योंकि, इससें अधिक, और कोइ भी धर्मवृद्धि करनेका अत्युत्तम साधन, नही है. इसवास्ते श्रुतज्ञानकी वृद्धि और रक्षा करनेके उपाय, तथा तत्संबंधी उद्योगमें, सुज्ञजनोंको कटिबद्ध होके, तन मन और धनसें, कदापि, पीछे नही हटना चाहिये. ज्ञानकी जो वृद्धि है, सो ज्ञानीके ऊपर आधार रखती है; और ज्ञानीकी वृद्धि, ज्ञानकी अपेक्षा रखती है. ज्ञान और ज्ञानीका परस्पर कार्यकारणभाव संबंध है. हरएक गाममें, शहरमें, जिलेमें, अथवा देशमें, एक ज्ञानी होवे तो, उसके उपदेशसें अन्य कितनेही जनोंको ज्ञान होता है; और जिनको ज्ञान होता है, वे सर्व, ज्ञानी कहाते हैं. जब ज्ञानीसें ज्ञानका प्रचार होता है, तब ज्ञानी, ज्ञानका कारण, और ज्ञान, ज्ञानीका कार्य होता है. और जब ज्ञानके प्रचारसें ज्ञानीकी वृद्धि होती है, तब ज्ञान, ज्ञानीका कारण, और ज्ञानी, ज्ञानका कार्य होता है. यद्यपि ज्ञान और ज्ञानीका, गुणगुणीभाव संबंध, असंभवी है; क्योंकि, ज्ञान और ज्ञानी, अभेद है; तिससें कार्यकारणता संभवे नही है. तथापि, कर्म सहित जीवको ज्ञानरूप गुण उत्पत्तिवाला है, तिससें कार्यता संभवे है; और ज्ञानीको कारणता संभवती है. और ज्ञानसें ज्ञानीपणा होता है, तिससें ज्ञानी कार्य है, और ज्ञान कारण है.

हरएक वस्तुकी सिद्धिमें उसके साधनोंकी अवश्यमेव अपेक्षा होती है; जब ज्ञानरूप वस्तु सिद्ध करनी होवे, तब तिसके साधन व्याकरण, कोष, काव्य, छंदोलंकार, ज्योतिष, न्याय, धर्म, और अन्य दर्शन विषयक नाना प्रकारके शास्त्र, तथा उन उन शास्त्रोंके अध्ययनका विधि, तथा श्रवणमननादिककी आवश्यकता है. प्राचीन कालमें विद्वानोंकी (पूर्वाचार्योंकी) स्मरणशक्ति अत्युत्कृष्ट होनेसें, वे, हरएक प्रकारकी प्रक्रिया, शृंखलाबद्ध कंठाग्र रखते थे

अर्थात् बडे वडे सूत्र प्रमुख द्वादशांगीपर्यंत कंठाग्र रखते थे, तिस समयमें भी, यद्यापि देव नागरी आदि लिपियें विद्यमान थी, तो भी, ग्रंथोंको लिखके रखनेकी बहुत जरूरत नहीं पडती थी. क्योंकि, वो कालमानही तैसा था. पीछे, कालके प्रभावसें जैसें जैसें मनुष्योंकी स्मरणशक्ति घटती गई, तैसें तैसें ज्ञानकी न्यूनता होने लगी जिससें किसी समयमें कितनेक विद्वानोंने इकठे होके, ग्रंथ लिखने लिखवाने प्रारंभ किये.

इस रीतिके प्रचलित होनेके वाद उसउस समयके श्रेष्ठ पुरुषोंने, लिखारीयोंके पाससें अनेक ग्रंथ लिखवायके, उनके वडेवडे ज्ञानभंडार ( पुस्तकालय ) कराये; जो, अद्यापि प्रायः पाटनादि शहरोंमें देखनेमें आते हैं. यद्यपि पूर्वज पुरुषोंने, ऐसे अनेक भंडार करके श्रुतज्ञानके मुख्य साधन पुस्तकोंकी रक्षा करी है, तथापि, कितनेही अपूर्व अपूर्वतर पुस्तक, पढने पढानेवाले, और समझने समझानेवालेके अभावसें, नष्ट होगये. और कितनेक पुस्तक तो, जैनियोंके प्रमादसें नष्ट होगये, अब जो विद्यमान है, उनमें भी न्यूनता होनेका संभव हो रहा है; क्योंकि, न तो, कोई जैनीयोंमें पठन पाठनका ' कालेज ' ( वृहज्जैनशाला ) प्रमुख साधन है, और न मातापिता ध्यान देकर पढाते हैं. केवल सांसारिक विद्याके ऊपरही जोर देते हैं, परंतु यह उनकी वडी भारी भूल है. यदि सांसारिक विद्याके साथही, धार्मिक विद्या भी पढाई जावे तो, थोडेही प्रयाससें ज्ञानवृद्धि होवे, और धर्मकी भी वृद्धि होवे, तथा अपने संतानोंका परलोक भी सुधर जावे. परंतु, मोदक खाने छोडके ऐसा काम कौन करे? अफशोस !!! जैनियोंका उद्य, कैसे होवेगा?

हां! आजकाल कई लोग नवीन पुस्तक लिखाके भंडार कराते हैं, परंतु वो भी, मक्षिकास्थाने मक्षिकावत् जैसा लिखारियोंने लिख दिया, वैसाही लेके स्थापन करदिया; शुद्ध कौन करे? हाय ! जैनीयोंमें प्रमादने कैसा घर करदिया ! जो, ज्ञान पढनेकेतरफ ख्यालही नही होने देता है ! ! !

ऐसे ज्ञानके अभ्यासके न होनेसें लोगोंमें संस्कृत प्राकृतका वोध घट गया, तो अब इस समयमें संस्कृत प्राकृतके वोधरहित लोगोको वोध करानेकेवास्ते देशीयभाषामें ग्रंथ रचना करके, अपनी शक्तिके अनुसार प्रत्येक ज्ञाता पुरुषको अपना ज्ञान प्रसिद्ध करना उचित है.

इसीवास्ते पूज्यपाद श्री श्री श्री १००८ श्रीमद्विजयानंदसूरीश्वर ( आत्मारामजी ) महाराजजीने भव्यजीवोंके उपकारकेवास्ते, अतिशय परिश्रम करके, लोक ( देश )भाषामें ग्रंथोंकी रचना करनी प्रारंभ करी. जिनमें **जैनतत्त्वादर्श, अज्ञानतिमिरभास्कर, जैनप्रश्नोत्तरावलि, सम्यक्त्वशल्योद्धारादि** कितनेही ग्रंथ छपकरके प्रसिद्ध होगये हैं; कितनेक प्रसिद्ध करनेकेवास्ते तैयार हैं. परंतु प्रथम इस **'तत्त्वनिर्णयप्रासाद'** नामक ग्रंथको प्रसिद्धिमें रखते हैं.

इस ग्रंथका नाम यथार्थही गुणनिष्पन्न है. क्योंकि, जो कोई निष्पक्षपाती, इस ग्रंथरूप प्रासाद(मंदिर)में प्रवेश करेगा, अवश्यमेव वस्तुस्वरूपनिर्णय प्राप्त करेगा. इस ग्रंथके वनानेमें

ग्रंथकारने, कितना परिश्रम उठाया है, सो वांचनेवाले सुज्ञ जन आपही विचार लेवेंगे; इसवास्ते इस ग्रंथकी महिमा लिखनी योग्य नहीं है. क्योंकि, इस ग्रंथमें ज्ञानगुण है तो, वाचकवर्ग आपही स्तुति–महिमा करेंगे. क्या फूल किसीको कहता है कि, मेरे बीच सुगंध है!

जैसें राज्यमाहिल आदिके नाना प्रकारकी जडतसें जडे हुए स्तंभ होते हैं, तैसें इस ग्रंथरूप प्रासादके अनेक प्रकारके ज्ञानगुणादि रत्नोंसें जडे हुए छतीस (३६) स्तंभ है. जिनमें–

१. प्रथम स्तंभमें पुस्तकसमालोचना, प्राकृतभाषानिर्णय, और वेदवीजक प्रमुखका वर्णन है.

२. दूसरे स्तंभमें श्रीमद्धेमचंद्राचायकृत महादेवस्तोत्रद्वारा ब्रह्मा विष्णु महादेवके लक्षण, और उनका स्वरूप, तथा लौकिक ब्रह्मादिदेवोंमें यथार्थ देवपणा सिद्ध नहीं होता है, तिसका पुराणादि लौकिक शास्त्रद्वारा स्वरूप वर्णन किया है.

३. तीसरे स्तंभमें यथार्थ ब्रह्मा विष्णु महादेवादिरूप देवमें जो जो अयोग्य वातें हैं, उनका व्यवच्छेदरूप वर्णन श्री हेमचंद्रसूरिकृत द्वात्रिंशिकाद्वारा किया है.

४, ५. चौथे और पांचवें स्तंभमें श्रीमद्धरिभद्रसूरिविरचित लोकतत्त्वनिर्णयका भाषासहित अपूर्व स्वरूप लिखा है, जिसमें पक्षपात रहित होकर देवादिकी परीक्षा करनेका उपाय, और अनेक प्रकारकी सृष्टि जे जगद्वासी जीवोंने कल्पन करी है, उसका वर्णन है.

६. छठे स्तंभमें मनुस्मृतिका कथन किया हुवा सृष्टिक्रम, और उसकी समीक्षा है.

७, ८. सातमे आठमे स्तंभमें ऋगादि वेदोंमें जैसें सृष्टिका वर्णन है, तैसें प्रतिपादन करके तिसकी समीक्षा करी है.

९. नवमे स्तंभमें वेदके कथनकी परस्पर विरुद्धताका दिग्दर्शन है.

१०. दशमे स्तंभमें वेदोक्त वर्णनसेंही वेद ईश्वरोक्त नहीं है, ऐसा सिद्ध किया है.

११. इग्यारहमें स्तंभमें "ॐभूर्भुवः स्वस्तत्" इत्यादि गायत्री मंत्रके अनेक प्रकारके अर्थ करके, श्रीजैनाचार्योंकी बुद्धिका वैभव दिखाया है.

१२. बारमे स्तंभमें सायणाचार्य शंकराचार्यादिकोंके वनाये गायत्री मंत्रके अर्थोंका समीक्षापूर्वक वर्णन है, तथा वेदका निंदक नास्तिक नहीं, किंतु वेदका स्थापक नास्तिक है, ऐसा महाभारतादिकोंद्वारा सिद्ध किया है.

१३ सें ३१. तेरमे स्तंभसें लेके इकतीसमे स्तंभपर्यंत गृहस्थके षोडश ( १६ ) संस्कारोंका वर्णन, श्रीवर्द्धमानसूरिकृत आचारदिनकर नामा शास्त्रसें करा है.

३२. वत्तीसमे स्तंभमें जैनमतकी प्राचीनताका, वेदके पाठोंमें गडवड होगई है तिसका, निष्पक्षपाती होनेका, और व्याकरणादिकी सिद्धिका, तथा पाणिनीकी उत्पत्ति प्रभृतिका वर्णन है.

३३. तेतीसमे स्तंभमें जैनमतकी बौद्धमतसें भिन्नताका, पाश्चात्यविद्वानोंप्रति हितशिक्षाका, और दिगंबरप्रति हितशिक्षाका वर्णन है.

३४. चौतीसमे स्तंभमें जैनमतकी कितनीक वार्तेपर कितनेही लोक अनेक प्रकारके वितर्क ऊठाते हैं, उनके उत्तर दिये हैं.

३५. पेंतीसमे स्तंभमें शंकरदिग्विजयानुसार, शंकरस्वामीका जीवनचरित्र है.

३६. छत्तीसमें स्तंभमें वेदव्यास, और शंकरस्वामीने, जो जैनमतकी सप्तभंगीका खंडन किया है, उसका वेदव्यास और शंकरस्वामीकी जैनमतानभिज्ञताका दर्शक, उत्तर दिया है. तथा जैनमतवाले सप्तभंगी जैसें मानते हैं, तैसें उसका स्वरूप, और सप्तनयादिकोंके स्वरूपका संक्षेपसें वर्णन करा है.

ऐसे विचित्र वर्णनके साथ यह ग्रंथ भरा हुआ है; इसवास्ते निष्पक्षपाती सज्जन पुरुषोंको, अथमें लेके इतिपर्यंत बराबर एकाग्रध्यान रखके इस ग्रंथको वाचना, और सत्यासत्यका निर्णय करना उचित है. क्योंकि, पक्षपात करना यह बुद्धिका फल नही है, परंतु तत्त्वका विचार करना, यह बुद्धिका फल है. "बुद्धेःफलं तत्त्वविचारणंचेतिवचनात्."

और तत्त्वका विचार करके भी पक्षपातको छोडकर जो यथार्थ तत्त्वका भान होवे, उसको अंगीकार करना चाहिये; किंतु पक्षपात करके अतत्त्वकाही आग्रह नही करना चाहिये.

यतः ॥ आगमेन च युक्त्या च योर्थः समभिगम्यते ।
परीक्ष्य हेमवद् ग्राह्यः पक्षपाताग्रहेण किम् ॥

इत्यलम्बहु पल्लवितेन विद्वद्वर्येषु ॥

**भावार्थः**—आगम ( शास्त्र ) और युक्तिकेद्वारा जो अर्थ प्राप्त होवे उसको सोनेके समान परीक्षा करके ग्रहण करना चाहिये; पक्षपातके आग्रह (हठ) से क्या है. ॥

☞ अब सर्व सज्जन पुरुषोंको, मैं, विज्ञप्ति करताहूं कि, इस ग्रंथको समाप्त करके, गुरुजी महाराज श्रीश्रीश्री १००८ श्रीमद्विजयानंदसूरीश्वरजी [आत्मारामजी] महाराजजीने नकल करनेवास्ते मुजको दीया. विहारादि कितनेही कार्यके विक्षेपसें, नकल पूर्ण होनेमें विलंब हुआ; तथापि, जोर देनेसें सनखतरा ग्राममें नकल पूर्ण हो गई. तदनंतर सनखतरेसें प्रतिष्ठादिसंबंधि कार्यके व्यतीत होए, श्री गुरुजीमहाराजजी इस क्षेत्रमें [गुजरांवालेमें] सं. १९५३ प्रथम ज्येष्ठ सुदि द्वितीयाको पधारे. बाद थोडेही समयमें, अर्थात् संवत १९५३ प्रथम ज्येष्ठ सुदि अष्टमीको स्वर्गवास होगए!!! इसवास्ते सम्पूर्ण इस ग्रंथको, वे, आप शुद्ध नही कर सके हैं!! किंतु, मैंने, स्वबुद्ध्यनुसार देखके, शुद्ध करा है. इसवास्ते, इस ग्रंथमें जो कोई अशुद्धतादि दोष रह गया होवे, सो, सर्व सज्जन पुरुष सुधारके वांचे, और क्षमा करें "॥ विस्मृति स्वभावोहि छद्मस्थानामतो मिथ्यादुष्कृतं मोस्त्विति ॥"

श्री वीर संवत् २४२३ ॥
विक्रम संवत् १९५४ ॥

मुनि वल्लभविजय.



ન્યાયાંભોનિધિ શ્રીમદ્વિજયાનંદસૂરી.

( આત્મારામજી મહારાજ )

The Bombay Art Printing Works, Fort.

। श्रीः ।

॥ ॐ नमः श्रीपरमात्मने ॥

# श्रीश्रीश्री १००८ श्रीतपगच्छाचार्यश्रीमद्विजयानन्द-सूरीश्वरजी प्रसिद्धनाम आत्मारामजी महाराजजी जैनीसाधुका जन्मचरित्र ॥

अगले पृष्ठके ऊपर जो फोटो ( छबि-चित्र ) विराजमान है. वह किनकी प्रतिमूर्त्ति है ? वह प्रशस्त ललाट, वह अलौकिक तेजभरे शांतरूप दीर्घ नयन, किनके हैं ? शरीरमें देवभावका प्रकाश, मुखमंडलमें सर्व जीवोंको अभय करनेवाली अपूर्व शोभा—क्या यह सब स्वर्गीय संपत्, रोगशोकसें भरे हुए मनुष्योंमें पाई जासक्ती है ? पाठको ! यह छवि, ऐसे महात्माकी है, जो जैनीयोंके इस कठोर कुदिनमें डूबते हुये हिंदुधर्ममें अग्रगामी, जैनधर्मको डूबने नही देते थे; जो मनुष्य शरीर धरकरके भी, ऐसे ऊंचे आसनपर आरूढ थे कि, जिसपर साधारण मनुष्योंके चढने-की सामर्थ नहीं है. जो संपूर्ण भारत यावत् विलायत तकमें इस दुषम कालमें सत्य यथार्थ धर्मके एकही उपदेष्टा थे. जिनकी कृपाके विना षड्दर्शनकी व्याख्या इस समयमें बहुत कठिन थी, जिनके दर्शनसें राजा प्रजा धनी निर्धन ज्ञानी अज्ञानी सब अपनेको कृतार्थ मानते थे; यह प्रति-मूर्त्ति, उनही सर्व पंडितोंके शिरोमणि, सर्वशास्त्रोंके वेत्ता, परम मुनियोंके मुखी, परम ऋषियोंके अग्रेश्वरी, भारतवर्षके अलंकार, जैनधर्माधार, न्यायांभोनिधिश्रीश्रीश्री १००८ श्रीमद्विजयानंद-सूरीश्वरजी ( आत्मारामजी ) महाराजजीकी है. धर्मात्मन् ! जगत्में कौन ऐसा होगा, जिसका हृदय विद्वानमंडलके आदर्शस्थल, धार्मिकोंके प्रधान, दयादि गुणोंके पारावार, जैनीयोंके शिरो-भूषण, यथार्थ सत्यवक्ता महामुनि श्रीमद्विजयानंदसूरीश्वर ( आत्मारामजी ) महाराजजीका वि-शुद्ध चरित पढने सुननेको उत्साहित न होगा ?

मूलक पंजाबके द्वाबा "सिंधसागर" में दरया "जेहलम" के किनारेपर "पींडदादनखान" नामक एक शहर वसताहै, तिसके पूर्वओर अनुमानसे दो मिलके फासलेपर एक "कलश" नामक गाम है. तहां पूर्व कालमें कलशजातिके सरदारोंका दिवान "बीत्राराम" नामक काश्यपगोत्रिय "चउधरा कपूर ब्रह्म क्षत्रिय" था. तिसका पुत्र "रोचिराम" नामसे हुआ. तिसका बडापुत्र "दीवानचंद" था. तिसकी स्त्री "महादेवी" रूपमें देवीके समान थी. तिसकी कूखसे "लक्खुमल्ल"-"गणेशचंद"-दोपुत्र, और "रुक-मदेवी" नामक एक पुत्री पैदा हुए. दीवानचंदका छोटाभाई "श्यामलाल" था. जिसके "देवीदत्ता" करके पुत्र और "राधा" नामकी पुत्री हुए. और दीवानचंदके दूसरे भाइयोंके बेटे "महेशदास" "प्रभदयाल" "मंगलसेन" हुये. जिनकी सन्तान आत्मारामजीके पितृव्य भाई ( चाचेके पुत्र ) "रामनारायण," "हरिनारायण," "गुरुनारायण" आदि अब विद्यमान हैं. तात्पर्य आत्मारामजीके

परिवारके आठ घर कलशगाममें पूर्वोक्त परंपराके अब विद्यमान हैं.और "पत्याल "गाम जो खुशावके पास वसता है, वहां भी "आत्मारामजी" के नजदीकके साकसंबंधी कपूरक्षत्रियोंके चालीश घर वसते हैं. ( वंशवृक्ष देखो.) " दीवानचंद " और उसकी भार्या "महादेवी" अपने दोनों पुत्रों और लडकीको छोटी उमरमें छोडकर गुजर गयेथे. इस वास्ते दोनों पुत्र ( लक्खुमल गणेशचंद ) और पुत्री ( हुकमदेवी ) तीनों जने अपने पिताके भाई ( चाचे ) श्यामलालके घर रहतेथे परंतु "श्यामलालकी" भार्याकी तवियत सखत होनेसे, " गणेशचंद " दुःखी होकर कितनेक दिन पीछे विना कहे, वहांसें चलनिकला; और रामनगरके पास कसवा फालीयेमें आकर थानेदार ( पोलीस ओफिसर ) हुआ. और वहांही " कवरसेन " नामके पूरी क्षत्रिय कुंजाहीकी बेटी " रूपदेवी " के साथ विवाह होगया. " गणेशचंद " शूरवीर होनेसे वहोत सीपाइयोंके साथ भाइवट्टु आदि नगरोंकी लडाइयोंमें शामिल रहतेथे. कितनेक काल पिछे महाराज "रणजीतसिंह"-के राज्यमें हरिकापत्तनपर एक हजार घोडेस्वारोंको जानेका हुक्म हुआ. उनके साथ गणेशचंदकी भी वदली हुई. वहां ( हरिकापत्तनपर ) " गणेशचंदजी " वहुत मुद्दत तक रहे. इसीवास्ते वहांके " नंदलाल" ब्राह्मण, और कितनेक ओसवालोंके साथ वहुत प्रीति होगईथी. जिससे जब रिसालेकी वदली हुई, तव गणेशचंदजी नोकरी छोडकर वहांही रहगये.

"नंदलाल"ब्राह्मण वडा शूरवीर और डाकू (धाडवी) था.तिसकी संगतसे "गणेशचंदजी" भी डाके डालने लगगये.उनके साथ,और भी आसपासके जौनेकी,लेहरा,गंडीविंड,रूडीवाला,सरहाली इत्यादि गामोंके डाकू मिलजानेसें,सव मिलके डाके डालने लगे.उस समयमें सरहाली गाममें"मूलामिश्र" उसका पितामह ( वावा ) रहता था.उसके तीन वेटे थे.उनमेंसे "वशास्वीराम" तो पंडित था, और अमृतसरमें रहता था, और "देवीदत्ता" मूलामिश्रका वाप, सरहालीमेंही रहता था. और तीसरा "आज्ञाराम" जौनेकी गाममें दुकान करता था, और गणेशचंदजीका मित्र, और मेहरबान था, और डाके डालनेमें भी शामिल था. इसी तरह गाम रूडीवालामें " विशनसिंघ" का वाप " कहानसिंध " गणेशचंदजीका मित्र रहता था. गणेशचंदजी प्रायःकरके अपने मित्र कहानसिंधकी मुलाकातके वास्ते रूडीवालामें आते जाते थे. वहां ( रूडीवालामें ) लेहरा गामकी एक लडकी " कर्मो " व्याही थी, और विशनसिंघके घरकेपास रहती थी.इसवास्ते कर्मो भी गणेशचंदजीको अच्छी तरांह जानती थी, और इसी सववसे गणेशचंदजीका " लेहरा " गाममें रहना हुआ. क्योंकि "राजकुंवर" नामका क्षत्रिय, टुंकावाली जिल्हा गुजरांवालेका,जीरामें महाराज रणजीतसिंहजीके तरफसे टेकेदार हुआ करता था. अपने वतनकी मोहवतसे गणेशचंदजी उससे मिलनेके लिये जीरेकेपास लेहरा गाममें रहने लगे. कर्मोंकी जान पिछान होनेसें लेहरामें रहना उनको मुश्किल नहीं हुआ, अर्थात् थोडेही कालमें वहुत लोगोंसे मोहवत होगई. गणेशचंदजी लेहरा गामसे प्रायः निरंतर राजकुंवरसे मिलनेकेलिये जीरेगाममें आते थे,इस सववसें जीरेका रहनेवाला "जोधामल्ल" ओसवाल, जोकि खानदानी, लायक, और वुजूर्ग था, उसकेसाथ गणेशचंदजीकी मुलाकात हुई. जोधामल्लका राजकुंवर टेकेदारके साथ वहुत स्नेह था. राजकुंवरका बेटा " जमीतराय " जीरेमें रहता था, जिसके वेटे " केदारनाथ " और " बद्रीनाथ " बडे नामी आदमी अब शहर गुज-

रांवालेमें विद्यमान है इस सबबसे कितनेही वर्षोंतक जमीतराय, और जोधामल्लकी संतानका* आपसमें मोहवतका बरताव रहा.

भवितव्यताके बशसें "राजकुंवर" और "जमीतराय" तो अपने वतन चलेगये. और "गणेशचंदजी" लेहरा गाममेंही रहने लगे, और वहांही बिक्रम संवत् १८९३ चैत्रशुदि प्रतिपदा गुरुवारके रोज "श्रीआत्मारामजीका" "रूपादेवी" माताकी कूखसे जन्म हुआ. माता पिताने ब्राह्मणोंसे पूछके "आत्माराम" नाम रखा.

श्रीआत्मारामजीकी जन्म कुंडली नष्टोद्दिष्टसे ॥




इस समय (लेहरागाम) "अतरसिंघ" नामा "सोढी" (शीखलोकोंके गुरू) के तावेमें था. इस सबबसे सोढी अतरसिंघ, और "गणेशचंदजीकी" आपसमें बहोत प्रीति थी. एक दिन सोढी अतरसिंघने श्रीआत्मारामजीको माता रूपादेवीकी गोदमें देखा, और बुद्धिके प्रभावसे ऐसा निश्चय किया कि, यह बालक वडा तेजप्रतापवाला होवेगा. पिछे अतरसिंघ सोढीने कहा कि "इस बालकके ऐसे सुंदर लक्षण हैं कि, जिससें यह लडका वडाभारी राजा होवेगा! अथवा ऐसा साधु होवेगा कि, जिसके चरणोंके राजा महाराजा भी सेवक होवेंगे! और यह लडका किसी तरह भी तुमारे पास नहीं रहेगा. इस लिये यह लडका तुम मुझे दे दो; और मैं इसको अपनी कुल मिलकतका मालिक करूंगा." परंतु माता पिताने यह वातको स्वीकार नहीं किया. तथापि सोढी अतरसिंघके दिलसें यह बात दूर नही हुई, बलकि निरंतर इसही बातका ख्याल रखता रहा, और श्रीआत्मारामजीसे बहुत प्यार करता रहा. ठेकेदार राजकुंवरके वतन पहुंचनेसे गणेशचंदजीके भाई लक्खुमल्ल और चाचेके पुत्र देवीदत्तामल्लको गणेशचंदजीका पता बहोत कालके पीछे मालूम होनेसे दिल खुश होगया. और उसी बखत अपने भाई "गणेशचंदजी" को अपने वतन ले जानेकेलिये आये. अपने भाई गणेशचंदजीको देखतेही बहुत खुश होगये.

दोहा—पाया अतिहि बियोगसे, जसतन दुःख भरपूर ॥
फिर मिलनेसे वोही तन, पावे सुख भरपूर ॥ १ ॥

गणेशचंदजीकी गोदमें छोटी उमरवाले वडे तेजवाले अपने भाईके पुत्र श्रीआत्मारामजीको देखके बहुतही प्रसन्न हुये. और दोनों भाइयोंने अपने भाई गणेशचंदजीको अपने वतन लेजानेके वास्ते बहुत मेहनत की; परंतु इस देशकी मोहवत, और दाना पानीने गणेशचंदजीको किसी तरह भी जाने न दिया. इस वास्ते लाचार होके कितनेक दिन वहां रहके अपने वतनको चलेगये. और चलनेके समय अपने भाईके पुत्र श्रीआत्मारामजीका नाम, "दित्ता" रखगये. और कहते गये कि, "इस बालकका अच्छी तरह ख्याल रखना." "रत्नंयत्नेनरक्षयेत्" भावार्थ—रत्नकी यत्न

* विक्रम संवत १९३७ में जब श्रीआत्मारामजी महाराजजीका चौमासा शहेर गुजरांवालेमें था, तब जोधामल्लकी संतानके राधामल्ल और हरदयालमल्ल श्रीमहाराजजीके दर्शनकेवास्ते गये थे, तब पिछली मुलाकातके सबबसे जमीतराय, उनसे वहोत महोवतसे मिला था. बलकि देशाचारके अनुसार राधामल्लके बेटे ईश्वरदास और बशाखीमल्लके पुत्र हरदयालमल्ल को कपडे और मिठाई वगैरह दी थी.

पूर्वक रक्षा करना चाहिये. तब मातापिताने भी "दित्ता" नाम स्वीकार कर लिया. और उस दिनसे "श्रीआत्मारामजी" "दित्ता" के नामसे प्रसिद्ध हुवे.

कितनेक कालपीछे लेहरा गाममें व्यवहाराभावसें गणेशचंदजी अपनी भार्या रूपदेवीको और दित्ताको लेकर आनंदपुर माखोवाल कीर्त्तिपुरमें, जहां सोढी अतरसिंघ रहता था जा रहे; और सोढी अतरसिंघने वडी खुशीसें गणेशचंदजीको अपने सीपाइयोंमें नौकर रखे. और पशुयोंके घास चारेकी जमीन ( चरागा–बीड ) के रक्षक ठहराये. और अतरसिंघ सोढी निरंतर दित्ता (श्री-आत्मारामजी ) को लेनेके ख्यालमेंही रहा. इसी सबबसें कितनेक दिनोंपिछे सोढी अतरसिंघने, गणेशचंदजीको अपनी जमीनमें ब्राह्मणोंकी गौयां चरने देनेके तोहमतसे तकसीरवार ठहराकर, पैरोंमें वेडी पहनाकर कहा कि, " जो तूं अपने पुत्र आत्माराम ( दित्ता ) को मुझे देवेगा तो, मैं तुजे छोडूंगा; अन्यथा किसी प्रकारसे भी तेरा छूटकारा न होवेगा. " परंतु गणेशचंदजी जोरावर होनेके सववसें अवसर देखके बेडीको तोडके अपनी भार्या रूपदेवी और पुत्र दित्ता(आत्माराम)-को लेके रातके वखत भागगये, और रुडीवाला गाममें आ रहे. यहां, गणेशचंदजीकी भार्या रूपा-देवीसें दूसरा पुत्र पैदाहुआ. अनुमान चार वर्ष वहां रहके कितनेही आदमियोंके और सावण ब्रा-ह्मण तथा जोधामल्ल वगैरहके कहनेसे फिर लेहरा गाममें चलेआये. और लेहरा गाममें खेतीका काम करके अपना गुजारा करते रहे, और जोधामल्लकी मोहवतसे अमन चैन उडाते रहे.

अब इस वखत पिछला जमाना ( शिखेसाई जमाना ) फिरगया था, और सरकार महाराणी विक्टोरीयाका अमल होगया था, जिससे हरतरहका आराम हुआ; और देशकी ठीक ठीक सारवार होती रही. न्यायके सवबसे मानो बकरी और सिंह एक घाटपर पानी पीने लगें, अर्थात् छोटे बड़े सवको अदल इनसाफ मिलता रहा, मुसाफर निडर होके रस्तेपर चलने लगे थे; कोई नहीं पूछस-कता था कि तेरे मुखमें कितने दांत हैं. सोना उछालता चलाजावे,न चोरका डर,न डाकूका डर रहा था. क्योंकि, सबके सिरपर अंग्रेजी राज्य प्रतापका ऐसाही डर घूम रहा था. परंतुः—

दोहा—होणहार हिरदे वसे, विसर जाय सुद्ध बुद्ध ॥
जो होणी सो होत है, वैसी उपजे बुद्ध ॥ १ ॥

इस कहावत मुजब ऐसे नाजुक वखतमें गणेशचंदजी आठ आदमीयोंके साथ मिलकर फिर डाका डालना शुरु किया. परन्तु आखर उसको इस पापका फल मिला सो यह कि,पकडे गये. कहावत भी है कि "सौ दिन चोरके और, एक दिन साधका."इस अपराधमें अदालतसे दश वर्षकी कैदकी सजा पाई और कैदियोंको आग्रेके किल्लेमें भेजनेका हुकम हुआ.चलते वखत गणेशचंदजीने अपने पुत्र दित्ता ( आत्माराम ) को जोधामल्ल ओसवालको सोंपकर कहा कि, " इसकी सार संभाल रखना क्योंकि यह तुह्माराही पुत्र है, इसवास्ते इसको सांसारिक विद्या पढाना, जिससे यह व्यापा-रादि करके अपना गुजारा करता रहे, वहुत क्या कहुं मैं इसको तुमकोही सोंपताहुं, इसका नफा नुकसान तुमारेही अखतीयार है." जोधामल्लने रुदन करके कहा कि,

जुदाई तेरी किसको मंजूर है; जमीन सख्त और आसमान दूर है.

परंतु कर्मोके आगे किसीका भी जोर नहीं चलता है:—

हरो वरो ब्रह्म विवाह कर्त्ता, वैश्वानरो आहुतिदायकश्च ॥
तथापि वंध्या गिरिराजपुत्री, न कर्मणः कोपि बली समर्थः ॥ १ ॥

भावार्थ इसका यहहै—महादेव जिसका पति, साक्षात् ब्रह्माजीने जिसका विवाह किया, जिसके विवाहमें साक्षात् अग्नि देवताने आहुति दी, ऐसी पार्वती भी वांझ रही. इसवास्ते कर्मोंसे कोई भी अधिक बलवान् समर्थ नहीं है—इसवास्ते इस बातमें हमारा कोई भी जोर नहीं चलता है और इस लडकेकी बावत जो तुम कहते हो, सो तो परमेश्वर जानते हैं, मुझको यह अपने दोनो लडकोंसे अधिक प्यारा है." इत्यादि कितनीक बातें करके गणेशचंदजी तो चलेगये और आग्रेके किल्लेमें-ही अंग्रेजोंके साथ लडाई करते हुए, आपसमें गोली लगनेसे गणेशचंदजी स्वधामको पहुंचगये !!!

अब आत्मारामजी जोधामल्लके घरमें उनके पुत्रोंकी तरह पलने लगे, और जोधामल्लने भी अपने आपको सच्चा धर्मपिता प्रमाणित किया; और अपने बचनको पूरा कर दिखलाया. और अपने छोटे पुत्र " रलाराम " के साथ हिंदी इल्म सिखलाया. इसवास्ते " आत्मारामजी " भी, जोधामल्लको अपने पिता मानते थे. और जोधामल्लका बडा पुत्र " वधावामल्ल " आत्मारामजीसे बहुत भाईओंसे भी अधिक प्यार रखता था. इसवास्ते घरकी स्त्रियां भी, अपने लडकोंवालोंसे भी ज्यादा प्यार रखती थीं; परंतु जोधामल्लके छोटे भाईका नाम, दित्तामल्ल होनेसे आत्माराम-जीका दूसरा नाम दित्ता बदलके, " देवीदास " रखदिया था.

जिनदिनोंमें देवीदास ( आत्मारामजी ) जोधामल्लके घरमें पलतेथे, उस वखत जोधामल्ल, और तिसका परिवार, और जीरेके रहीस सब ओसवाल, ढूंढक मत* ( स्थानकवासी ) को मानतेथे.

---

*ढूंढकमतकी उत्पत्ति इस प्रकारसें है.–गुजरात देशके अहमदावाद नगरमें एक लौंका नामका लिखारी यतिके उपाश्रयमें पुस्तक लिखके आजीविका चलाताथा. एक दिन उसके मनमें ऐसी बेइमानी आई जो एक पुस्तकके सात पाने बिचमेंसे लिखने छोड दिये. जब पुस्तकके मालिकने पुस्तक अधूरा देखा, तब लौंकेलिखारीकी बहुत निंदा की और उपाश्रयसे निकाल दिया, और सबको कह दियाकि, इस बेइमानके पास कोई भी पुस्तक न लिखावे.तब लौंका आजीविका भंग होनेसे बहुत दुःखी हो गया. और जैनमतका बहुत द्वेषी बनगया. परंतु अहमदावादमें तो लौंकेका जोर चला नहीं. तब वहांसे (४५) कोशपर लींबडी गाम है, वहां गया. वहां लौंकेका संबंधी लखमसी वनिआ राज्य-का कारभारी था, उसे जाके कहाकि, " भगवान्का धर्म लुप्त हो गयाहै, मैंने अहमदावादमें सच्चा उपदेश किया था.परंतु लोकोंने मुजको मारपीट के निकाल दिया; यदि तुम मुझे सहायता दो तो, मैं सच्चे धर्मकी प्ररूपणा करूं." तब लखमसीने कहा, " तूं लींबडीके राज्यमें बेधडक तेरे सच्चे धर्मकी प्ररूपणा कर, तेरे खानपानकी खबर मैं रखूंगा." तब लौंकेने संवत् १५०८ में जैनमार्गकी निंदा करनी शुरू करी. परंतु २६ वर्ष तक किसने भी इसका उपदेश नहीं माना. संवत् १५३४ में भूणा नामा वनिया लौंकेको मिला, उसने लौंकेका उपदेश माना, लौंकेके कहनेसे विना गुरूके दिये अपने आप वेष धारण कर लिया; और मुग्ध लोगोंको जैनमार्गसें भ्रष्ट करना शुरू किया. लौंकेने ३१ शास्त्र सच्चे माने. व्यवहार सूत्रको मान्य नहीं किया. जिसका सबब यह है कि व्यवहार सूत्रमें लिखाहै कि, " तीन वर्ष दीक्षापर्यायवाले साधुको आचारप्रकल्प नामा अध्ययन पढाना कल्पता है, एवं चार वर्ष पर्यायवाले साधुको सूयगडांग पांच वर्ष पर्यायवालेको दशाश्रुतस्कंध—कल्पसूत्र ( बृहत्कल्प ) व्यवहारसूत्र, विकृष्ट वर्ष पर्यायवालेको अर्थात् छ वर्षसें लेके नव वर्ष पर्यंत पर्यायवालेको ठाणांग—समवायांग, दश वर्ष पर्याय-वालेको भगवतीसूत्र, एकादश वर्ष पर्यायवालेको खुड्डियाविमाण पविभत्ति—महल्लिया विमाण पविभत्ति-अंगचूलिया—वंगचूलिया—विवाह चूलिया, द्वादश वर्ष पर्यायवालेको अरुणोववाए–गरुलोववाए–धरणो

इसवास्ते आत्मारामजी भी जोधामल्ल आदिके साथ ढूंढक साधुओंके पास जाने लगे और ढूंढकमतको मानने लगे. " जवारमल्ल " नामक ओसवालके पाससे ढूंढकमतका सामायिक पडिक्कमणा सीखा और नवतत्व छवीसद्वार आदि वोल विचारोंको भी याद किये. विक्रम संवत् १९१० में " गंगाराम–जीवणराम " ढूंढकमतके दो साधुओंने जीरामें चौमासा किया. तव जवारमल्ल दुग्गडके, और पूर्वोक्त साधुओंके उपदेशसे " श्रीआत्मारामजी " इस असार संसारसें विरक्त हुए; और साधु होनेका निश्चय किया. इस वातकी खवर इनकी माता " रूपादेवी " जो कि लेहरा गाममें रहती थी उसको हुई; तव वो अपने पुत्रके पास आके वहुत रुदन करके पुत्रको साधु होनेके वास्ते मना करने लगी, परंतु श्रीआत्मारामजीने माताजीको शांत करके मीठे वचनोंसे कहा कि, " हे माताजी ! आप मुजे खुशीसे रजा दीजिये, जिससे मेरा साधुपणा आपके आशीर्वादसें पूर्ण होवे." तव माताजीने गद्गद् स्वरसे कहा कि, " हे पुत्र ! तेरे पिताजी तुजको जोधामल्लजीको सोंप गयेहैं, इसवास्ते अपने धर्मपिता जोधामल्लजीकी आज्ञा तुजको लेनी चाहिये, और जो कुछ वे फरमावे, वो तुजको करना चाहिये. मेरे तरफसे वे मालिक है." माताजीका ऐसा कथन सुनके श्रीआत्मारामजीने वडी खुशीसे अपने धर्मपिता जोधामल्लसे आज्ञा मांगी. तव जोधामल्लने कहा कि, " तू मेरा धर्मपुत्रहै, मैंने तुजको वाल्यावस्थासे पाला है,इसवास्ते मैं अपने सारे धनका तीसरा हिस्सा तेरे नामका सरकारमें लिखादेता हुं, और तेरा विवाह भी वडी धामधूमसे मैं आप करूंगा. किसीके वहकानेसे मत भूल." यह कहकर जोधामल्ल श्रीआत्मारामजीको प्यारसे छातीके साथ लगाकर वहुत रोया, तव श्रीआत्मारामजी अपने धर्मपिता जोधामल्लके सामने कुछ भी जवाव न दे सके; क्योंकि श्रीआत्मारामजी वहुत नरम दिलके, और विनयवान् थे.

---

ववाए—वेसमणोववाए–वेलंधरोववाए, त्रयोदश वर्ष पर्यायवालेको उठ्ठाणसुए–समुठ्ठाणसुए–देविंदोववाए-नागपरियावणियाए, चउदह वर्ष पर्यायवालेको सुमिणभावणा, पंदरह वर्ष पर्यायवालेको चारणभावणा, सोलां वर्ष पर्यायवालेको तेअनिसग्ग, सप्तदश वर्ष पर्यायवालेको आसीविसभावणा, अठारह वर्ष पर्यायवालेको दिठ्ठीविशभावणा, ऐकोनवीस वर्ष पर्यायवालेको दिठ्ठिवाऐ, वीश वर्ष पर्यायवालेको सर्वश्रुत, पढाना कल्पताहै. " यदि जो लौंका व्यवहार सूत्रको मान्य करता तो, स्ववचन व्याघातरूप दूपणसे वज्रोपहत तुल्य होजाता. क्योंकि, वो आप विना साधु हुयेही शास्त्र पढतारहा, और भूणा वगैरहको भी पढाया. इसी सववसे अद्यतनकालमें भी कितनेक जैनाभास गृहस्थीयोंको पूर्वोक्त शास्त्र पढाते हैं. परंतु यह आश्चर्य है कि, लौंकेने तो प्रथमसेही व्यवहार सूत्रको जलांजलि देदी थी. इस वास्ते वो तो पृथग्भूही रहो ! परंतु जो लोक व्यवहारसूत्रको मानते हैं, और फिर गृहस्थीयोंको पूर्वोक्त पाठ लोपके शास्त्र पढाते हैं, उनकी कितनी भारी वेसमझ है ! इस वातकी परीक्षा करनी हम उनकोही सपुर्द करते हैं.अफशोश !! लौंकेने जो(३१)शास्त्र मान्य रखे उनमें भी,जहां जहां जिन प्रतिमाका अधिकार है, तहां तहां मनःकल्पित अर्थ कहने लग गया. इसी तरह कितनेही लोगोंको जैनमार्गसें भ्रष्ट किया. विक्रम संवत् १५६८ में रूपजी नामा भूणेका शिष्य हुआ, उसका शिष्य संवत् १६०६ में वरसिंह हुआ, तिसका शिष्य संवत् १६४९ में माघ सुदि त्रयोदशी गुरुवारके रोज पहर दिन चढे जसवंत हुआ, उसके पीछे वजरंगजी हुआ ( जो संवत् १७०२में लुंपकाचार्य कहाया.)वजरंगजी की दीक्षा पीछे सुरतका वासी वोहरा वीरजीकी वेटी फूलांबाईके गोदपुत्र लवजीने दीक्षा ली. दीक्षा लेनेके पीछे जव दो वर्ष हुऐ, तव दशवैकालिक शास्त्रका टवा ( भापारूप अर्थ ) पढा तव अपने गुरूको कहने लगा कि, " तुम साधुके आचारसे भ्रष्ट हो; " इत्यादि कहनेसे गुरूके साथ लडाई हुई. तव लुंपकमत, और लौंकेमतके अपने गुरूको त्याग दिया. और थोभणरिष–सखीयोजीको वहकाके अपने साथ लेके, अनुमान संवत् १७०९ में स्वयमेव कल्पित वेष धारण करके साधु वनगया, और मुखपर कपडा

पूर्वोक्त हकीगत गंगारामजी और जीवणमल्लजी साधुओंने सुनकर जोधामल्लके छोटे भाइ दित्तामल्लको जिसका धर्ममें बडाही राग था, कहा कि, " आप अपने बडे भाईको समझाकर आत्मारामजीको साधु होनेकी आज्ञा दिलवा देवें." दित्तामल्लके आग्रहसे, और श्रीआत्मारामजीकी वृत्ति सर्वथा संसारमें पराङ्मुख देखनेसे, अंतमें जोधामल्लने भी लाचार होकर आज्ञा दे दी. और कहा कि, "हे पुत्र ! चिरंजीव रहीयो ! और " श्रीजैनमत " का खूब उद्योत करीयो " ! वृद्धोंके वचन कैसे फलप्रदाता है ! ! कि जोधामल्लके इस आशिर्वादने थोडेही कालमें क्या असर दिखलाया ! जोकि इस वखत स्वप्नमें भी ख्याल नहीं था.

चौमासे बाद मगसर वदि एकमके दिन " मनसूरदेवा " गाममें साधुओंके साथ श्रीआत्मारामजी जा रहे. वहां जीराकी बाईयोंके साथ श्रीआत्मारामजीकी माता भी रुदन करती हुई आई. तब साधुओंने तिसको बहुत अच्छी तरांह समझाई. और पूछा कि, " माई! तेरे पुत्रका नाम "दित्ता" है ? वा " देवीदास " है ? वा "आत्माराम" है ? क्योंकि, लोक इसको कितनेही नामोंसे बुलाते हैं. हम इसका कौनसा नाम रखे ? " माताजीने कहा कि, " महाराजजी ! इसका असली नाम तो " आत्माराम " ही है, और शेष पीछेसे कल्पना करे हुये है." तब साधुओंने कहा कि, "हम तो पहिलाही नाम अर्थात् " आत्माराम " ही रखेंगे. " तबसे श्रीआत्मारामजीका यही ( आत्माराम ) नाम प्रसिद्ध हुआ और क्रम करके " मालेर कोटला " में पहुंचे. जहां मगसर सुदि पंचमीके रोज बडी धामधूमसे " जीवणरामजी " गुरुके पास ढूंढक मतकी दीक्षा ली.

श्रीआत्मारामजीकी बुद्धि बहुत तीव्र, और निर्मल थी,परंतु उनके गुरु अधिक पढे हुये न होनेसे

---

वांधलिया. और लौंकेसे विलक्षणही मत निकाला. लवजीके चेले सोमजी तथा कहानजी हुये. तथा लुंपकमति कुंवरजीके चेले धर्मसी–श्रीपाल–अमीपालने भी गुरूको छोडके, स्वयमेव पूर्वोक्त आचरण किया. तिनमें धर्मसीने आठकोटी पच्चख्खाणवका पंथ चलाया, जो गुजरात देश प्रांत काठियावाडमें प्रसिद्ध है.

लवजीके चेले कहानजीके पास एक धर्मदास नामका छींपा दीक्षा लेनेको आया; परंतु कहानजीका आचार उसने भ्रष्ट जाना, इस वास्ते वह भी मुहको पट्टी वांधके,स्वयमेवही साधु वनगया. इन सबका रहनेका मकान ढूंढा अर्थात् फूटा हुआथा, इस वास्ते लोकोंने ढूंढक नाम दिया. केई ढूंढक लोक कहतेहैं कि–

ढूंढत ढूंढत ढूंढ फिरे सब वेद पुरान कुरानमें जोई ॥
ज्युं दधिसेती मख्खण ढूंढत त्युं हम ढूंढियाका मत होई ॥

परंतु यह वात लोकोंको भरमानेके वास्ते खडी की है, क्योंकि इन ढूंढकोकी पट्टावलीयोंमें पूर्वोक्त लेख है नहीं. अस्तु तुष्यंतु दुर्जनाः तथापि इस पूर्वोक्त ढुंढकोंके कथनसे भी यही सिद्ध होता है कि यह ढूंढकमत जैनशास्त्रानुसार है नहीं तथा एक यह भी आश्चर्य है कि जो जो अनिष्टाचरण ढूंढकोंमें प्रचलित है सो न तो वेदमें है,न पुरानमें है, और न कुरानमें है तो इन महाशयोंने अपना माना अनिष्टाचरण किस पातालसे निकाला होवेगा ! तथा वेद पुरान कुरानके माननेवालोंने जरूर इन ढूंढकोंसे पूछना चाहिये कि " महाशयो ! वेद पुरान कुरानका नाम लेके अपने मतकी सिद्धि करनी चाहते हो परंतु अपना अनिष्टाचरण वेद पुरान कुरानमेंसे निकाल देवोगे ?" कदापि न निकलेगा.

धर्मदास छीपेका चेला धन्नाजी हुआ, उसका चेला भूदरजी हुआ, उसके चेले रघुनाथ–जयमल्लजी–गुमानजी हुये; इनका परिवार प्रायः मारवाडदेशमें है. रघुनाथके चेले भीषमने तेरापंथी मुहवंधेका पंथ चलाया.

लवजीका चेला सोमजी, तिसका चेला हरिदास, उसका चेला वृंदावन, उसका भवानीदास, उसका मलूकचंद उसका महासिंह उसका खुशालराय उसका छजमल उसका रामलाल उसका चेला अमरसिंह, इनके परिवारके साधु प्रायः पंजाब देशमें है.

"काशीराम" नामक एक ढूंढक श्रावकके पास "श्रीआत्मारामजी" ने " उत्तराध्ययन " सूत्रके कितनेक अध्ययनोंका पठन किया. और दीक्षा लिये बाद पंदरह दिनोंमेंही व्याख्यान करने लग गये. कितनेही दिनोंवाद गुरुके साथ विचरते हुये "सरसा–राणीया"गाममें गये और संवत् १९११ का चौमासा वहांही किया. वहां मालेरकोटला निवासी "खरायतीमल्ल" नामक बनिया, दीक्षा लेकर श्रीआत्मारामजीका गुरुभाई वना, जो कि इस वखत मुल्क गुजरात, जिल्ला काठीयावाडमें प्रायः विचरते हैं. जिनका नाम ढूंढकमत परित्याग करके संवेगीपणा अंगीकार किया, तब सद्गुरुने " श्रीखांतिविजयजी " दिया है. इन महात्माने कितनेही वर्ष हुए षष्ठ षष्ठ ( बेले बेले-दो उपवास ) पारणा करना शुरु किया है, जो अबतक वृद्धावस्था है, तो भी कियेही जाते हैं. ( छवी देखो ) राणीयामें श्रीआत्मारामजीने वृद्ध पोसालीय तपगच्छके "रूपऋषिजी" के पास " उत्तराध्ययन " सूत्र पठन किया वहांसे यमुना नदीपार " रुडमल्ल " साधुकेपास पढनेके लिये गये, और उनके पास " उववाई " सूत्र पढा. वहांसे दिल्ली होके " सरगथल " गाममें गये, और संवत् १९१२ का चौमासा किया. वहां " श्रीआत्मारामजी " के दादा गुरु "गंगारामजी" काल धर्मको प्राप्त हुये चौमासेवाद गुरु और गुरुभाईके साथ विचरते हुये " जयपुरमें गये. वहां " अमीचंद " नाम ढूंढक, जो कि उस वखत ढूंढकोंमें श्रुतकेवली कहाता था, तिसकेपास "श्रीआत्मारामजी" ने " आचारांग " सूत्र पढना प्रारंभ किया. जयपुरके ढूंढकलोकोंने श्री आत्मारामजीको कहा कि "तुम व्याकरण मत पढना, यदि पढोगे तो तुमारी बुद्धि विगड जायगी."(अब भी ढूंढक मतवालेका यह प्रथम प्रायः मंतव्य है. ) सत्य है–

दोहा—रत्न परीक्षक जानीये, ज्हौरी नाहिं चमार।
पंडित तत्त्व पिछानीये, नाहिं जट्ट गमार ॥

श्रीआत्मारामजीको पूर्वोक्त शिक्षा देनेवाले ऐसे मिले कि, जिनोंने विद्या कल्पवृक्षकी जड काटडाली! विद्यालाभरूप अमृत मेघवर्षण समान जो अवस्था थी उसमें आगकी वर्षा भई!! क्योंकि उस समय " श्रीआत्मारामजी " की ऐसी शक्ति थी कि, जिससे निरंतर तीनसौं श्लोक कंठाग्र कर सकते थे, परंतु यह उत्तम समय, पूर्वोक्त आभास हितकारीयोंके उपदेशसे निष्फल गया. अफशोस!! ऐसे हितकारीयोंसे तो पंडित शत्रुही श्रेष्ठ है.

यतः॥ पंडितोपि वरं शत्रु, र्न मूर्खो हितकारकः॥
दानरेण हतो राजा, विप्र चौरेण रक्षितः॥ १ ॥

पंडित शत्रु तो श्रेय है, परंतु हितकारी मूर्ख अच्छा नहीं है; वानरने राजाको मारा, और ब्राह्मण चौरने उसको बचा लिया.*

* भावार्थ इसका यह है कि–किसी एक नगरमें कीसी राजाके पास कोई मदारी वानर नचाने लगा. उस वानरकी चपलता देखके राजा खुश होकर मदारीसे कहने लगा, "जो तेरी मरजीमें आवे,सो तूं मेरेपास मांग ले; परंतु यह वानर तूं मुजे दे दे." मदारीने बहुत ना कही,परंतु राजहठ जोरावर है राजाके पास किसीका जोर नहीं चलताहै. लाचार होकर मदारिने वानर दे दिया.राजाने उस वानरको अपना पेहेरेगीर वनाया,और हाथमें तल्वार देके,उसको अपने पल्यंक(पलंग)के पांवेके साथ बांध दिया एकदिन ऐसा हुआ कि राजा सोताहै,वानर पहरा देताहै,इतनेमें एक सर्प राजाके पल्यंकपर छतके साथ जाता है, उसकी छाया राजाके शरीर पर पडी,उस छायाको देखके मूर्खशि-

श्री आत्मारामजी जयपुरसें अजमेर गये.वहां "लक्ष्मणजी" "देवकरणजी" और "जितमल्लजी" वगेरह ढूंढक साधुओंके पास कितनेक शास्त्र पढे.वहांसे फिर अमीचंदके पास पढनेके लिये "जयपुरमें" आये और संवत् १९१३ का चौमासा वहांही किया. वहांसें विहार करके "नागोर" (मारवाड ) शहेरमें गये,और " हंसराज " नामा श्रावकके पास " अनुयोगद्वार " शास्त्र पढे. वहांसें "जोधपुर" जाके "वैद्यनाथ " पटवा ओसवालके पास विद्याध्ययन किया. "वैद्यनाथ"व्याकरण पढना अच्छा मानतेथे, और भाष्यकार टीकाकार आदिकोंके कथनको बहुत प्रमाणिक, और सत्य गिनतेथे. इस वास्ते उन्होंने " श्रीआत्मारामजी " को कहा कि " आप व्याकरणादि पढनेके पीछे,शास्त्रोंकी भाष्य टीका वगेरह पढो तो आपकी बुद्धि सफल होवे. " परंतु पूर्वोक्त असत्योपदेशके अजीर्णसें, और स्वोपार्जित ज्ञानावरण कर्मके प्रबलसें, " श्रीआत्मारामजी " को " वैद्यनाथ "के वचनामृतकी रुचि हुई नहीं. वहांसें विहार करके शहर " पाली " (मारवाड) वगैरहमें होके "नागोर" गये, और संवत् १९१४ का चौमासा वहां किया. इस चौमासेमें श्रीआत्मारामजीने ढूंढकोंके श्रीपूज्य "कचोरीमल्ल" के पास, और "नन्दराम" "फकीरचंदजी"वगैरह साधुओंके पास " सूयगडांग " " प्रश्नव्याकरण " "पन्नवणा" " जीवाभिगम" आदि शास्त्रोंका अभ्यास किया. उस समय फकीरचंदजीके पास"हर्षचंद"नामा एक शिष्य "सिध्ध हैम कौमुदी" (चंद्रप्रभा नामका जैन व्याकरण) पढताथा.जिससें फकीरचंदजीने श्रीआत्मारामजीको कहा कि, "तुमारी बुद्धि बहुत निर्मल है, इस वास्ते तुम मेरे पास चन्द्रप्रभा पढो,तुमको जलदी आजावेगी."परंतु उस वखत श्रीआत्मारामजीको पूर्वोक्त कर्म रोगसें,फकीरचंदजीका पूर्वोक्त वचनामृत भी रुचा नहीं. चौमासे बाद श्री आत्मारामजीने विहार करके"मेडता" "अजमेर" "किसनगढ" "सरवाड"वगैरह शहरोमें थोडा थोडा काल व्यतीत किया,जिनमें"उत्तराध्ययन" "दशवैकालिक" " सूयगडांग" " अनुयोगद्वार " "नंदी" ढूंढकोका "कल्पित आवश्यक" और"बृहत्कल्प"वगैरह शास्त्र कंठाग्र किये. अनुमान दश हजार श्लोक श्रीआत्मारामजीने कंठाग्र किये. संवत् १९१५ का चौमासा

रोमणि वानर, तल्वार लेके सर्पकी भ्रांतिसें राजाके शरीर पर घाव करने लगा. उस अवसरमें उसी नगरका रहनेवाला कोइक विद्वान्, जन्मका दरिद्री, अन्य व्यवहाराभावसें अपनी स्त्रीकी प्रेरणासें चौरी करनेके वास्ते गया. वह प्रथम किसी वेश्याके घरमें गया. वहां देखता है कि, वेश्या किसी कुष्टीके साथ विषय सेवन कर रही है. देखके विचार करने लगा कि,"हा ! जिस पैसे वास्ते ऐसे कोढीके साथ भी यह रमण होती है ! इस वास्ते इसका पैसा मुझको लेने योग्य नहीं है"—पीछे वहांसें निकलके एक लक्षाधीशके वहां गया.वहां देखता है कि,पितापुत्र हिसाब मिला रहे हैं; परंतु हिसाब बहुत मेहनत करनेसें भी नहि मिला.अनुमान आठ आनेका फरक रहा.तब पिताने पुत्रको ऐसा मारा, कि पुत्र मूर्छित होगया, देखके पंडितने विचार किया कि जो आठ आने पीछे अपने एकके एक सकुमार पुत्रके ऊपर ऐसा जुल्म गुजारता है,यदि मैं इसका धन चुरा कर ले जाऊंगा तो,जरूर यह छाती फटकर मर जायगा! इसवास्ते ऐसे कृपणका धन भी लेना मुझको उचित नहीं है.इत्यादि विचारकर फिरता२ राजाके महेलपर जा चढा.वहां पूर्वोक्त कार्य करते वानरको देखके, एकदम पंडितने वानरके दोनों हाथ खूब जोरसें पकड लिये. तब वानरने किलकिलीयारी करके शोर मचाया. जिससें राजाकी निंद खूल गई. राजाने पंडितको पूछा, " तू कौन है ? और किसवास्ते इसको तूने पकडा है"? पंडितने ऊपर जाते हुए सर्पको दिखाके, अपना सारा वृत्तांत सत्य सत्य सुनादिया. राजाने खुश होकर पंडितकी आजीविका कर दी.और वानरको निकलवा दिया. यहां यद्यपि पंडित चौरी करनेको आया था,और राजाका शत्रुभूत हुआ था, तो भी विद्वान् होनेसें नफा नुकसान विचार लिया. इसवास्ते हित करनेवाले मूर्खसें, शत्रु पंडित ही अच्छा है कि, जो अवसर तो विचार लेता है !

" जयपुर " में किया. चौमासे बाद "बक्षीराम" साधुके साथ " माधोपुर " " रणथंभोर " होके, "बुंदी" "कोटा" शहेरमें गये. वहां ढुंढक साधुओंमें श्रेष्ठ "मगनजी स्वामी" थे, तिनको मिलनेकी श्रीआत्मारामजीकी उत्कंठा हुई. परन्तु उस समय मगनजी स्वामी भानपुरमें थे. इस वास्ते श्रीआत्मारामजी भी भानपुर जाके तिनको मिले. वहां दोनोंही आपसमें चर्चा वार्त्ता होनेसें अत्यानन्दको प्राप्त हुए. श्रीआत्मारामजी भानपुरसें विहार करके "सीताम" "उजावरा" होके "सलाना" गाममें अपने गुरुको मिलके, "रतलाम" गये. तहां ढुंढकमतका जानकार "सूर्यमल्ल" कोठारी था, जो जैनमतके ११ शास्त्र सच्चे हैं और शेष यतियोंकी कल्पनासें बने हुवे है, ऐसा मानताथा तिसको श्रीआत्मारामजीने हेतुयुक्ति देकर निरुत्तर किया, बाद तहांसें चलके " खोचरोद " " वंदावर " " वडनगर " " इंदोर " और " धारानगरीमें " होके " रतलाम " फिर आये. और संवत् १९१६ का चौमासा वहां किया. मगनजी स्वामीने भी तहांही चौमासा किया. जिससें श्रीआत्मारामजीकी उनके पास विद्याभ्यास करनेकी उत्कंठा, आनायासही सफल हुई. श्रीआत्मारामजीने उनके पाससें ढुंढकमतकी जितनी पुंजीथी–ढुंढक मतवाले ३२ शास्त्र मानतेहैं–सर्व लेली. अर्थात् ३२ ही शास्त्र पढ लिये और कितनेक कंठाग्र भी कर लिये.

अब श्रीआत्मारामजीके मनमें पूर्वोक्त कर्मरोगके प्रायः जीर्ण होनेसें ऐसी आशंका होने लगी कि, मैंने ढुंढकमतके सर्व शास्त्र देखे और इस मतके प्रायः सर्व प्रसिद्ध पंडितोंको मैं मिला, तिन सर्वका कहना एक दूसरेसें विरुद्ध है. किसी एक बाबतमें कोई कीसी तरहका अर्थ करताहै, और दूसरा दूसरी तरहका अर्थ करताहै, और जहां कोई अर्थ ठीक ठीक भान नही होताहै तो चार पांच जने एकत्र होकर सलाह करके मनः कल्पितअर्थ कर लेतेहैं, जिसको पंचायती अर्थ कहतेहैं. पंजाब देशके ढुंढकोमें प्रायः पंचायतीही अर्थ चलताहै. तो अब मुजे कौनसा मत सत्य मानना, और कौनसा असत्य मानना चाहिये ? और कितनेक लोक ४५ आगम मानतेहैं, कितनेक ३२, कितनेक ३१, और कितनेक ११ शास्त्र मानतेहैं. तो इनमें सच्चे कौन और झूठे कौन ? मुजे कितने शास्त्र सच्चे मानने चाहिये ? क्योंकि " बुंदीकोटा " वाले ढुंढक शास्त्रोंके अर्थ, अपने मुखसें मनोघटित करतेहैं. मारवाडी ढुंढक भाषारूप जो टबार्थ लिखाहै उसमेंसें अपने मतके अनुयायी, अर्थको मानतेहैं, और शेष छोड देतेहैं, या तिस पाठ पर हडताल लगाके ऊपर अपनी मति कल्पनाका अर्थ लिख देतेहैं, तथा " तपगच्छ " " खरतरगच्छ " वाले कहतेहैं, कि ढुंढक लोग शास्त्रोंका यथार्थ अर्थ नही जानतेहैं. इत्यादि अनेक संकल्प विकल्प करके अंतमें श्रीआत्मारामजीने यह निश्चय किया कि, संस्कृत प्राकृत व्याकरण पढनेके पीछे शास्त्रोंके यथार्थ जे अर्थ होते होवेंगे, वे, मैं मानुंगा. इस वखत श्रीआत्मारामजीको वैद्यनाथ पट्वेका और फकीरचंदजीका कहना सत्य सत्य भान हुआ.*

दोहा—तबलग धोवन दूध है, जबलग मिले न दूध ॥
तबलो तत्त्व अतत्त्व है, जबलो शुद्ध न बुद्ध ॥ १ ॥

* जैनमतके शास्त्रोंसें भी सिद्ध होताहै कि, व्याकरण अवश्यमेव पढना चाहिये. क्योंकि, श्री प्रश्नव्याकरण सूत्रमें लिखा है कि—नाम, आख्यात, निपात, उपसर्ग, तद्धित, समास, संधिपद, हेतु, यौगिक, उणादि, क्रियाविधान, धातु, स्वर, विभक्ति, वर्ण, इनों करके युक्त—तथा जनपद सत्य, सम्मत सत्य, स्थापना सत्य,

इस तरह महाराजजीश्रीने देखा कि जैन शास्त्रोंसें सिद्ध होता है कि, विना व्याकरणके पढे ठीक ठीक यथार्थ अर्थ नही भान होसक्ता. इस वास्ते मैं जरुर अब व्याकरण पढुंगा. हाय-अफशोस! कैसे कुगुरोंके वश होकर अपनी अमूल्य विद्याप्राप्त्यवस्था निष्फल करी!

पूर्वोक्त कारणोंसें, तथा बहुत देशोंमें फिरनेसें, बहुत जैनमंदिर तथा बडे बडे पुस्तकोंके भंडार देखनेसें, श्रीआत्मारामजीके मनमें यह निश्चय हुआ कि "जैनमत" तो कोई अन्यही वस्तु है, और यह ढुंढकमत अन्यही वस्तु है.*

जैनमतके शास्त्रोंसें ढुंढकमतके विपरीत अनिष्टाचरण देखनेसें, श्रीआत्मारामजीके मनसें ढुंढकमतकी आस्था कम होगई और गुजरातदेशमें जाके पंडित साधुओंके साथ वातचित करके निर्णय करनेका इरादा श्रीआत्मारामजीने किया. तथा जैनमतके प्रसिद्ध तीर्थ "शत्रुंजय" "उज्जयंत" (गिरनार) आदिकी बहुत प्रशंसा तिनके सुननेमें आई, जिससें उनको देखनेकी उत्कंठा भी श्रीआत्मारामजीको हुई. इस वास्ते श्री आत्मारामजीने "गुजरात" देशमें जानेकी इच्छा की. परंतु जीवणरामजीने गुजरातदेशमें जानेके वास्ते कितनेक प्रकारकी दहशत दिखाई, और आज्ञा नही दी; जीससें श्रीआत्मारामजी चौमासे बाद "जावरा" "मंदसोर" "नीमच" "जावद" वगैरह शहेरोंमें होके "चितोड" गये. तहां पुराने किल्लेमें जाके बहुत उज्जडे हुए थेह, (खंडेर) जैनमंदिर, फतेहके महेल, कीर्त्तिस्तंभ, जलके कुंड, कीर्त्तिधर सुकोशल मुनिकी तप करनेकी गुफा, पद्मिनी राणीकी सुरंग, सूर्यकुंड वगैरह प्राचीन वस्तुयें देखके संसारकी अनित्यता और तुच्छता इंद्रजालकी तरह क्षणमात्रका तमासा याद आया!

---

इत्यादि श्रीठाणांग सूत्रोक्त दश प्रकारका त्रिकाल विषयक सत्य—तथा प्राकृत, संस्कृत, मागधी, पैशाची, सौरसेनी, अपभ्रंश, एवं षट् भाषा गद्य-पद्य रूपकरके बार प्रकारकी भाषा तथा—

"वयण तियं ३ लिंग तियं ३ कालतियं ३ तह परोक्ख १० पच्चक्खं ११
उवणीयाइ चउक्कं १५ अब्भत्थंचेव १६ सोलसमं"

एवं सोलह प्रकारके वचनको जाननेवालेको अर्हदनुज्ञात बुद्धिद्वारा पर्यालोचन करके साधुको अवसरमें बोलना चाहिये, नान्यथा. तथा श्रीअनुयोगद्वार सूत्रमें सक्कया पागयाचेव इत्यादि संस्कृत, और प्राकृत दो प्रकारकी भाषा स्वरमंडलमें ग्रहण करके बोलनेवाले साधुकी भाषा प्रसस्थ है. तथा पूर्वोक्त शास्त्रमेंही प्रमाणाधिकारमें भावप्रमाण चार प्रकारका है—सामासिक (१) तद्धितज (२) धातुज (३) निरुक्तिज (४). सामासिकके सात भेद हैं. द्वंद्व (१) बहुव्रीहि (२) कर्मधारय (३) द्विगु (४) तत्पुरुष (५) अव्ययीभाव (६) और एकशेष (७). ताद्धितजके आठ भेद हैं, कर्म (१) शिल्प (२) श्लाघा (३) संयोग (४) समीप (५) ग्रंथरचना (६) ऐश्वर्यता (७) और अपत्य (८). धातुज—भू सत्तायां परस्मै भाषा—एध वृद्धौ—स्पर्द्ध संहर्षे—निरुक्तिज—मह्यां शेते महिषः। भ्रमति रौति च भ्रमरः मुहुर्मुहुर्लसतीति मुसलं इत्यादि—और भी श्रीठाणांगसूत्र—दशाश्रुत स्कंधसूत्र वगैरहसें भी व्याकरणका पढना सिद्ध होता है.

* प्रायः इनका आचरण, जैनमतकेशास्त्रोंसें विपरीत हैं. जैनशास्त्रोंमें ठिकाने ठिकाने जिनप्रतिमाका पाठ आता है, तिनका ढुंढकलोक निषेध करते हैं; और जिन प्रतिमाकी शास्त्रोक्त रीतिसें पूजन करनेवालेको हिंसाधर्मी कहते हैं. तपगच्छ, खरतरगच्छ आदिके साधु मुहपत्ति हाथमें रखते हैं, और ढुंढक साधु रातदिन मुख बंधी रखते हैं; जो कि जैनमतके शास्त्रसें विरुद्ध है. तपगच्छादिके साधु दंडा रखते हैं, ढुंढक रखते नही हैं; और शास्त्रोंमें दंडेका वर्णन आता है. कितनेक ढुंढकमतके श्रावक, कितनेही महीनोंतकका स्नान करनेका नियम करतेहैं, इतनाही नहीं, परंतु कितनेक जंगल (दिशा) फिरके हाथ, पाणीसें धोनेका भी नियम करते हैं. जिस नियमका नाम "अणकी व्रत" बहुत ढुंढकोमें प्रसिद्ध है तथा लघुनीतिका नाम "नयापाणी" धर रखा है, इत्यादि.

चितोडसें " उदयपुर " " नाथद्वारा " " कांकरोली " " गंगापुर " " भीलाडा " " सरवाड " " जयपुर " " भरतपुर " " मथुरा " " विंद्रावन " होके " कोशी " के रस्ते " दिल्ली " शहरमें गये वहां चौमासा करनेकी श्रीआत्मारामजीकी इच्छा थी, परंतु जीवणरामजीके कहनेसें संवत् १९१७ का चौमासा, श्रीआत्मारामजीने " सरगथल " गाममें किया. चौमासे बाद विहार करके दिल्ली गये. दिल्लीसें जमनापार " खट्टा " " लुहारा " " विनौली " "बडौत" " सुनपत " वगैरह स्थानोंमें फिरके संवत् १९१८ का चौमासा, दिल्लीमें जा किया. तिस चौमासेमें " पंजावी ढुंढकोंके पूज्य " " अमरसिंहजी "के चेले मुस्ताकराय और हीरालालको आठ शास्त्र श्रीआत्मारामजीने पढाये. चौमासे वाद सुनपत पानिपत होके श्रीआत्मारामजी " करनाल " गाममें आये. वहां अमरसिंहजीके चेले " रामबक्ष " " सुखदेव " " विश्वचंद " " चंपालाल " वगैरह मिले. तब श्रीआत्मारामजीने रामवक्ष, और विश्वचंदको अनुयोगद्वारसूत्र पढाया. वहांसें विहार करके श्रीआत्मारामजी "अंबाला" शहरमें आये और रामवक्षादि भी वडसटके रस्ते होकर अंबाला शहरमें आये. वहांसें विहार करके श्रीआत्मारामजी "खरड" "रोपड" होके "माछीवाडा" गाममें गये. यहांतक तो रामवक्ष वगैरह साधु, श्रीआत्मारामजीके साथही रहे, और पढते भी रहे. जिसमें इतने समयमें श्रीआत्मारामजीने पूर्वोक्त रामवक्ष और विश्वचंदको आचारांग, जीवाभिगम, नंदीसूत्र, वगैरह शास्त्र पढाये.

रोपड गाममें श्रीआत्मारामजीने पंडित "सदानंदजी"सें " सारस्वत " व्याकरण पढना शुरू किया, और थोडेही समयमें अपनी अपूर्व बुद्धिसें षट्लिंगतकका अभ्यास कर लिया. माछीवाडेसें विहार करके श्रीआत्मारामजी मालेर कोटलामें जाके अपने गुरु जीवणरामजीसें मिले. वहांसें जीवणरामजी तो "रणीया" गाममें जा चौमासा रहे, और श्रीआत्मारामजी " सुनाम " गये, जहां श्रीआत्मारामजीका एक चेला हुआ. सुनामसें "समाणा" "पटीयाला " "नाभा" "मालेर कोटला" " रायका कोट " और "जीगरांवह" वगैरह होके श्रीआत्मारामजी " जीरा " गाममें गये, और संवत् १९१९ का चौमासा जीरामें किया.

रामवक्ष वगैरह साधु, देश "मारवाड"के तरफ विहार कर गये. क्यौंकि, इनके गुरु अमरसिंहजी मारवाडको गये हुयेथे. इतने दिनोंतक केवल पढनेके वास्तेही श्रीआत्मारामजीके पास रहेथे. परंतु चलते समय रामवक्षने श्रीआत्मारामजीसें आधीनताके साथ प्रार्थना की कि, "आप इस मुलक पंजावमें आगयेहैं, और मेरे गुरु मारवाडको चलेगयेहैं, इस वास्ते आपने इस पंजाबदेशसें जोर लगाकर "अजीवमतकी"* जड काटते रहेना, इससें मेरे गुरु अमरसिंहजीको परम आनंद होगा और आपका वडा उपकार होगा." संवत् १९१९ के चौमासेमें जीराही गाममें श्रीआत्मारामजीको व्याकरणके बोधसें ज्यादाही शक पैदा हुआ कि "जो अर्थ ढुंढक लोग शास्त्रोंका करतेहैं, वह व्याकरणकी रीतिसें ठीक मालुम नही होताहै; इसका निश्चय करना चाहिये. क्यौंकि मैंने थोडाही व्याकरण अबतक पढाहै, तो भी मुजे कितनेही ठीक अर्थ मालुम होने लगेहैं तो, यदि जिसको पूरा पूरा व्याकरणका बोध होवे, उसका तो क्याही कहना है? इससें यही सिद्ध होताहै कि,

* पंजाव देशके ढुंढकोंमें दो फिरके ( मत ) है, एकतो अनाजमें जीव मानते हैं ओर, एक नही मानते हैं. जो नही मानते हैं उनको अजीवमती कहते हैं.

ढुंढक लोग इसही डरके मारे व्याकरण पढने नही देतेहैं और यह भी सिद्ध होताहै कि इनके सब अर्थ प्रायः मनः कल्पित हैं, और जानबुझके अज्ञान रूप अंधे कूपमें गिरते हैं." यह समझके श्रीआत्मारामजीने निश्चय किया कि, जो कुच्छ पूर्वाचार्योंने निर्युक्ति, भाष्य, चूर्णि, टीका वगैरह द्वारा अर्थ कियेहैं, वेही अर्थ यथार्थ हैं, और जो कोइ मनःकल्पित अर्थ शास्त्रोंके करतेहैं, वो बडाही अनर्थ करतेहैं.

चौमासे बाद श्रीआत्मारामजी जीरासें विहार करके "मनोहरदास"के टोलेके ढुंढक साधुओंमें वृद्ध पंडित साधु "रत्नचंदजीके" पास विद्याभ्यास करनेके वास्ते "आग्रा" शहरमें गये, और संवत् १९२० का चौमासा वहांही किया. रत्नचंदजीने बडी खुशीसें श्रीआत्मारामजीको "स्थानांग" "समवायांग" "भगवती" "पन्नवणा" "बृहत्कल्प" "व्यवहार" "निशीथ" "दशाश्रुत स्कंध" "संग्रहणी" "क्षेत्रसमास" "सिद्ध पंचाशिका" "सिद्धपाहुड" "निगोद छत्रीसी" "पुद्गल छत्रीसी" "लोकनाडीद्वात्रिंशिका" "षट्कर्म ग्रंथ" चार जातके "नयचक्र," इत्यादि कितनेही शास्त्र पढाये, जिनमें कितनेक प्रथम श्रीआत्मारामजी पढे हुएथे, तो भी अर्थ निश्चय करनेके वास्ते फिरसें पढे. श्रीआत्मारामजीको विभक्तिज्ञान होनेसें जे अर्थ मालुम होतेथे, वे अर्थ ढुंढकोंके पढाये अर्थके साथ नहीं मिलतेथे, जिससें श्रीआत्मारामजीको निश्चय होगया कि पूर्वाचार्योंके किये हुये अर्थही सत्य हैं, तथापि परीक्षा करने लगे तो पूर्ण करनी चाहिये. रत्नचंदजीके पढाये अर्थ प्रायः अन्य ढूंढकोंसें विपरीत, और टीका वगैरहके साथ मिलते हुये श्रीआत्मारामजीको भान हुए, इस वास्ते अधिक आनंदसें उनके पास पढे. इस चौमासेमें श्रीआत्माराजीने रत्नचंदजीके पाससें कितनाक अपूर्व ज्ञान भी प्राप्त किया. रत्नचंदजीके पास चिरकालतक श्रीआत्मारामजीकी पढनेकी मरजीथी परंतु जीवणरामजीके बुलानेसें चौमासे बाद विहार करनेकी तैयारी करके श्रीआत्मारामजी रत्नचंदजीके पास आज्ञा लेनेके वास्ते गये. तब रत्नचंदजी नाराज होके कहने लगे कि "तुमारा वियोग मैं चाहता नहीं हुं. परंतु क्या करूं? तुमारे गुरूका हुकम आयाहै, सो तुमको भी मान्य करनाही चाहिये, परंतु अंतकी मेरी शिक्षा तुम अंगिकार करो. मैंने सुनाहै कि, आत्माराम श्री जिन प्रतिमाकी बहुत निंदा करताहै, परंतु यह काम करना तुजको अच्छा नहीं है. हमारे कहनेसें इस तरह अमल करना. एक तो श्री जिन प्रतिमाकी कबी भी निंदा नहीं करनी (१) दूसरा पेशाब करके विना धोया हाथ कबी भी शास्त्रको नहीं लगाना (२) और तीसरा अपने पास सदा दंडा रखना (३). मैंने यह तुजको श्री जैनमतका असल सार बताया है. कितनेक दिनों बाद जब तूं व्याकरण पढेगा, और शास्त्रका यथार्थ बोध होगा, सब कुच्छ तुजको मालुम हो जायगा. आगे भी इसी तरह ज्ञानाभ्यास करनेमें निरंतर उद्यम रखना और व्याकरण जरूर पढना." तब श्री आत्मारामजीने कहा कि, "महाराजजी! एक बात और भी बतावें कि, मुखपर कानोंमें डोरा डालकर मुहपत्तीका बांधना सूत्रानुसार है कि नहीं?" श्रीरत्नचंदजीने जवाब दिया कि, "सूत्रानुसार तो नहीं. क्योंकि, शास्त्रानुसार तो मुहपत्ती हाथमें रखनी कही है. परंतु अनुमान (१५०) देढसें वर्षसें हमारे बडोंने मुखपर मुहपत्ती बांधी है, और तेरे बडोंने अनुमान दोसौं (२००) वर्षसें बांधनी सुरू की है. यह ढुंढकमत अनुमान सवादोसौं (२२५) वर्षसें बिना गुरु अपने

आप मनःकल्पित वेष धारण करके निकाला गयाहै."श्रीआत्मारामजीको तो,प्रथमसेंही कितनीक बातोंका शक था. अबतो सर्वथा निश्चय होगया कि,निश्चयही यह ढुंढकमत बनावटी है. और सनातन जैनधर्मसें उलटा है. और भगवतीजी, अनुयोगद्वार,समवायांग, नयचक्र वगैरह शास्त्रोंमें " आवश्यक" " विशेषावश्यक " की साक्षी दी है और लिखा भी है कि,आवश्यकका इतना मूलपाठ है, इतनी निर्युक्ति है, इतना भाष्य है, इतनी चूर्णि है, इतनी टीका है. और ढुंढकके माने आवश्यकमें कितनीक बातें जे शास्त्रोंमें है, वे नही है, और ढुंढक आवश्यक गुजराती भाषामें है, और दूसरे शास्त्र प्राकृतमें है. इसवास्ते आवश्यक सूत्र भी प्राकृत भाषामें होना चाहिये. इसतरह श्री आत्मारामजीकी ढुंढकमतसें अनास्था होनी शरू हुई. तोभी अधिकतर निश्चय करनेके वास्ते श्रीआत्मारामजीने वहुत शास्त्रोंकी पुनरावृत्ति की. तथापि अंतमें ऊंटके मेंगणेकी तरह ढुंढकमतकी पोल निकली. इसवास्ते श्रीआत्मारामजीने निश्चय किया कि, " मैं अपनी शक्तिके अनुसार भव्य जीवोंके आगे सत्य सत्य बात प्रगट करूंगा, जिसको रुचेगा, वो ग्रहण कर लेवेगा. " ऐसा निश्चय करके श्रीआत्मारामजी आग्रेसें विहार करके दिल्ली आये, वहां श्री विश्चचंदजी मिले. और श्रीआत्मारामजीसें शास्त्र पढने लगे और साथही साथ विहार करते हुए मालेर कोटलामें आये. एक दिन श्रीविश्चचंदजी, पेशाव करके हाथ विनाही धोये शास्त्र पढने लगगये. इससें श्रीआत्मारामजीने गुस्से होकर विश्चचंदजीको कहा कि, " खबरदार ! आज पिछे कबी भी ऐसा काम नही करना. अर्थात् विना धोये हाथ पेशाव करके शास्त्रको नहीं लगाना." प्रत्यक्षमें तो श्रीविश्चचंदजी, पूर्वोक्त श्रीआत्मारामजीका कहना मंजुर करके मौन होरहे; परंतु दिलमें विचार करने लगे कि, "रत्नचंदजीकी संगतसें इनकी श्रद्धामें फरक पडगया है, इसी वास्ते यह ऐसे कहते हैं. क्योंकि, मेरे गुरु रामवक्षजी, और उनके गुरु अमरसिंहजी पूज्यजी महाराज वगैरह सब ढुंढक साधु, पेशावसें शुद्धि करना, आहारके पात्रोमें लेकर वस्त्रादि धोना आदि करते हैं. परंतु मुजे तो इनके पास पढना है इसवास्ते कितनेक दिन जिस तरह यह कहते हैं, इसी तरह करना चाहिये." कोटलामें श्रीआत्मारामजीने, पंडित " अनंतरामजी" सें शेष व्याकरण पढना शुरू किया;और एक महीनेके बाद विहार करके रायका कोट होकर जगरांवां गाममें आये. वहां " चोथमल्ल " के पत्रसें अपने उपकारी वियागुरु, श्रीरत्नचंदजीका संवत् १९२१ का जेठ मासमें स्वर्गवास होना सुनकर, बहुत अफसोस किया. अंतमें अपने ज्ञानवलसें अफसोस दूर करके, श्रीआत्मारामजी जगरांवांसें विहार करके शहर"लुधीआना"में आये. वहां श्रावक " सेढमल्ल " " गोपीमल्ल " वगैरहसें अजीवमतकी श्रद्धा छुडवाई. और मासकल्पके बाद लुधीआनासें विहार करके कोटलामें गये. और संवत् १९२१ का चौमासा वहां किया. इस चौमासेमें श्रीआत्मारामजीने चंद्रिका, कोष,काव्य, अलंकार, तर्कशास्त्र वगैरहका अभ्यास किया, तथा श्री " विश्चचंदजी"को भी,शास्त्रानुसार चर्चा करके यथार्थ सत्य मार्गका बोध कराया.

चौमासे बाद श्रीआत्मारामजी, लुधीयाना होके " देशु "नामा गाममें गये. वहां एक यतिके पुस्तकोंमेंसें " श्रीशिलांकाचार्य विरचित श्रीआचारांग सूत्र वृत्ति" (टीका) की प्रति श्रीआत्मारामजीको मिली. इस प्रतिके मिलनेसें श्रीआत्मारामजीको ऐसा आनंद प्राप्त हुआ कि, जैसें मरुदेशमें प्यासेको अमृत मिलनेसें शांति होवे ! तहांसें विहार करके राणीया,रोडी, होकर "सरसा"

गाममें गये; और संवत् १९२२ का चौमासा वहां किया. वहां "किशोरचंदजी" यतिके पास श्री-आत्मारामजीने दो तीन ज्योतिषके ग्रंथ पढे. तथा वडगच्छके यति " रामसुख " और खरतर गच्छके यति "मोतीचंद"के पाससें साधु श्रावकके प्रतिक्रमण और तिसके विधिके पुस्तक लाकर देखें तो, मालुम हुआ कि, ढुंढकमतका प्रतिक्रमण, और तिसका विधि, यथार्थ नहीं है. और भी कितनेक पुस्तक लाकर देखा, और आचारांग सूत्र वृत्तिका भी स्वाध्याय किया, जिससें श्रीआत्मारामजीको अधिकतर निश्चय हुआ कि, ढूंढकमत असल जैनमत नहीं है. परंतु जैनमतके नामसें जैनमतका आभास रूप, एक नया पंथ मनःकल्पित निकाला है. तथापि श्रीआत्मारामजीने विचार किया कि, " इस समय कुल पंजाब देशमें प्रायः ढुंढकमतका जोर है; और मैं अकेला शुद्ध श्रद्धान प्रकट करूंगा तो, कोई भी नहीं मानेगा. इस वास्ते अंदर शुद्ध श्रद्धान रखके बाह्य व्यवहार ढुंढकोंकाही रखके कार्यसिद्धि करनी ठीक है. अवसर पर सब अच्छा होजावेगा." ऐसा निश्चय करके श्रीआत्मारामजी चौमासे बाद सरसेसें सुनाममें आये; वहां " कनीराम " रोहतक वाला ढुंढक साधु मिला. तिसके साथ ढुंढक साधुके भेष, और पडिक्कमणेका विधि, और ढुंढकाचारकी बाबत वार्त्तालाप हुआ. परंतु कनीरामने कुच्छ भी शास्त्रानुसार ठीकठीक जवाब न दिया, और कहा कि, "तुमारी श्रद्धा भ्रष्ट होगई है, जो तुम अपने गुरु, दादगुरुओंके कथनमें शंका करते हो ? " तब श्रीआत्मारामजीने कहा कि, "मैं कोई गुरु, दादगुरुओंका बंधा हुआ नहीं हूं, मुझें तो श्रीमहावीर स्वामीके शासनके शास्त्रोंका मानना ठीक है. यदि किसीके पिता, पितामह कूपमें गिरे होवे तो, क्या उसके पुत्रको भी कूपमेंही गिरना चाहिये? " तब कनीराम क्रोध करके चला गया. और श्रीआत्मारामजी भी सुनामसें विहार करके मालेर कोटलामें आये, वहां लाला " कवरसेन " और " मंगतराय " के आगे अपने अंतरंग जो सनातन जैनधर्मका श्रद्धान बैठा था, सुनाया. उन्होंने भी अच्छी तरहसें समझके श्रीआत्मारामजीका कथन, जैनशास्त्रानुसार यथार्थ होनेसें अंगीकार किया. और श्रीआत्मारामजीकोही सद्गुरु सत्योपदेष्टा मानने लगे. पंजाबमें इस वखत पूर्वोक्त दोही श्रावक, प्रथम शुद्ध श्रद्धान वालोंकी गिनतीमें हुए. वहांसें विहार करके शहर लुधीयानामें आये. वहां लाला " गोपीमल्ल " पाटणी को शास्त्रानुसार समझायके श्रीआत्मारामजीने अपना तीसरा श्रावक बनाया. यहां इस समय श्रीविश्नचंदजी, और तिनके चेले चंपालालजी वगैरह भी आये हुएथे. चंपालालजीके मनमें कितनेक संशय ढुंढकमत संबंधी पडे हुएथे. इसवास्ते अपने गुरु विश्नचंदजीको अवसर पाकर पूछतेही रहतेथे. परंतु श्रीविश्नचंदजी अवसरके जानकार होनेसें, यद्यपि अपने अंदर श्रीआत्मारामजीकी सोबतसें शुद्ध श्रद्धान हुआथा, और श्री सनातन जैनधर्मका शुद्ध स्वरूप जानते थे, तोभी खुलकर कथन करनेका अवसर अबतक न होनेसें पूरा पूरा जवाब नहीं देतेथे. किंतु गोलमोल जिससें पूछने वालेको ज्यादा शंका पडे, वैसे जवाब देतेथे. इसवास्ते एक दिन श्रीचंपालालजीने श्रीविश्नचंदजीको जोर देकर कहा कि, "महाराजजी साहिब ! हमने जो घर, हाट, पुत्र, परिवार आदि छोडके साधुपणा लियाहै, और आपका शरणा अंगिकार कियाहै, सो कुच्छ डूबनेके वास्ते नहीं, किंतु तिरनेके वास्ते है. इसवास्ते आप हमको शुद्ध अंतःकरणसें यथार्थ जैनमत, जो कि महावीर स्वामीके शासन पर्यंत सनातन चला आया, सो बताओ; हम आपका बडाही उपकार मानेंगे. जैसे आपने उपदेश देकर हमको संसारसें बचा-

या, ऐसेंही इस संशयसें भी बचाइये. आपके विना और किसके आगे हम अपने दिलकी बातें करें" ? तब श्रीविश्नचंदजीने श्रीआत्मारामजीके पास अपने चेले चंपालालजीके प्रत्यक्ष सवाल जवाब करके चंपालालजीको ठीकठीक निश्चय करा दिया. उस दिनसें चंपालालजीने भी शुद्ध श्रद्धा धारण की. बाद श्रीविश्नचंदजीने तो, लुधीयानासें विहार कर दिया, और रस्तेमें गुरूके झंडीआलाके श्रावक "मोहरसींघ" "वशाखीमल्ल मालकौंस" और जमृतसरवाले लाला "बूटेराय" ज्वहरीको प्रतिबोध किया. तथा साधु "हुकमचंदजी–हाकमरायजी" को भी श्रीविश्नचंदजीने प्रतिबोध किया, इसतरह श्रीविश्नचंदजी, और चंपालालजीकी मददसें श्रीआत्मारामजीकी श्रद्धाके आदमियोंकी गिनती बढने लगी; और ढुंढक श्रद्धान रूप अजीर्ण दूर होता चला.अनुक्रमे श्रीविश्नचंदजी वगैरह पट्टी गाममें गये. वहां लाला "घसीटामल्ल" जो पूज्य अमरसींहका मुख्य श्रावक था, तिसके साथ वातचीत हुई. जिससें लाला घसीटामल्लके दिलमें भी कितनेही शक पैदा होगये.तब घसीटामल्लने पूर्वोक्त संशयको दूर करके निर्णय करनेके वास्ते, श्रीविश्नचंदजीके कहनेसें अपने पुत्र "अमीचंदजी" को व्याकरण पढाना शुरू कराया. जब वो पढकर तैयार होगया, तब घसीटामल्लने कहा कि, "पुत्र ! किसीका भी पक्षपात न करना. जो शास्त्रमें यथार्थ वर्णन होवे, सो तूं मुजे सुनाना." तब अमीचंदने कहा कि, "पिताजी ! जो कुच्छ, श्रीमहाराज आत्मारामजी,तथा विश्नचंदजी वगैरह कहते हैं,सो सर्व ठीक ठीक है. और पूज्य अमरसींहजी, तथा उनके पक्षके ढुंढक साधुओंका जो कुच्छ कथन है, सो सर्व असत्य, और जैनमतसें विपरीत है." यह सुनकर लाला घसीटामल्ल भी ढुंढकमतको छोडके शुद्ध श्रद्धानवाले होगये.पूर्वोक्त अमीचंद इस समय गुजरात–मारवाड–पंजाब वगैरह देशोंमें "पंडित अमीचंदजी" के नामसें प्रसिद्ध है, और प्रायः श्रीआत्मारामजीके संवेगमत अंगीकार किया पीछे,जितने नूतन शिष्य हुये, सर्वने थोडा बहोत जरूरही पंडितजी अमीचंदजीके पास विद्याभ्यास किया,बलकि अबतक कियेही जाते हैं.

पट्टीसें विहार करके श्रीविश्नचंदजी, हुकमचंदजी, हाकमरायजी, चंपालालजी वगैरह श्रीआत्मारामजीके पास, जो लुधीयानासें विहार करके शहर "जलंधर" में आये हुये थे, पहुंचे.क्योंकि, वहां श्रीआत्मारामजीकी, और अजीवपंथी "रामरतन" और "वसंतराय" की अजीवपंथ संबंधी चर्चा होनेके वास्ते निश्चय होगया था. इस अवसर पर २७ शहरोंके श्रावक आये हुये थे, और पादरी तथा ब्राह्मण पंडितोंको मध्यस्थ नियत किया था. जिसमें रामरतन और वसंतराय हार गये, और श्रीआत्मारामजीकी जीत हुई. तथापि रामरतन वगैरहने अपना हठ छोडा नहीं. सत्य है कि, जिसका जो स्वभाव पडजावे, मरणपर्यंत भी वो स्वभाव प्रायः तिसका दूर नहीं होता है.

यतः ॥ यो हि यस्य स्वभावोस्ति । स तस्य दुरतिक्रमः ॥
श्वा यदि क्रियते राजा । किं न अत्ति उपानहम् ॥ १॥

भावार्थः–जो जिसका स्वभाव है, वो तिसका दूर होना मुश्किल है. क्या यदि कुत्तेको राजा बनाइये, तो वो जुतीको भक्षण नहीं करता है? अपितु करताही है.

जालंधरसें जयपताका लेकर विहार करके श्रीआत्मारामजी, तथा विश्वचंदजी वगैरह अमृतसरमें आये. और श्रीआत्मारामजीने, लाला "उत्तमचंदजीकी" बैठकमें उतारा किया. और

व्याख्यानमें "श्रीभगवती सूत्र" सटीक वांचना प्रारंभ किया. जो सुननेके वास्ते पूज्य अमरसींघजी भी, अपने सब चेलोंके साथ आया करते थे. श्रोताका जमाव इतना होता रहा कि, मकानमें बैठनेकी जगा भी मिलनी मुश्किल होगई. तब सबने सलाह करके व्याख्यानके वास्ते दूसरा बडा भारी मकान मंजुर किया, और वहां व्याख्यान होने लगा. श्रीआत्मारामजीका व्याख्यानामृत सुन करके भी, श्रोताजनोंको तृप्ति नही होतीथी; अर्थात् श्रवण करनेकी तृष्णा, बढतीही जातीथी. उस समय पूज्य अमरसींघजी तो ऐसे मोहित होगये कि, एक दिन श्रीआत्मारामजीको कहने लगे कि, किसीतरह मेरे चेलोंको भी, यह ज्ञान, सिखाना चाहिये. जिससें जैनमतका बडा भारी उद्योत होवे. तब श्रीआत्मारामजीने कहा कि, "पूज्यजी साहिब! व्याकरणका अभ्यास बिना किये, यह ज्ञान पाना बडाही मुश्किल है; इस लिये प्रथम इनको व्याकरण पढाना चाहिये." इससें पूज्य अमरसींघजीके प्रायः सब साधु उसवखत पंचसंधि पढने लग गये.

एक दिन श्रीआत्मारामजीने व्याख्यानमें अवसर देखकर कहा कि, "पूर्वाचार्योंके कथन करे अर्थको छोडकर, मनःकल्पित अर्थ करनेवालोंका परलोकमें खबर नहीं क्या हाल होवेगा?" यह सुनकर, पूज्य अमरसींघजीको गुस्सा आया; और सोदागरमल्ल ओसवाल, स्यालकोटका वासी, ढुंढक श्रावकोंमें मुखी और जानकार किसी कारणसें अमृतसरमें आयाथा, तिसको कहने लगे कि, "आज काल आत्मारामको बडाही अभिमान आगया है, परंतु मैं इसका अभिमान दूर करूंगा, मेरे आगे यह क्या चीज है?" सत्य है अपने चित्तका माना हुआ गर्व किसको सुखदाई नही होता है?

यतः—टिट्टिभः पादमुत्क्षिप्य, शेते भंगभयाद्भुवः ॥
स्वचित्तनिर्मितो गर्वः, कस्य न स्यात् सुखप्रदः ॥ १ ॥

भावार्थः—टिट्टिभ ( टटीरी ) जानवर, मेरे पैर रखनेसें पृथिवीका भंग न होजावे! इस भयसें अपने पैरोंको ऊंचे करके सोवे हैं. इसवास्ते अपने चित्तसें बनाया हुआ गर्व ( अहंकार ) किसको सुख देनेवाला नहीं है?

अमरसींघको पूर्वोक्त अहंकारमें आये हुऐ जानके, सोदागरमल्लने समझाये कि, "पूज्यजी साहिब! आप आत्मारामजीके साथ मत संबंधी चर्चा कदापि मत करो, यदि करोगे तो, याद रखना! तुमारे मतकी जड काटी जायगी. मैंने अच्छी तरह समझ लिया है कि, इनके ( आत्मारामजीके ) सामने कोई भी जवाब देनेको समर्थ नहीं है." सोदागरमल्लका पूर्वोक्त कहना सुनकर, पूज्य अमरसींघजी हैरान होगये और सुनकर चूपके हो रहे; और श्रीआत्मारामजीकी बराबरी करनेमें असमर्थ होकर, खुशामत करने लग गये. सत्य है "डरती हर हर करती." श्रीआत्मारामजीको एकदिन एकांतमें ले जाकर ऐसे कहने लगे कि, "बेटा आत्मारामजी! तू हमारे मतमें लाल ( रत्न ) पैदा हुआ है. इस वास्ते तुजको ऐसा काम करना चाहिये कि, जिससें हमारा तुमारा आपसमें मतभेद न पडे." तब श्रीआत्मारामजीने कहा, "पूज्यजी साहिब! जो पिछले आचार्योंका लेख शास्त्रोंमें चला आयाहै, मैं उससें उलटी प्ररूपणा कदापि न करूंगा. और आपको भी यही उचित है कि, आप जरुर सत्यासत्यका निर्णय कर लेवें. क्योंकि, यह मन-

ष्यका जन्म, वारंवार मिलना मुश्किल है. इस जूठे हठको छोडदे." इत्यादि अनेक प्रकारकी हित शिक्षा, श्रीआत्मारामजीने अमरसींघजीको दी. परंतु अमरसिंघजीको इस हित शिक्षाने कुछ भी फायदा नही किया. क्योंकि--

अज्ञः सुखमाराध्यः सुखतरमाराध्यते विशेषज्ञः ॥
ज्ञानलवदुर्विदग्धं ब्रह्मापि तं नरं न रंजयति ॥ १ ॥

भावार्थः--अनजानको समझाना सुखाला है, इससें भी जो सखस अच्छे बुरेको समझताहै, और हठी कदाग्रही नहीं है, ऐसे पंडितको समझाना अतीव सुकर ( सुखाला ) है. परंतु जो प्राणी, ज्ञानके दो अक्षर आनेसें दुर्विदग्ध होगया, ( अर्थात् थोडासा पढके अपने आपको बृहस्पति तुल्य मानने लग गया, हठ कदाग्रहसें प्रीति करने लग गया ) ऐसे सखसको तो ब्रह्मा भी रंजित नही कर सकताहै. अर्थात् पूर्वोक्त लक्षणोंवाले पंडितायते ( पंडिताभिमानी ) को तो ब्रह्मा भी नहीं समझा सकताहै तो औरका तो क्याही कहना?--गुस्सा करके अमरसिंघजी पराङ्मुख होगये. तब श्रीआत्मारामजीने भी विचारा कि--

उपदेशो हि मूर्खाणां, प्रकोपाय न शांतये ॥
पयःपानं भुजंगानां, केवलं विषवर्द्धनम् ॥ १ ॥

भावार्थः--मूर्खोंको उपदेश देना क्रोध बढानेके वास्ते है, परंतु शांतिके वास्ते नहींहै, जैसे कि, सापको दूध पिलाना, केवल विषका बढानाहै. इस वास्ते इनको ज्यादा कहना, नुकशान कर्त्ता है, ऐसा विचारके श्रीआत्मारामजी भी अपने स्थानपर चले गये. कितनेक दिन पीछे अमरसिंघजी तो पट्टीको विहार करगये; और श्रीआत्मारामजी विश्वचंदजी आदि अमृतसरसें विहार करके जालंधर शहरमें आये. और "खरायतीमल्ल" (श्रीआत्मारामजीका गुरुभाई) और "गणेशीलाल" ( शिष्य ) येह दो साधु, कितनेक दिन पहिलेही हुशीआरपुर चले गये थे. वहां इन दोनोंका आपसमें कलह हुआ, इससें गणेशीलाल मुहपत्तीका डोरा तोडकर, श्रीआत्मारामजीको विना मालुम किये, हुशीआरपुरसें विहार करके शहर गुजरांवालामें "श्रीबुद्धिविजयजी" ( बूटेरायजी )* संवेगी तपगच्छके साधूके पास चला गया.

* तसवीर देखो. इन महात्माका जन्म, देशपंजाबमें लुधीआना शहेरके तरफ बलोलपुरसें सात आठ कोश दक्षिणके तरफ दूलुवां गाममें टेकसिंघ नामा कुटंबिक ( कुणबी--पटेल ) की कर्मो नामा स्त्रीकी कूखसें विक्रम संवत १८६३ में हुआथा. माताकी आज्ञा लेके विक्रम संवत् १८८८ में इनोंने संसार छोडके, मलुकचंदके टोलेके नागरमल्ल नामा ढुंढक साधुकेपास साधुपणा लियाथा. परंतु शास्त्रोंके देखनेसें, और देशदेशावरोंमें फिरनेसें, ठिकाने ठिकाने श्रीजिनमंदिरोंको देखनेसें, ढुंढकमत मनःकल्पित मालुम होनेसें, देश गुजरात शहर अहमदावादमें आके "गणि श्री मणिविजयजी" महाराजजीके पास अनुमान विक्रम संवत् १९११--१२में तपगच्छका वासक्षेप लेके, पूर्वोक्त महात्माको गुरु धारन करके, ढुंढकमतका त्याग करा. यद्यपि ढुंढकमतका श्रद्धान तो इन महात्माके मनसें विक्रम संवत् १८९३ में निकल गयाथा, परंतु पूर्वोक्त संवत् तक यथार्थ गुरु नही धारण करनेसें ऐसा लिखा है. इन महात्माका विशेष वर्णन जिसको देखनेकी इच्छा होवेतो, इनकी बनाई "मुहपत्ती चर्चा" नाम पोथीसें देखलेवें. इन महात्माके पांच शिष्य प्रायः अधिक

ये गणेशीलाल श्री "बूटेरायजी" सें संवेगी दीक्षा लेकर "विवेक विजय" नामसें विचरने लगा. और ठिकाने ठिकाने कहने लगा कि, "श्रीआत्मारामजीके अंदर शुद्ध सनातन जैनमतकी श्रद्धा होगई है; और प्रत्यक्षमें ढुंढक भेष, और व्यवहार रक्खा है. परंतु ढुंढकमतकी आस्था, बिलकुल नहीं है" इसके ऐसे अनुचित समयमें इसतरहके कथनसें, और पूर्वोक्त काररवाई अंगीकार करनेसें कितनेही शहरोंके लोगोंको सनातन जैनमतकी शुद्ध श्रद्धा प्राप्त होनी बंध होगई. क्योंकि, बहुत अनजान लोकोंने विनाही समझे हठ कदाग्रह करके श्रीआत्मारामजी वगैरहके पास जाना आना बंध करदिया.*

जालंधरसें विहार करके श्रीआत्मारामजी, "हुशीआरपुर" गये. और संवत् १९२३ का चौमासा वहांही किया; जिस चौमासेमें "भक्त नथ्थुमल्ल, बिल्लामल्ल, मानामल्ल" वगैरह बहुत लोकोंने शुद्ध सनातन जैनमतका श्रद्धान अंगीकार किया. और लाला "गुज्जरमल्ल" वगैरह कितनेक अंतरंग शुद्ध श्रद्धानवाले थे, उनका श्रद्धान परिपक्क होगया. चौमासे बाद हुशीआरपुरसें विहार करके दिल्लीशहर तरफ गये, और संवत् १९२४का चौमासा, दिल्लीसें विहार करके जमना नदीके पार, "विनौली" गाममें जा किया; जहां भी कितनेही लोकोंने सनातन जैनधर्मका श्रद्धान अंगीकार किया. इस चौमासेमें श्रीआत्मारामजीने "नवतत्त्व" ग्रंथ बनाना शुरु किया; चौमासे बाद विचरते विचरते "डोंगर" नाम गाममें गये, जहां एक "रणजीतमल्ल" ओसवाल जो मारवाडसें पंजाब देशको रामबक्षके साथ आयाथा, श्रीआत्मारामजीको मिला; तब श्रीआत्मारामजीने तिसको पुराणा मिलापी समझके, यथार्थ तत्त्वका स्वरूप सुनाया; क्योंकि, प्रथम भी जयपुर दिल्ली वगैरहके चौमासेमें श्रीआत्मारामजी "रणजीतमल्ल" को कई प्रकारका ज्ञान पढाते रहेथे. इस बातसें रणजीतमल्लके मनमें शक पैदा होनेसें ढुंढक "चंदनलालजी" साधुको, (जो जोगराजीये ढुंढक रुडमल्लजीके चेले थे—"श्रीआत्मारामजी" भी जोगराजियेही कहातेथे) श्रीआत्मारामजीके पास ले आया. चंदनलालजीने "श्री आत्मारायजी" सें साधुके उपगरण, और प्रतिक्रमण संबंधी वातचित करी, तब "श्रीआत्मारामजी" ने शास्त्रके पाठ, चंदनलालजीको दिखलाया. देखतेही "श्रीचंदनलालजी" ने "श्रीआत्मारामजी" का कहना, सत्य सत्य अंगीकार करलिया; परंतु रणजीतमल्लने हठ नही छोडा, और कहने लगा कि, मेरे साथ तो ऐसा हुआ, "लेनेगई पुत, खो आई खसम" "मैं तो श्रीआत्मारामजीको समझानेके वास्ते, श्रीचंदनलाल-

---

प्रसिद्ध हुये. जिनमें भी श्रीमद्विजयानंदसूरि (आत्मारामजी) अधिकतर प्रसिद्ध हुए हैं. तिन पांच शिष्योंके नाम—(१) श्रीमुक्तिविजयजी गणि (मूलचंदजी) (२) श्रीवृद्धिविजयजी (वृद्धिचंदजी) (३) श्री नीतिविजयजी (४) श्रीखातिविजयजी (५) श्रीमद्विजयानंदसूरि (आत्मारामजी) जिनमेंसें श्रीमुक्तिविजयजीकी छवी मिली नहीं, दूसरे महात्माओंकी छवी आगे देखलेवें.

* इस समयमें भी ऐसेही होरहाहै. संवेगी साधुके पास कोई जाना न पावे, इसवास्ते ढुंढक साधु हरएक अपने श्रावक जो कि कोरे रहगये हैं, तिनको प्रतिज्ञा प्रायः कराते हैं कि संवेगी साधुके पास जाना नही, तिनका उपदेश सुनना नही, तिनको वंदना करनी नही, अहार पानी देना नही; जैसे कि पिछले दिनोंमें श्रीआत्मारामजी पशरुरमें गयेथे, जहां पानीके न मिलनेसें उसही दिन पीछली पहरको विहार करना पडा; होय, ! अफसोस ! कैसी समझ!! ढुंढकश्रावकोंमे भी कितनेक हठग्राही अनजानोंने ऐसा बंदोबस्त प्रायः कियाहै कि "संवेगी साधु आवे, उसके पास जावे, पचास दंड पावे, नही तो जात बहार थावे." ऐसा सुननेमें आता है.

जीको लेआया था; परंतु यहां तो, उलटे श्रीचंदनलालजी भी, फस गये ! ” श्रीआत्मारामजीने भी अयोग्य समझके उपेक्षा करली. श्रीचंदनलालजीने जाकर अपने गुरु “रुडमल्ल” जीको श्रीआत्मारामजीका कहना सुनाया. तब रुडमल्लजीने कहा, “श्रीआत्मारामजीका कथन सत्य है, हम भी ऐसेही मानेंगे, प्रथम भी हमारे मनमें कितनेही संदेह थे, सो अब निकल गये. ” ऐसे श्रीरुडमल्लजीने भी शुद्ध श्रद्धान अंगीकार करलिया. बाद शेषकाल और और ठिकाने विचरके संवत् १९२५ का चौमासा श्रीआत्मारामजीने “ बडौत ” गाममें किया; जहां “ नवतत्त्व ” ग्रंथ समाप्त किया. जिस ग्रंथको देखनेसेंही, ग्रंथकर्त्ताका बुद्धिवैभव मालुम होताहै.

इधर पंजाब देशमें, “श्रीआत्मारामजी” की श्रद्धावालोंकी कुच्छ वृद्धि होती देखके, ढुंढकोंके पूज्य अमरसिंघजीने, एक लेख ( मेजरनामा ) तैयार कराया; जिसमें लिखवाया कि, “ जो कोई जिन प्रतिमाके माननेका, वा पूजनेका उपदेश करे, डोरेके साथ मुखपर बंधीहुई मुहपत्तीको निंदे, ( अर्थात् न माने, ) और बावीस अभक्ष्य ( नहीं खाने योग्य वस्तुओं ) का नियम करावे, उसको, अपने समुदायसें बाहर निकाल देना. ” ऐसा लेख लिखवाके, सब साधुओंके प्रायः हस्ताक्षर करालिये, जिसमें श्रीआत्मारामजीके गुरु, “ जीवणमल्लजी ” के भी छल करके दसखत करालिये. और “ जीवणमल्ल, ” “ पन्नालाल ” वगैरह चार साधुओंका लेख देकर “ श्रीआत्मारामजी”के पास, दसखत करानेके वास्ते भेजे, और दिल्लीके तरफ ऐसे पत्र लिखवा भेजे कि, “आत्माराम”की श्रद्धा जिन प्रतिमा पूजनेसें मुक्ति माननेकी,बावीस अभक्ष्य वस्तु नही खानेकी और मुखोपरि डोरेसें मुहपत्ती नहीं बांधनेकी होगई है. इसवास्ते हमने उसको इस देशसें निकाल दिया है, तुम भी अपने देशमें आत्मारामको रहने मत दो तथा आत्मारामकी संगत मत करो. पंजाब देशमें भी गामोगाम और शहर शहर, पत्र भेजवाये कि, “ आत्मारामकी श्रद्धा भ्रष्ट होगई है, इसवास्ते तुम आत्मारामकी संगत मत करो. ” परंतु जो लोग जानते थे कि, श्रीआत्मारामजी जैनमतके शास्त्रानुसारही, कथन करते हैं, और ढुंढक लोग अपनी मनःकल्पित बाते बतातें हैं वे लोग तो, पत्र को देखके पत्र भेजने भेजवानेवालोंकी हांसी करने लगे, और कहने लगे कि, “ ढुंढक लोक फक्त दूर दूरसेंही तडाके मारते हैं. परंतु श्रीआत्मारामजीके सामने, कोई भी नही हो सकता है, जिसका मूलकारण यह है कि, ढुंढकलोक “ व्याकरण ” को “ व्याधिकरण ” मानके तिसका अभ्यास नहीं करते हैं. और श्रीआत्मारामजीके परिवारमें तो, प्रायः व्याकरणका प्रचार मुख्य है. यह तो प्रगटही है कि, “ विद्वानके साथ मूर्खकी बात होही नहीं सकती है. ”

जीवणमल्ल, पन्नालाल वगैरह साधु, अमरसिंघजीका दिया हुवा लेख लेकर, विहार करके “कांधला” गाममें आये कि जहां “श्रीआत्मारामजी” बडौतसें विहार करके आये हुए थे और “श्रीआत्मारामजी” सें मिले तब जीवणमल्लजी तो चूपही रहे, और पन्नालालने “श्रीआत्मारामजी”सें कहा कि, “तुम भी, इस लेखपर अपने दसखत कर दो; अन्यथा समुदायसें बहार होना पडेगा.” तब श्री आत्मारामजीने कहा कि, “मेरे गुरुजी तो कुच्छ भी नही कहते हैं,तो तू दसखत करानेवाला कौन है” ? सुनकर पन्नालाल तो, कांपने लग गया. और जीवणमल्लजीने कहा कि, “में क्या करूं ? मेरेपास, जोरावरी दसखत छल करके करा लिये हैं.” तब श्रीआत्मारामजीने कहा कि, “ महाराजजी! आप कुच्छ चिंता न करें; मैं आपही संभाल लेऊंगा. ”

ऐसा कहकर अपने गुरुको धीरज देके गुरुके साथही विहार करके "श्रीआत्मारामजी" शहर दिल्लीमें गये. दिल्लीके ढुंढक श्रावकोंने, अमरसिंघजीके पत्र पहुंचनेसें इरादा किया कि, "आत्मारामजी"को चरचामें निरुत्तर करके निकाल देवें. परंतु वहांपर "श्रीआत्मारामजी"ने श्री "उत्तराध्ययन" सूत्र सटीक अध्ययन २८ मा व्याख्यानमें वांचना शुरु किया. जिसके सुननेसें दिल्लीके श्रावक बहुत खुश हुए कि, "हमने आजतक किसी भी ढुंढिये साधुका इसतरहका व्याख्यान नही सुना." व्याख्यानके सुननेसेंही लोगोंको निश्चय होगया कि, "हम यदि इनसें चरचा करेंगे तो जरूर हम हार जावेंगे. क्योंकि, यह बडे पढे हुए हैं, हमारी शक्ति इनको जवाब देनेकी नही है. और चरचाके होनेसें, यातो समग्र, नहीं तो आधे तो, जरूरही इनके पक्षमें होजावेंगे. इस वास्ते चरचा चुरचाको छोडके, जिसतरह भाव भक्तिके साथ विहार करजावे वैसा करना चाहिये." ऐसा निश्चय करके सब चूपके होरहे. सत्य है—

तावद्गर्जति खद्योत, स्तावद्गर्जति चंद्रमाः ॥
उदिते तु सहस्रांशौ, न खद्योतो न चंद्रमाः ॥ १ ॥

भावार्थः—तबतकही खद्योत (जुगनु-खजुआ-टटाणा-आगीआ) गर्जताहै,(अर्थात् अपना चांदना दिखाताहै) और तबतकही चंद्रमा भी गर्जताहै कि, जबतक सूर्यका उदय नही होता है, जब सूर्योदय होताहै तो, फिर न तो खद्योत, और न चंद्रमा,दोनोंमेंसें कोई भी नही गर्जताहै.

दिल्लीसें विहार करके, "श्रीआत्मारामजी," "लुहारा" गाममें आये, जहां रातके समय फिर जीवणमल्लजी रोकर कहने लगे कि, "आत्मारामजी! तैंने कब भी मेरे हुकुमका अपमान नहीं किया है. मैं अच्छी तरांह जानताहूं कि, तूं बडाही विनयवान् है. परंतु मैं क्या करुं? अमरसिंघके बहकानेसें तेरे जैसे लायक शिष्यके साथ अणबनाव (नाइतफाकी) का काम, मैंने किया, जोकि, विना विचारे लेखपर मैंने अपने दसखत करादिये. अब मैं इस बातका बडा पश्चात्ताप कर रहा हूं." तब फिर भी "श्रीआत्मारामजीने" धीरज देकर कहाकि, "स्वामीजी! आप इसबातका बिलकुल फिकर न करें, अपना पुण्यतेज होवे तो, दुश्मन क्या करसकता है? यदि अमरसिंघने दसखत करालिये हैं तो, क्या हुआ? और अमरसिंघ मेरा क्या कर सकताहै?" यह सुनकर, जीवणमल्लजी चूप होगये. बाद लुहारा गामसें विहार करके "श्रीआत्मारामजी," बडौत गाममें आये, जहां श्री आत्मारामजीको मालुम हुआ कि, दिल्लीके कितनेही ढुंढक श्रावकोंने, अमरसिंघजीके पत्रकी प्रेरणासें, बहुत शहरोंमें पत्र भेजेहैं, जिनमें लिखाहै कि, "आत्मारामजीकी श्रद्धा, ढुंढकमतसें बदल गई है, और पूज्यजी साहिब अमरसिंघजीने, इनको पंजाब देशसें निकाल दिया है, इत्यादि"—इस वर्णनके सुननेसें, "श्रीआत्मारामजीने" अपने दिलमें पूर्ण धर्मश्रद्धा होजानेसें विचार किया कि, "जहां मैं जाऊंगा, वहांही इस तरहके पत्र प्रथमही पहुंच गये होंगे. इस तरह तो किसी जगा भी रहना नहीं होसकेगा, इसवास्ते पीछे पंजाबदेशमेंही जाना ठीक है. जैसा होवेगा, देखा जायगा. यद्यपि इसवखत पंजाबमें, निःशंक होके, मुजे मदद देनेवाले कोई नहीं है, तथापि सच्चे धर्मके प्रतापसें,कोई न कोई,पुण्यवान्, साहायक, होजावेगा." ऐसा निश्चय करके, "श्रीआत्मारामजी" बडौतसें विहार करके शहर अंबालामें आये; और

निडर होकर, यथार्थ सत्य सनातन जैनधर्मका उपदेश, जो कि इतने समयतक प्रच्छन्नपणे कि-सी किसीको सुनातेथे पर्षदाके विच सुनाने लगगये, जिससें " जमनादास " " सरस्वतीमल " " नानकचंद " " गोंदामल्ल, " गंगाराम, " " लालचंद, " आदि वहुत श्रावकोंने जैनमतका सच्चा श्रद्धान, अंगिकार किया, जिससें " श्रीआत्मारामजी"को भी, उत्साह अधिक हुआ. सत्यहै, ' साचको आंच कभी नही. '

अंबालासें विहार करके "पटियाला, नाभा" होकर "मालेर कोटला"में आये. और सत्यधर्म-की प्ररूपणा करी, जिसको वहुत श्रावकोंने अंगिकार की, और चौमासा करनेके लिये विनती की. चौमासेको देर होनेसें कोटलेसें विहार करके " श्रीआत्मारामजी " शहर " लुधिआना " में आ-ये, और खुव सन्मार्गका प्रकाश किया. यहां " घोलुमल्ल, सेढमल्ल, वधावामल्ल, निहालचंद, प्रभ-दयाल नाजर " वगैरह श्रावकोंके दिलसें ढुंढक तिमिरका नाश किया, और एक महिने वाद विहार करके, संवत् १९२६ का चौमासा, " मालेरकोटला" में जा किया, और भव्य जी-वोंको प्रतिवोध दिया. चौमासे वाद कोटलासें विहार करके एक शिष्यकी लालचसें, " श्री आ-त्मारामजी" विनौलीके तरफ गये. और संवत् १९२७ का चौमासा, विनौलीमें किया. और अध्यात्ममय " आत्म वावनी " नाम छोटासा ग्रंथ तैयार किया. इधर पंजाव देशमें " श्री-विश्नचंदजी, हुकमचंदजी " वगैरह, वडे वडे शहेरोंमें फिरकर प्रच्छन्नपणे श्रावकोंको प्रतिवोध करने लगे, जिससें " श्रीआत्मारामजी " के श्रावकोंकी वृद्धि होती रही.

चौमासे वाद विनौलीसें विहार करके " श्रीआत्मारामजी", अंवाला पटियाला, नाभा, कोटला, रायदाकोट होते हुए " जगरांवा " गाममें आये; और जगरांवासें विहार, " जि-रा"को किया. रस्तेमें "किशनपुरा" गामके पास, दैवयोगसें अनायासही, कितनेही चेलोंके साथ " पूज्य अमरासिंघजी" जोकि जिरेसें विहार करके जगरांवाको आतेथे, " श्रीआत्मारामजी"-को मिले. "श्रीआत्मारामजी" को देखके, लाल आंखे करके, रस्ता छोडके, किनारे होके, जाने लगे. तव श्रीआत्मारामजीने, जोरावरी हाथ पकडके, अमरासिंघजीको वेठा लिया. वंदना कर-के, सुखसाता पूछके, हाथ जोडके, नम्रता करके, पूछाकि, " पूज्यजी महाराज. मैंने आपका क्या गुनाह किया है? आपने मेरे ऊपर इतना गुस्सा क्या किया? " तव पूज्य अमरसिंघने लाल आंखे करके कांपते कांपते कहा कि, " तू लोंगोंके आगे कहता फिरता है कि, अमर-सिंघ मेरी रोटी, वंदना वगैरह वंध कराता है. सो तूं इस वातको सत्य करदे, नही तो अठाइ ( आठ व्रत ) का दंड ले. " तव " श्रीआत्मारामजी" ने कहाकि " महाराजजी! " " मो-हनलाल, " और " छज्जुमल्ल " तुमारे श्रावकोंने, यह समाचार कहाहै. यदि यह वात सत्य है तो, इसका दंड आपको लेना चाहिये. और यदि जूठ है तो, " मोहनलाल, छज्जुमल" तुमारे श्रावकोंको यह दंड लेना चाहिये. परतुं मुजे किसीतरह भी, दंड नही चाहिये. यह सुनकर, अ-मरासिंघजी निरुत्तर होगये, और क्रोध करके पराङ्मुख होकर, अपने रस्ते चलते होगये. स-त्य है " जूठेको क्रोधकाही शरण है. " श्रीआत्मारामजी वहांसें चलकर, जिरामें गये. यहांके ओसवालोंको अमरासिंघजी धीरज देकर, वडे पक्के करके कहगयेथे कि, " तुम आत्मारामका क-हना, नही मानना. " परंतु जिराके लोग वडे अक्कलमंद, और इलमवाले होनेसें, " श्रीआत्मा-

रामजी " के पास आकर प्रश्नोत्तर करने लगे. प्रश्नोंका जवाब पूरा पूरा मिलनेसें कितनेही श्रावक तो, उसी वख्त शुद्ध मार्गमें आगये, और कितनेकने यह दावा किया कि, " हम ढुंढक साधुओंको पूछके, निर्णय कर लेवेंगे, पीछे जो हमको सत्य सत्य मालुम होवेगा, अंगिकार करलेवेंगे." ऐसें कहकर, पंजुराम वगैरह चार पांच श्रावक, "पटियाला" शहेरमें, " रामबक्षजी " के पास गये, और कितनेही प्रश्न किये; परंतु एक बातका भी ठीक ठीक उत्तर न मिला. अंतमें रामबक्षजीने गुस्सेमें आकर कहा कि, " तुमारे अंदर अज्ञान बढगया है. यदि तुमको हमारे ऊपर निश्चय है तो, जैसें हम कहते, और करते हैं, वैसही करे जाओ, नही तो तुमारी मरजी. आवश्यक जो हमारे पास है, सोही है, तुमारे वास्ते हम कोई नया अवश्यक बनावे क्या ? " तब उन श्रावकोंने कहा कि, " महाराजजी साहिब ! आप गुस्सा न करें. क्यौंकि, " श्रीआचारांग " वगैरह सूत्र प्राकृत वाणीमें है तो आवश्यक भी, प्राकृतवाणीमेंही होना चाहिये; और आपके पास जो है, सो गुजराती वगैरह भाषाओंसें मिश्रित खीचडी हुआ हुआहै. इसको सच्चा किसतरह माना जावे ? " तब रामबक्षजीने कहा, " तुम बहोत झगडा मत करो. तुमारी श्रद्धा तुमारे पास, और हमारी श्रद्धा हमारे पास. "

यह सुनकर उनको निश्चय होगया कि, जो कुच्छ श्रीआत्मारामजी बताते हैं, सब सत्य है. और ढुंढक साधुओंका कहना, असत्य है. तब रामबक्षजीके पासही ढुंढकमतको त्यागन करके जिरे चले गये; और सब वृत्तांत, जिरेके लोगोंको कह सुनाया. सुनकर सबनेही श्रीआत्मारामजीका कहना सत्य मानकर, शुद्ध श्रद्धान अंगिकार करलिया. इसवखत जीवणमल्लजी श्रीआत्मारामजीके ढुंढक अवस्थाके गुरु भी, जिरामें आपहूंचे, उनको भी सत्य धर्मका कुच्छ असर होगयाथा. परंतु " फिरोजीपुर " जानेंसें वहांके ढुंढीयोंके बहकानेंसे बहक गये.

जिरेमें श्रीआत्मारामजीने कल्याणजी साधुको समझाया, और सन्मार्ग अंगिकार कराया. यह बात सुनकर पूज्य अमरसिंघने हुकुमचंदको, कल्याणजीके साथ पत्र भेजकर" भदौड" गाममें बुलाया. और गुस्से होकर कहा कि "तूं मेराही घर पुटने लगाहै ? तूं कल्याणजीको लेकर क्यौं जिरेको गयाथा ?" तब हुकुमचंदजीने शांति करके कहा कि, " स्वामीजी ? मैं भूलगया. मेरा गुन्हा माफ करें. आगेको ऐसा नकरूंगा." यह नम्रता करनेका सबब यह था कि हुकुमचंदजी अच्छी तरह जान गयेथे कि, ढुंढकमत मनःकल्पित है. परंतु अबतक हमको इस घरमें रहकर बहोत कुच्छ कार्य करनेके हैं, इसवास्ते धीरजसें जो बने सो अच्छा है--सत्य है--सहज पक्के सो मीठा हो. इसवखत विश्नचंदजी भी, वहां आये हुयेथे. उनोंने भी पूज्यजीको समझायके शांत करे और श्रीविश्नचंदजी वगैरह विहारकी तैयारी करने लगे. तब अमरसिंघजीने कहा, " रस्तेमें जिरेसें विहार करके जगरांवामें आकर आत्माराम बैठाहै, उसको मिलनेका नियम करो. " तब श्रीविश्नचंदजीने कहा, " हम नहीं मिलेंगे ." ऐसा कहकर विहार करके जगरांवामें आये, और श्रीआत्मारामजीको मालुम न होवे ऐसे पृथक् मकानमें जा उतरे. परंतु क्या चांद निकला छीपा रहता है ? एक ओसवालने जाके श्रीआत्मारामजीको मालुम किया.कि, " श्रीविश्नचंदजी आये हैं, और फलाने मकानमें उतरे हैं. " यह सुनतेही श्रीआत्मारामजी बडे खुश हुवे, और विश्नचंदजी जिस मकानमें उतरे थे, वहां जाकर कहने लगे कि, " मिलनेका नियम तु-

मको पूज्यजीने कराया है, परंतु मुझको तो नही कराया है? मैं तुमको मिला, तुम मुझे नही मिले, इसवास्ते तुमारा नियम भंग नही हैं." तब श्रीविश्वचंदजीने कहा कि "महाराजजी! मनसें तो हम सदाही आपके साथ मिले हुये हैं. क्यौंकि, आपने शुद्ध सनातन जैनमतका यथार्थ स्वरूप दिखलाके हमारे ऊपर जो उपकार किया है, हम इसका बदला भवभवमें भी नही दे सकते हैं. परंतु क्या करें? अपनी मतलब सिद्ध करनेके वास्ते, ऊपर ऊपरसें जुदाई रखते हैं. यदि इतनी भी जुदाई न रखे तो, पूज्यजी नाराज हो जाते हैं; और उनके नाराज होनेसें अपना कार्य, सिद्ध होना मुश्किल हैं." तब श्रीआत्मारामजीने कहा कि "खबरदार? पूज्यजीसें अलग होनेका इरादा, कदापि न करना; जबतक यह विद्यमान् है, इनको दुःख न होना चाहिये, पीछे जो तुमारी मरजी होवे, तुम करना, क्योंकि तुमारे अलग होनेसें पूज्यजीको ज्यादा दुःख होवेगा. और तुम जो कार्य करना चाहते हो, वह भी पूर्ण न होवेगा." इत्यादि हित शिक्षा देकर श्रीआत्मारामजी श्रीविश्वचंदजीको हाथ पकडके अपने मकानमें जहां आप उतरेथे, लेगये, और बडे आनंदपूर्वक ज्ञानालाप किया. दूसरे दिन श्रीविश्वचंदजी जगरांवासें विहार करके "लुधीआना" तरफ गये, और श्रीआत्मारामजीने भी लुधीआने जानेकेवास्ते श्रीविश्वचंदजीसें एक दिन पीछे विहार जगरांवासें किया. परंतु रस्तेमें वर्षाके सबबसें दैवयोगसें अनायासही सात कोशपर "बोपारामा" गाममें, दोनोंका मिलाप होगया. वहां कोई भी ओसवाल ढुंढकका उपद्रव न होनेसें, दोनोंही अपने साथके साधुओं सहित एकही मकानमें उतरे, और खूब आनंदसें ज्ञानगोष्टी करते रहें. सध्यांका प्रतिक्रमण भी, एकत्रही किया. तब श्रीआत्मारामजीने कहा कि, "तो आज मैं तुमको श्रीमहावीर स्वामीके शासनका प्रतिक्रमण विधि सहित कराउं." प्रतिक्रमणका विधि देखके, सब साधु चकित हो गये, और कहने लगे कि, "महाराज हमारे नसीबमें भी कभी ऐसी विधि कहनेका दिन आवेगा और यह जैनाभास ढुंढक मनःकल्पित फासी हमारे गलेसें फाटी जायगी?" तब श्रीआत्मारामजीने कहा, "धैर्य रखो, हिम्मत मत हारो, सब अच्छा होजायगा." दूसरे दिन विश्वचंदजी वगैरह, पमाल होकर लुधीआने पहुंचगये. और श्रीआत्मारामजी, एक दिन पीछे लुधीआना शहेरमें पहुंचे. यहां भी जूदे जूदे मकानमें उतरे. परंतु श्रीआत्मारामजीका व्याख्यान सुननेको, निरंतर श्रीविश्वचंदजी वगैरह आतेथे. जिनमेंसें एक साधु "धनैयालाल" नामा जिसको ऐसी उंधी पाटी पढा रखीथी कि, आत्माराम जहेरके बूटे लगाता है. साधुओंके बहुत कहनेसें एक दिन कथा सुनने गये. सुनकर कहने लगे कि," यह तो सत्य सत्य कथन करते हैं. इनको क्यौं असत्प्रलापी कहते हैं? ऐसा अपने मनसें विचारके "गणेशजी" नामा अपने गुरु भाईसें पूछा कि, "तुम जो मेरे दूसरे साधुओंके पास अनिष्ठाचरण कराते हो और तुम खुद भी करते हो, सो ऐसा काम करना, किस जैनमतके शास्त्रमें लिखाहै? वो पाठ मुझे दिखलादो, अन्यथा आज पीछे ऐसा काम मैं कभी भी न करुंगा." तब गणेशजी साधुने कहा कि, "भाई! साधुओका काम ऐसेही चलता है." तब धनैयालालने कहा कि "पहेले चलगया सो चलगया अब आगे तो जबतक शास्त्रका पाठ नही दिखावोगे तबतक नही चलेगा." ऐसा कहकर धनैयालालने भी श्रीआत्मारामजीका कथन सत्य सत्य अंगिकार कर लिया. यह बात अमर-

सिंहजीको पत्रद्वारा भदौंडमें मालुम हुई. तब चिंताके सबबसें अमरसिंहजीको ताप चढने लगा, और तापके बिच बकवाद करने लगे, और "तुलशीराम" नामक अपने चेलेसें कहने लगा कि, "उठ! लुधीआने चलके आत्मारामको सरकारमें कैद करादेवें! क्योंकि, इसने मेरे सब चेले वहका दिये हैं." तब तुलशीरामने बहुत धीरज देके शांत किया. क्योंकि, तुलशीरामकी भी श्री आत्मारामजीकीही श्रद्धा थी, इसवास्ते जानतेथे कि, यह जूठे ढोंग करते हैं.

कितनेक दिनों पीछे अमरसिंहजीकी तरफसें पत्र ऊपर पत्र आनेसें, लाचार होकर श्री विश्वचंदजी लुधीआनेसें विहार करके, अंबाला शहेरमें जा चौमासा रहे; और श्री आत्मारामजीने संवत् १९२८ का चौमासा, "लुधीआने" मेंही किया.

चौमासे बाद श्रीआत्मारामजी, लुधीआनासे विहार करके "हुशीआरपुर" में आये. वहां श्री विश्वचंदजी वगैरह बारा (१२) साधुओंने अमरसिंहके कितनेक साधुओंका भ्रष्टाचार मालुम होनेसें असरसिंहजीको कहा कि, "इन चौथे व्रतके भ्रष्टाचारीयोंको रखना आपको योग्य नहीं" तब अमरसिंहने, उनका कहा नही माना; और कहा कि, "तुमारी श्रद्धा भ्रष्ट होगई है; तुमारा हमारा रस्ता पृथक् पृथक् है." तब श्रीविश्वचंदजीने बहुत नम्रतासें कहा कि, "पूज्यजी साहिब! आप विचार करें! अन्यथा पीछे आपको बडा पश्चात्ताप करना पडेगा."परंतु अमरसिंहजीने बिलकुल शोचा नहीं. तब श्रीविश्वचंदजी वगैरह अमरसिंहजीसें अलग होकर श्री-आत्मारामजीको आन मिले, जब श्रीआत्मारामजीने कहा कि, "तुमने अच्छा काम नहीं किया. विना अवसर अलग होगये! अभी अलग होनेका समय नहीं था." तब श्री-विश्वचंदजी वगैरहने कहा कि, "हम क्या करें? हमतो बहोतही समझाते रहें, परंतु पूज्यजी साहिब बिलकुल नहीं समझे. क्या हम भी उन भ्रष्टाचारीयोंके साथ मिलकर, अपना जन्म निष्फल करें?" तब श्रीआत्मारामजीने कहा कि, "अच्छा जो होवे सो हो. परंतु यदि तुमको इस देशमें विचरना होवे तो, जोर लगाकर शहेरोंशहेर, और गामोंगाममें फिरके शुद्ध श्रद्धानका उपदेश करके श्रावकसमुदाय बनाओ. क्योंकि, विना श्रावकसमुदायके इस पंचम कालमें, संजमका पालना कठिनहै. और यदि इस देशमें विचरना न होवे तो, चलो गुजरात देशमें चलके शुद्ध सनातन जैनधर्मके अव्यवच्छिन्न परंपरायके गुरु धारण करें; और उसी देशमें फिरें." तब कितनेक साधुओंने कहा कि, "महाराजजी साहिब! यह काम हमसें नही बनेगा. इस देशको तो हम कदापि न छोडेंगे. इसवास्ते आपकी आज्ञानुसार हम, दो दो तीन तीन साधु, अलग अलग विचरके क्षेत्रोंमें श्रावक समुदाय बनावेंगे. यह कोई बडी बात नही है. क्योंकि, प्रायः सबही क्षेत्रोंमें पैर रखने जितना ठिकाना तो, आपने, और आपकी मददसें हमने भी कर रखा है."ऐसा कहकर श्रीविश्वचंदजी वगैरह बारासाधु अमरसिंहजीको छोडके आये थे वे, और आठ साधु जोगराजके, श्रीआत्मारामजी वगैरह, कुल वीस साधु; चारों तरफ जूदे जूदे शहरोंमें अपने पक्षके श्रावक समुदाय बनानेके वास्ते, विचरने लगे. वे सर्वक्षेत्रोंमें प्रायः सत्योपदेशद्वारा अपना विछौना विछाते चले, और ढुंढकोंका विछौना उठाते चले. ऐसे करते करते श्रीआत्मारामजी, तथा श्रीविश्वचंदजी वगैरह साधुओंने "हुशीआरपुर," "जालंधर, "नीकोदर," "झंडी-आला," "अमृतसर," "पट्टी," "वेरोवाल," "कसूर, "नारोवाल," "सनखतरा," "जीरा," "कोटला," "अंवाला," "लुधीआना," "लाहोर," "रोपड," "जेजो,"

"सरहिंद," "कुजरांवाला," (गुजरांवाला) "रामनगर," "पसररु," "जंवु," वगैरह बहुत स्थानोंमें अपने पक्षके श्रावक बनाये. इधर यह कारवाई देखकर, पूज्य अमरसिंहजीको घभराट होगया; और रुदन करके अपने श्रावकोंको कहने लगे कि, "मेरे अच्छे अच्छे पढेहुये बारा चेले आत्मारामके पास चलेगये, और आत्मारामके साथ मिलकर पंजाबके सब शहरोंको विगाड रहे हैं. इससें मेरे बाकी शेष रहेहुये चेलोंके वास्ते बडी मुश्किल होगी, और आहार पानी भी मिलना मुश्किल हो जावेगा. इसवास्ते इस बातका बंदोवस्त करना चाहिये. यदि तुम इस बातका बंदोबस्त न करेंगे तो, मैं इस पंजाब देशको छोडके मारवाड वगैरह देशमें जाकर, अपनी जींदगी गुजारुंगा!!"

तब "पटियाला" वगैरह दो तीन शहरोंके ढुंढक श्रावकोंने, पूज्य अमरसिंहजीके लिखाये मुजब, पत्र लिखकर ब्राह्मणको देकर प्रायः पंजाबके सब शहरमें भेजे, जिसमें लिखाथा कि, आत्मारामजी वगैरह जितने साधु,ढुंढकमतसें उलटी श्रद्धावाले होवे, उनको किसी भी श्रावक वंदना नहीं करे; उतरनेको जगा नहीं दे; वस्त्रपात्र नहीं दे; आहार पानी भी नहीं देना; इनका उपदेश भी नहीं सुनना; इनकेपास जाना भी नहीं; सामायिक भी नहीं करना,वगैरह यह खबर हुशीआरपुरके श्रावकोंने भी सुनी, तब "नथ्थुमल्ल" भक्त, लाला "प्रभुदयालमल्ल" आदि बहुत श्रावक कहने लगे कि, "जिसने यह पत्र भेजवायें है, इनकेवास्तेही यह वंदोवस्त है." और शहरोंवालोंनेभी यही जवाब दिया. संवत् १९२९ का चौमासा, श्रीआत्मारामजीने जिरामें किया. और श्रीविश्वचंदजी वगैरह साधुओंने भी, जूदे जूदे क्षेत्रोंमें चौमासा किया. चौमासे बाद सर्व साधु पूर्वोक्त रीतिसें फिरते रहें. और लाकोंको सत्योपदेश सुनाते रहे. जिससें अनुमान सात हजार (७०००) श्रावकोंने ढुंढकमत छोडके, शुद्ध सनातन जैनधर्म, अंगिकार किया. संवत् १९३० का चौमासा, श्रीआत्मारामजीने अंबाला शहरमें किया, वहां श्रीहुकमचंदजीकी प्रार्थनासें चौवीस भगवान्के चोवीस स्तवन, बडे गंभीर अर्थ, और वैराग्य रससें भरे हुए बनाये. संवत् १९३१ का चौमासा, श्रीआत्मारामजीने शहर हुशीआरपुरमें किया. इस चौमासेके बाद सब साधु, लुधीआना शहरमें एकत्र हुये. तब श्रीविश्वचंदजी वगैरह साधुओंने श्रीआत्मारामजीको कहा कि, "कृपानाथ! जैन शास्त्रसें विरुद्ध इस ढुंढकमतके वेषमें हमको कहांतक फिरावोगे? अब तो जैन शास्त्रके मुजब जो गुरु होवे उनके पास फिरसें दिक्षा लेके, शास्त्रोक्त वेष धारण करके, "यथार्थ गुरु," धारण करना चाहिये. तथा "श्रीशत्रुंजय, उज्जयंत" (गिरनार)वगैरह जैन तीर्थोंकी यात्रा करायके,हमारा जन्म सफल कराना चाहिये." यह बात श्रीआत्मारामजीको भी पसंद आनेसें सब साधु शहर लुधीआनासें विहार करके, "कोटला," "सुनाम," "हांसी," "भियाणी," वगैरह शहरोंमें होकर शहर पालीमें (देश मारवाड) गये. वहां "नवलखा" "पार्श्वनाथ" की यात्रा करके, "वरकाणा" गाममें श्री "वरकाणापार्श्वनाथ," "नाडौलमें" "पद्मप्रभु,""नारलाईमें" "श्री ऋषभदेव" वगैरह(११)जिनालय, "घाणेराव" में "श्रीमहावीर स्वामी," "सादडी" में तथा "राणकपुर" में "श्री ऋषभ-

१ कुजरांवाला, रामनगरमें श्री "बूटेरायजीके उपदेशसें संवेगमत प्रचलित हुआथा. परंतु पूर्वोक्त साधुओंके विचरनेसें, वे श्रावक परिपक्व होगये.

२ पसरुर और जंवुके ओसवाल प्रायः सब श्रीविश्वचंदजीके उपदेशसें श्रीआत्मारामजीकी श्रद्धावाले होगये थे. परंतु पछिसें अशुभ कर्मके उदयसें फिर गये.

देवजी," "सीरोहीमें" (१४) जिनालय जो एकही नींव (थडा–चौतरा–पाया) ऊपर है, वगैरहही यात्रा करते करते, श्री " आबुराज " पधारे, जिनकी यात्रा करके दिलसें खुश खुश हो गये. श्रीआबुजीकी श्लाघा करनेको, जुबानमें ताकत नहीं है. जो आंखोंसे देखता है, चकित हो जाता है. जिसके देखनेके वास्ते कई अंग्रेज विलायतसें आते हैं, और लिखते हैं कि आबुजीके मंदिर सरिखी इमारत दुनीयाभरमें भी होनीं मुश्किल है. कई युरोपियन इसका फोटो (आकस) भी उतार कर लेगये हैं, जिसकी नक़ल चिकागो धर्मसमाजके तरफसें छपे हुए पुस्तक वगैरह वहोत जगे पाई जाती है. " टॉडके राजस्थान " ग्रंथमें इनका बहुत वर्णन है आबुजी देलवाडेके मंदिरोंकी यात्रा करके, श्रीआत्मारामजी, विश्नचंदजी वगैरह(१६) साधु[†] श्री "अचलगढ" की यात्रा करनेको गये. जहां वडे भारी मंदिरमें चौदांसौ चंवालीस(१४४४) मण सोनेकी चौदां (१४) मूर्तियोंके दर्शन करके आबुजीके पहाडसें उतरके श्रीआत्मारामजी "पालनपुर" पधारे. कितनेक दिन वहां ठहरके विचरते विचरते "भोयणी" गाममें श्री "मल्लीनाथस्वामी " की यात्रा करके, ग्रामो ग्राम जिन मंदिरके दर्शन करते हुए, और श्रावकोंको दर्शन देते हुए, शहर " अहमदावादमें " पधारे, श्रीआत्मारामजीका आगमन सुनकर नगरशेठ " प्रेमाभाई हिमाभाई " तथा शेठ "दलपतभाई भगुभाई " वगैरह अनुमान तीन हजार ( ३००० ) श्रावक श्राविका तीन कोसपर सामने लेनेको गये. क्या आश्चर्य है? जहां अनुमान सात हजार घर श्रावकोंके, औ पांचसें जिन मंदिरहै, तहां तीन हजारका सामने जाना कुछ बडीबात नहीं है. सबने श्रीआत्मारामजीको देखतेहीं सार विधिपूर्वक वंदना करके वडी धामधूमसें नगरमें ले जाकर, शेठ दलपत भाईके वंगलेमें उतारे. जहां आदमीयोंके एकत्र होनेमें कुछ कसर न रही.

व्याख्यान सुनकर श्रावकवर्ग लोट पोट होतेथे, केइ सखसोंके हृदयको कुलगुरुओंके उत्सूत्र वचनांधकारने वासा करके स्याम कर दियाथा, तिनको इन महात्माके वचन भास्करने दूर करके उज्ज्वल कर दिये. उत्सूत्र प्ररूपक शिरोमणि शांतिसागर जिसने शहर अहमदावादमें जैनमतसें विरुद्ध वर्णन करके एक उपद्रव खडा कर रखाथा, वह श्रीआत्मारामजीके साथ चरचा करने को तैयार होगया. श्रीआत्मारामजीने भी, शास्त्रानुसार जवाव देकर उसको निरुत्तर कर दिया. तिस दिनसें शांति सागरका जोर नरम होगया. तव शहर अहमदावादके जैनसमुदायने श्रीआत्मारामजीका अपूर्व ज्ञान, और बुद्धिवैभव देखके बहुत प्रशंसा करी, और कहा कि महाराजजी साहिव! आपका इस वखत इस शहरमें आना ऐसा हुआहै कि, जैसें दावानलके लगे वर्षाका आगमन होवे!" अहमदाबाद थोडेही दिन रह कर श्रीआत्मारामजी वगैरह साधुओंने श्रीशत्रुंजय तीर्थकी यात्रा करनेके वास्ते " पालीताणा " शहर तरफ विहार किया, और क्रम करके शहर पालीताणामें पधारे. और दूसरे दिन सूर्योदयके लगभग " श्रीशत्रुंजय " पर्वत पर चढे. एक तरफ तो सूर्य उदय होकर चढता जाता था, और दूसरी तरफ श्रीमहाराजजी सूर्य समान दिदार लोकोंको देते हुये क्रम उठाते चढते जाते थे; इस तीर्थका वर्णन करनेको इंद्र भी समर्थ नहीं है तो, औरोंका तो क्याही कहना है? इस तीर्थ ऊपर नव वसी(टूंक)याने हिस्से हैं; जिनमें अनुमान (२७००) जिन मंदिर हैं. प्रायः संपूर्ण दिन ऐसे दर्शनामृतसें तृप्त हुये कि, न तृषा लगी, न

[†] चंदनलालजीके गुरु रुडमलजी, वृद्ध होनेसें दोनों ( शिष्य–गुरू ) उस वखत गुजरात देशमें नहीं गयेथे. तथा एक दो जने, साधुपणेको छोड गये थे, इसवास्ते कल सोला साधु लिखे हैं।

भूख. ऊपरसें नीचे आनेको दिल बिलकुल कबूल नहीं करता था, परन्तु कोई भी यात्री प्रायः ऊपर न रहनेका रिवाज होनेसें, लाचार होकर "श्रीऋषभदेवजीकी" यात्रा करके नीचे उतर आये. सायंकालका प्रतिक्रमण करके, तीर्थराजके गुण गाते हुये फिर दर्शन करनेको सूर्योदयकी आकांक्षा करते हुये सोगये. प्रातःकाल होतेही प्रतिक्रमण, प्रतिलेषणादि साधुकी क्रिया करके फिर ऊपर चढे. इसी तरांह निरंतर करते रहे. तीर्थयात्रा करके पालीताणासें विहार करके, "गोघा बंदर," "भावनगर," "वला" "पछी," "लाखेणी," " लाठीधर, "बोटाद," "राणपुर," "चुडा," "लींबडी," वगैरह गामोंमें विचरते हुये, सैंकडोंही जिन मंदिरोंकी यात्रा करते हुये, हजारोंही श्रावकांको दर्शन व उपदेश देते हुये, फिर शहेर अहमदाबादमें आये. जहां "गणि श्री मणिविजयजी" महाराजजीके शिष्य "गणि श्री बुद्धिविजयजी" ( बूटेरायजी ) महाराजजीके पास, श्री "तपगच्छ" का वासक्षेप लिया. और इनही महात्माको श्रीआत्मारामजीने, गुरु धारण किये. और शेष साधुओंने श्रीआत्मारामजीको अपने सद्गुरु धारण किये. इसवखत श्रीबुद्धिविजयजी महाराजजीने सब साधुओंके पिछले नाम, बदल दिये. जैसेंकी।

| | | |
|---|---|---|
| (१) | श्री आत्मारामजी— | श्री आनंदविजयजी. |
| (२) | श्री विश्नचंदजी— | श्री लक्ष्मीविजयजी. + |
| (३) | श्री चंपालालजी— | श्री कुमुदविजयजी. |
| (४) | श्री हुकमचंदजी— | श्री रंगविजयजी. |
| (५) | श्री सलामत रायजी— | श्री चारित्रविजयजी. |
| (६) | श्री हाकम रायजी— | श्री रत्नविजयजी. |
| (७) | श्री खूबचंदजी— | श्री संतोषविजयजी. |
| (८) | श्री घनैयालालजी— | श्री कुशलविजयजी. |
| (९) | श्री तुलशीरामजी— | श्री प्रमोदविजयजी. |
| (१०) | श्री कल्याणचंदजी— | श्री कल्याणविजयजी. |
| (११) | श्री नीहालचंदजी— | श्री हर्षविजयजी. |
| (१२) | श्री निधानमल्लजी— | श्री हीरविजयजी. |
| (१३) | श्री रामलालजी— | श्री कमलविजयजी. |
| (१४) | श्री धर्मचंदजी— | श्री अमृतविजयजी. |
| (१५) | श्री प्रभुदयालजी— | श्री चंद्रविजयजी. |
| (१६) | श्री रामजीलाल— | श्री रामविजयजी. |

संवत् १९३२ का चौमासा, श्री "आनंदविजयजी" ( आत्मारामजी ) वगैरह साधुओंने शहेर अहमदावादमें ही किया. चौमासे बाद शत्रुंजय गिरनार वगैरह तीर्थोंकी यात्रा करके श्री आनंदविजयजीने संवत् १९३३ का चौमासा, शहर भावनगरमें किया; चौमासे बाद "वहोरा अमरचंद, जसराज, झवेरचंद" के संघके साथ, "शत्रुंजय, तलाजा, डाठा, महुवा, दीव, प्रभासपाटण, वेरावल, मांगरोल," होकर तीर्थयात्रा करते हुए शहर जुनागढ तीर्थ "गिरनार" की यात्रा करके शहर जामनगरमें पधारे. यहांसे संघने फिर भावनगर चलनेके

+ तसवीर देखो.





श्रीमन्
मुक्तिविजयजी गणि
( मूलचंदजी. )
आदिके सद्गुरु.



मुनिराज श्री वृद्धिचंदजी.
मूल नाम–कृपाराम. ज्ञाति–ओसवाल.
जन्म,–सं० १८९०
दीक्षा, सं० १९०८
बालब्रह्मचारी
श्रीमन् बूंटेरायजीके शिष्य.
स्वर्गवास. सं० १९४९.

मुनिराज श्री नीतिविजयजी.
मूल सूरतके
नाम–नगीनदास.
दीक्षा, सं० १९१३.
बहुधा खंभातमें रहे.
श्रीमन् बूंटेरायजीके शिष्य.
स्वर्गवास, सं० १९४७



मुनिराज श्री खांतिविजयजी.
( तपस्वीजी )
मूल नाम–खरायतिमल्ल.
ढुंढक दीक्षा, सं० १९११.
संवेगी दीक्षा, सं० १९३०.
श्रीमन् बूंटेरायजीके शिष्य,
काठिआवाडमें विचरे हैं.
स्वर्गवास, सं० १९५९.
( जन्म चरित्र–पृष्ठ ४०. )

मुनि श्रीमन्महोपाध्याय
श्री लक्ष्मीविजयजी
( विश्नचंदजी )
मूल–पुष्करणा ब्राह्मण.
ढुंढक दीक्षा, सं० १९१४
श्री आत्मारामजी के ये
बडे और विद्वान शिष्य थे.
स्वर्गवास, सं० १९४०.
( ज. च. पृष्ठ ४४, ६०. )



मुनि महाराज
श्री १००८
श्री वृद्धिविजयजी
( बूंटेरायजी ).
जन्म–सं० १८६३.
ढूंढक दीक्षा,
सं० १८८८.
स्वयंमेव संवेगी दीक्षा,
सं० १९०३.
बाल ब्रह्मचारी.
तपगच्छ दीक्षा,
सं० १९११.
स्वर्गवास सं० १९३८



वास्ते बहुत प्रार्थना करी. परंतु देश पंजाबमें, जो सत्यधर्मका बीज लगायाथा, तिनको प्रफुल्लित करनेका इरादा करके, संघसें जूदे होकर, " मोरबी, ध्रांगध्रा, झींझुवाडा, " होकर "शंखेश्वर" गाममें, श्री " शंखेश्वर पार्श्वनाथ " की मूर्ति, जो शंखपति, " कृष्णवासुदेव " को " धरणेंद्र " की आराधनासें मिलीथी, और जिसके स्नात्रजलके छिटकनेसें, " जरासिंध " नामा प्रतिवासुदेवकी जरा विद्या, कृष्ण वासुदेवके लश्करसें दूर हुई थी. ऐसें प्रभाववाली श्री पार्श्वनाथकी मूर्तिके दर्शन करनेसें सब साधु, बहोतही आनंदित हुए. यहांसें विहार करके श्री " आनंदविजय जी, " " पाटण " शहरमें पधारे. तहां प्राचीन जैन पुस्तकोंके भंडार देखे, तिनमेसें कितनेक ग्रंथोंकी नकलें भी करवाई. पाटणसें विहार करके "तारंगाजी " तीर्थपर, " राजाकुमारपाल" के उद्धार किये बडे भारी मंदिरमें बिराजमान, श्री " अजितनाथ स्वामी " की यात्रा करी और विहार करके " पालणपुर, आबु, शिरोही, पंचतीर्थी, " वगैरहकी यात्रा करते हुए शहर " पाली " में आये. तहां शहर " जोधपुर " के श्रावकोंका पत्र, श्रीआत्मारामजीको मिला. जिसमें लिखाथा कि, " यहां ( जोधपुरमें ) इसवखत ( ३५ ) ढुंढक साधु, आपके साथ चरचा करनेके वास्ते एकत्र हुए हैं. जिसमें दिवान् " विजयसिंह " मेहता, पंडित मंडल सहित, मध्यस्थ नियमित किये गये हैं. इसवास्ते आप कृपा करके जलदी शहर जोधपुरमें पधारके, हम सेवकोंकी अभिलाषा पूर्ण करें" इसवास्ते श्री आनंदविजयजीने, थोडेही दिन पालीमें रहकर, शहर जोधपुरके तरफ विहार किया; और क्रम करके शहर जोधपुरमें पहुंचे. इनके वहां पहुंचनेसेंही अगले रोज ( ३४ ) ढुंढक साधु तो, सभा होनेके एकदिन पहिलेंही, विना चरचा किये, चूपचाप इस तरांह चले गये, जैसें सूर्योदयसें अंधेरा दूर होजाता है. परंतु " हर्षचंद " नामा एक ढुंढक साधु, रहगयाथा. सो श्रीआनंदविजयजीसें बातचित करके, शुद्ध श्रद्धानमें आगया. श्रीविश्रचंदजी गुरु नाम धराया, और " हर्षविजयजी " निज नाम पाया. इस वखत ढुंढकोंके अनिष्टाचरणसें राज्यके भयसें कितनेही औसवाल, जैनमतको छोडके वैष्णवादि मतका आश्रय लेने लग गयेथे. इसवास्ते इन लोकोंपर कृपादृष्टि करके, श्री आनंदविजयजी महाराजने संवत् १९३४ का चौमासा, शहर जोधपुरमेंही किया. जिससें प्रथम पचास घर अनुमान ठीक ठीक श्रद्धानवाले रहेथे, सो वधके अनुमान पांचसौ होगये. क्यौं न होवे? सूर्यके उदय होनेसें अंधकार दूर होताही है. यदि ऐसे महात्माके आनेसें भी हृदयगत अज्ञानांधकार दूर न होता तो, कब होता? चौमासे बाद जोधपुरसें विहार करके, दुकालके सबवसें रस्तेमें भूख प्यासको सहन करते हुए, श्रीआनंदविजयजी, " जयपूर, दिल्ली " होकर देश पंजाबमें शहर अंबालामें आये. इसवखत सूर्योदयसें घूक जानवरको जैसें चिंता होती है, तैसें पंजाबी ढुंढकोको हुई. परंतु सूर्यविकाशी कमलकी तरांह अन्य श्रावकोंके मुखारविंद खिड गये.

अंबालासें विहार करके शहर लुधीआनामें आये; वहां " श्री उत्तमऋषि " लौंकामतके यति, ( पूज ) अंबालावालेने सब डेरा छोडके, श्रीआनंदविजयजीके पास पांच महाव्रत अंगीकार किये, और गुरुजीका दिया, श्री " उद्योतविजयजी" नाम धारण किया.

कितनेक दिनों बाद शहर लुधीआनामेंही, जील्ला फिरोजपुर गाम मुदकीका रहनेवाला दुनीचंद ओसवाल, हुशीआरपुरका रहनेवाला, उत्तमचंद ओसवाल, शहेर पाली देश मारवाडका रहनेवाला हर्षचंद ओसवाल, जेजोका रहनेवाला मोतीचंद ओसवाल, इन चार जैनों-

की बडी धूम धामसें दीक्षा हुई; जिसमें अनुक्रम करके श्रीआनंद विजयजी महाराजजीने उन्होंके यह नाम रखे(१) "विनय विजयजी ( २ ) कल्याण विजयजी ( ३ ) सुमति विजयजी( ४ ) मोती विजयजी." बाद चौमासेके दिन नजदीक आजानेसें संवत् १९३५ का चौमासा, श्रीआनंद विजयजीने शहर लुधीआनामें किया. इस सालमें देश पंजाबमें कितनेही शहरोंमें बिमारीका बहुत जोर था. जीसमें भी लुधीआनामें अधिकतर बिमारीका जोरथा. जिस बिमारीमें मगसर महिनेमें श्रीआनंद विजयजी महाराजजीके शिष्य " रत्नविजयजी " ( हाकमरायजी ) स्वर्गवास हुये. और श्रीआनंद विजयजीको भी, कितनेक दिनोंतक ताप आया. जिस तापका ऐसा जोर वधगया कि, श्रीआनंद विजयजी बेहोश होगये. यह हाल देखकर सकल श्रीसंघको अतीव खेद पैदा हुआ. अब इस वखत क्या करना चाहिये ? ऐसे विचारमेंही सकल श्री संघ दिग्मूढ होगया, परंतु मालेर कोटला निवासी लाला " कवरसेन " जो कि जैनमतके रहस्य उत्सर्ग अपवादादि षड्भंगीका अच्छा ज्ञान धारण करताथा, तिसने आके लाला "गोपीमल्ल," और "प्रभदयाल नाजर " वगैरहको समझाया कि, " विचार करने करनेमेंही तुम काम बिगाड देवोगे ! यह समय विचारनेका नहीं है, जलदी श्रीमहाराजजी साहिबको, शहर अंबालामें लेचलो. क्यौं कि, वहांकी आब हवा इस वखत बहोत अच्छी है." यह सुनकर कितनेकके मनमें तो यह वात रुचि नहीं; परंतु कवरसेन बडा लायक होनेसें उसका कथन, कोई भी अन्यथा नहीं कर सकता था. वहांसें शहेर अंबालामें लेगये. वहांगये बाद दो दिन पीछे, जब श्रीआनंद विजयजीको तपका जोर कुच्छ नरम हुआ, और कुच्छ होश आया, तव देखते हैं तो, अपने आपको शहर अंबालाके उपाश्रयमें देखें. आश्चर्य प्राप्त होकर कहने लगे कि, " यह क्या हुआ ? मुजे कोई स्वप्न आया है? अथवा यह कोई इंद्रजाल हो रहा है? या मुझे कोई मतिभ्रम होगया है ? क्योंकि, मैं तो लुधीआनेमें था; और इस वखत मुझे अन्यही अन्य भान हो रहा है. " ऐसे अनेक प्रकारके संशयां दोलारूढ हुये विचार कर रहेथे, इतनेमें लाला कवरसेन वगैरह श्रावक समुदाय, हाथ जोडकर कहने लगे कि, " महाराजजी साहिब ! आप शोच मत करें. आपको लुधीआनासें हम यहां ( अंबालामें ) ले आये हैं." इत्यादि सब वृत्तांत सुनाया. अनुमान दो महिने बाद जब श्रीआनंद विजयजीको आराम होगया, तब पूर्वोक्त सब हाल लिखकर शहर अहमदाबादमें गणिजी " मुक्ति विजयजी " ( मूलचंदजी ) महाराजजीके पास भेजा. उन्होंने श्री जैनशास्त्रानुसार, जो कुच्छ प्रायश्चित्त देना ठीक समझा, दिया. जिसको श्रीआनंदविजयजी महाराजजीने भी, बडी खुशीसें स्वीकार किया. इस वखत शहर अंबालामें "श्रीवीरविजयजी," " श्रीकांतिविजयजी," " श्रीहंसविजयजी"की दीक्षा हुई. बाद अंबालासें विहार करके लुधीआना, जालंधर होते हुये गुरुके " झंडीआले " आये. और संवत् १९३६ का चौमासा; श्रीआनंदविजयजीने झंडीआलामें किया. " नारोवाल, " " सनखतरा " चौमासे बाद विहार करके " जीरा, " " पट्टी, " " अमृतसर, " होते हुये शहेर "गुजरांवाला"में पधारे. और संवत् १९३७ का चौमासा, वहां ही किया. चौमासे पहिले इस जगा, श्रीमाणिक्य " विजयजी, " और " श्रीमोहनविजयजी" की दीक्षा हुई. और चौमासेमें श्रीआनंदविजयजी महाराजजीनें, बहुत लोकोंके कहनेसें, संस्कृत, प्राकृत नहीं जाणनेवालोंको बोध होनेके लिये, " जैनतत्त्वादर्श " ( जैनधर्मके तत्त्वोंका सीसा दर्पण)इस नामका ग्रंथ, बनाना सुरु किया. चौमासे बाद विहार करके "पींडदादनखां" में गये,

और " मोतीचंद " ओसवाल शहर अमृतसरके रहनेवालेको दीक्षा देकर " श्रीसुंदरविजयजी " नाम रखा. यहांसें विहार करके श्रीआनंदविजयजी, अपने परिवारसहित गाम " कलश " ( महाराजजीकी जन्मभूमि ) में पधारे. जिनको देखके श्रीआत्मारामजीके सांसारिक परिवारके " मंगलसेन " " प्रभदयाल " वगैरह पितृव्य भाई, बडे आनंदको प्राप्त हुये. उनकी बहुत प्रार्थनासें एक रात वहां रहे. वहांसें विहार करके " रामनगर, " " पपनाखा, " " किला दिदारासिंघ, " " गुजरांवाला, " " लाहोर " " अमृतसर, " "जालंधर," होकर शहेर हुशीआरपुरमें पधारे; और संवत् १९३८ का चौमासा, वहांही किया. इस चौमासेमें " जैनतत्वादर्श " ग्रंथ समाप्त किया. चौमासे बाद बिहार करके "जालंधर, "नीकोदर, " " जीरा, " कोटला" होके " लुधीआना " शहेरमें पधारे. और " श्रीजयविजयजी, " "श्रीअमृतविजयजी, " " श्री अमरविजयजी, " तीन शिष्य नये किये. बाद लुधीआनासें विहार करके श्री आनंदविजयजी महाराजजी, शहेर अंबालामें पधारे. और संवत् १९३९ का चौमासा वहांही किया. इस चौमासामें जैनतत्त्वादर्श नामा ग्रंथ, जो प्रथम बनाया था, सो छपवानेके वास्ते, रायबहादुर धनपतिसिंघ, जो शहेर अंबालामें श्री महाराजजी साहिबके दर्शन करनेको आयेथे, उनको दिया. जो छपवाके प्रसिद्ध किया गया है, और " अज्ञानतिमिरभास्कर " नामा दूसरा ग्रंथ, बनाना प्रारंभ किया. परन्तु कितनेक वेदादि पुस्तक,जिनकी बहुत जरूरत थी और जे उस वखत पासमें नहीं थे,इस वास्ते थोडासा लिखके,बंध कियाथा. इस चौमासेमें, पंजाबके श्रावकसमुदायकी प्रार्थनासें, श्रीआनंदविजयजी महाराजजीने "सत्तरभेदीपूजा " बनाई. इतने वर्षोंमें श्रीआनंद विजयजी महाराजजीके परिवारमें " हर्षविजयजी " "उद्योतविजयजी " वगैरह ( १९ ) शिष्य नये हुये, जिनमें जिस जिसकी दीक्षा, श्री महाराजजी साहिबके हाथसें हुई, तिस तिसके नाम, यहां लिखेहैं, और भी नाम, वंश वृक्षसें मालुम होगा. यह पांच चौमासेमें देश पंजाबमें श्री आनंदविजयजी महाराजजीने, श्री जैनधर्मका बडा भारी उद्योत किया; और कितनेक लोकोंके दिलमें, ढुंढकोंका अनिष्टाचरण देखनेसें, जैनधर्मके ऊपर द्वेष हो रहाथा दूर किया. क्योंकि, लोकोंको मालुम होगया कि, जो मुखबंधे हैं, वे मलीन हैं. और यह पीतांबर धारण करनेवाले, उज्ज्वल धर्म प्ररूपक है, अब इस वखत भी, किसी क्षत्रीय ब्राह्मणके साथ बातचीत होने लगती है तो, उसी वखत वे कहने लग जाते हैं कि, " पंजाब देशके ओसवाल ( भावडे ) तथा खंडेरवालको तो, श्री आनंदविजयजी ( आत्मारामजी ) महाराजजीने सुधार दिये. " क्योंकि, प्रथम तो येह भावडे लोक, मुहबंधे गंदे गुरुओंकी सोबतसें, बडेही मलीन होगये थे; और इसी वास्ते पंजाब देशमें प्रायः सब जगा, येह लंकाके चुडेके नामसें प्रसिद्ध थे. अब भी जो शेष ढुंढक रह गये हैं, उनको लोक बुरे समझते हैं, और उनसें परेहज भी रखते हैं. धर्मको लगा हुआ यह कलंक, दूर किया; येह कोई श्रीआनंद विजयजी महाराजजीने थोडा पुण्य पैदा नहीं किया ! सब जगा जहां जहां जावे, वहां वहां अनेक प्रकारके मत मतांतरोंवालेके साथ चर्चावार्ता होनेसें लोकोंमें जैनधर्मकी " फिलॉसोफी " ( तत्वज्ञान ) मालुम होगई; इत्यादि बहुत उपकार कर रहेथे. परंतु नूतन शिष्योंको जैनशास्त्रानुसार, " छेदोपस्थापनी " नामा चारित्रका संस्कार कराना था. सो उसवखत गणिजी महाराज श्री, " मुक्तिविजयजी " ( मूलचंदजी ) सिवाय, औरको " श्री बुद्धिविजयजी

( बूटेरायजी ) महाराजजीके परिवारमें अधिकार नहीं होनेसें देश गुजरात, शहेर अहमदावादके तरफ विहार करनेका इरादा करके, शहर अंबालासें विहार करके दिल्लीमें पधारे. वहां तिनको ढुंढकोंका छपवाया ' सम्यक्त्वसार ' नामा पुस्तक, भावनगरकी " श्री जैनधर्म प्रसारक सभा " तरफसें मिला. तिसका उत्तर, सभाकी प्रेरणासें श्रीआनंदविजयजीनें लिखना सुरु किया. शहर दिल्लीसें " हस्तिनापुर" की यात्रा करके " जयपुर " " अजमेर " " नागौर " आदि शहरोंमें विचरते हुये, " बीकानेर " पधारे. और संवत् १९४० का चौमासा, वहां किया. और चौमासेमें " वीशस्थानकपूजा " बनाई. इस चौमासेमें श्रीआनंदविजयजीके बडे शिष्य, " श्रीलक्ष्मीविजयजी ( विश्नचंदजी ) " बहुत बिमार होगये. वीकानेरसें शनैः शनैः विहार करके श्री आनंदविजयजी, श्रीलक्ष्मीविजयजी आदि शिष्यों सहित, शहर पालीमें पधारे. यहां श्रीलक्ष्मीविजयजी स्वर्गवास हुये ! अफसोस ! ! महाराजजीकी बडी बांह टूट गई ! ऐसे लायक विनयवान् पंडित शिष्यके स्वर्गवास होनेसें सब श्री संघको बडा खेद हुआ. परंतु श्रीआनंदविजयजीको देखके हौंसला किया कि, फिकर नहीं. एक न एक दिन तो मरनाही था. अस्तु ! अब परमेश्वरसें यही प्रार्थना है कि, हमारे शिरपर, श्रीआनंदविजयजी महाराजजी कि छत्र छाया, चिरकाल बनी रहे !

श्रीआनंदविजयजी पाली शहरसें विहार करके पंचतीर्थी, आबुजी आदिकी यात्रा करते हुए शहर अहमदावाद पधारे. और वडौदाके राज्यमें गाम डभोईके रहनेवाले मोतीचंदको दीक्षा देके " श्री हेमविजयजी " नाम रखा. तथा " उद्योतविजयजी " आदिको, श्री गणिजी महाराजजीके पास बडी दीक्षा दिलवाई. और संवत् १९४१ का चौमासा, वहांही किया. चौमासेमें " आवश्यकसूत्र " बाईस हजार, जो प्रथम संवत् १९३२ के चौमासेमें वांचना प्रारंभ किया था, अधूरा रहनेसें, अब भी व्याख्यान उसहीका करते रहें; और भावनाधिकारमें " श्रीधर्मरत्न प्रकरण " सटीक वांचते रहे. जिसको सुननेके वास्ते अनुमान ( ७००० ) श्रावक श्राविका आतेथे. इस चौमासेमें श्री जैनधर्मका बडाही उद्योत हुआ, सैंकडोंही अट्ठाई महोत्सव हुवे, पूजा प्रभावना भी बहुत हुई, अनेक प्रकारकी तपस्या भी हुई, स्वधर्मीवात्सल्य भी बहुत हुये. एक दिन श्रीसंघने सलाह करके, श्रीमहाराजजी साहिब श्रीआनंदविजयजीसें प्रार्थना करीकि, " आपने देशपंजाबमें जो नये श्रावक बनाये हैं, तिनको हम मदद देनी चाहाते हैं," तब श्री महाराजजीने कहा कि, " तुमारी मरजी. तुमारा धर्मही है के, अपने स्वधर्मियोंको मदद देनी. " बाद श्रीसंघने बहुत जिन प्रतिमा धातुकी, और पाषाणकी, देशपंजाबके शहर " अंबाला, " " लुधीआना, " " कोटला, " " जिरा, " " जालंधर, " " नीकोदर, " " हुशीआरपुर, " " गुरुका झंडियाला, " " पट्टी, " " अमृतसर, " " नारोवाल, " " सनखतरा, " " गुजरांवाला, " वगैरह बहुत शहरोंमें श्रावकोंके पूजने वास्ते भेजी. तथा इस चौमासेमें, श्रीआनंदविजयजीने, सम्यक्त्वसार पुस्तकका उत्तर लिखके पूर्ण किया. जो " सम्यक्त्वशल्योद्धार" के नामसें भावनगरकी सभाके तरफसें छप गया है. जिसमें भावनगरकी सभाने भी, अपने तरफसें कितनाक हिस्सा बढाया है. इस ग्रंथके वांचनेसें ढुंढकमत, और सनातन जैन धर्ममें, कितना फरक है, मालुम होजाताहै. परंतु कितनेक शब्द सभाके तरफसें कठिन पडनेसें बहुत ढुंढक लोक वांचते नहीं है, तथा गुजरात देशकी बोलीमें होनेसें, कितनेकको ठीक ठीक



**आचार्य श्री १००८ श्रीमद् कमल विजयसूरि.**

श्रीमद्विजयानंद सूरीश्वर ( आत्मारामजी ) के पाटधारी.

मूल–पंजाबी–ब्राह्मण.–सिरसामें यति किशोरचंदजीके पास रहतेथे.

ढुंढक दीक्षा, सं० १९३० में श्री विभचंदजीके पास ली. नाम—रामलालजी.

संवेगी दीक्षा–अहमदावादमें—सं० १९३२.

और श्रीमन् आत्मारामजीके बडे शिष्य श्री लक्ष्मीविजयजी (विश्वचंदजी)के शिष्य हुए.

पाटण–गुजरातमें पट्टपर बिराजे - सं०१९५७.

**वचनामृतकी वृष्टी जगह २ कर रहे हैं.**

समझ भी नहीं आती है; इस वास्ते कितनेक लोगोंका इरादा है कि, इसको जिस ढबपर श्रीआनंदविजयजी महाराजजीने अपनी कलमसे प्रथम लिखा है, उसही ढबपर हिंदिभाषामें छपवाना चाहिये. जिससे, बहुत फायदा होनेका संभव है; सो प्रायः थोड़ेही कालमें यकीन है, छप जायगा. चौमासे बाद श्रीआनंदविजयजी वगैरह साधु अहमदाबादसे विहार करके, श्री शत्रुंजय तीर्थकी यात्रा करनेको पधारे. एक महीना " पालीताणा " शहेरमें रहे, और निरंतर यात्रा करके अपना मनुष्यदेह, पावन करते रहे. इस श्री शत्रुंजय तीर्थ ऊपरसे " शेठ प्रेमाभाई," "शेठ नरशी केशवजी, " " शेठ वीरचंद दीपचंद " वगैरह देश गुजरातके संघकी मददसे बडे अद्भुत सुन्दर, और देखनेसें चित्त शांत होवे, ऐसे ( ३५ ) जिनबिंब देश पंजाबमें भेजे गये. इन जिन प्रतिमाके आनेसे देश पंजाबमें जैनधर्मका बडा उद्योत हुआ, और इन प्रतिमाके रखनेके वास्ते पंजाबके श्रावकोंको अपने २ शहेरमें जैनमंदिर बनवानेका ख्याल आया, और जिन मंदिर बनने शुरु हुये. पालीताणासे विहार करके "शिहोर, वरतेज, भावनगर" होकर "गोधा बंदर" में श्रीआन्दविजयजी पधारे. तहां " श्री नवखंडा पार्श्वनाथ " की यात्रा करके " वला, बोटाद" होकर " लिंबडी " शहेर पधारे, जहां पांचसो घर श्रावकोंके, और तीन जिन मंदिर है, श्री महाराजजीके पधारनेकी खुशीमें श्रावकोंने समवशरणकी रचना वगैरह महोच्छव किये. यहांके राजा साहिबने भी, श्रीआनंदविजयजी ( आत्मारामजी ) महाराजजीके दर्शन पाये, और बातचीत करके बडेही आनंदको प्राप्त हुये. एक महीनेबाद लींबडीसे विहार करके वढवाण धंधूका, धोलेरा होकर शहेर खंभात बंदर पधारे, जहां अनुमान एक हजार घर श्रावकोंके और दोसौ जिन मंदिर है. यहां बहुत पुराने ताडपत्रोंपर लिखे पुस्तक भंडार देखे. कईएक शास्त्रोंका उतारा भी, करवा लिया. तथा पुस्तकादिककी मदद ठीक ठीक मिलनेसे " अज्ञान तिमिर भास्कर" नामा ग्रंथ जो शहेर अंबालामें बनाना सुरु किया था, यहां समाप्त किया, जो भावनगरकी "जैन ज्ञान हितेच्छु" सभाके तरफसे छपवाकर प्रसिद्ध किया गयाहै. जिसके पहिले हिस्सेमें, वेदादि शास्त्रोंमें यज्ञादि धर्मका जैसा विचार है,तैसा सप्रमाण दिखलाया है, और दूसरे हिस्सेमें,जैनमतका संक्षेपसें वर्णन कियाहै. और इस जगा "श्रीस्तंभन पार्श्वनाथजी" की, जो कि बडी प्राचीन प्रतिमा है, यात्रा करके बहुत खुश हुए. खंभातसे विहार करके " जंबूसर " होकर "भरुच बंदर" पधारे; यहां अनुमान अढाईसें घर श्रावकोंके, और छ मंदिर बडे खुबसुरत है, और वीसमे तीर्थंकर " श्रीमुनिसुव्रत स्वामी " की, बहुत प्राचीन मूर्त्तिके दर्शन करके अत्यानंद प्राप्त हुये. भरुचसें विहार करके श्रीआनंदविजयजी, " सुरत बंदर " पधारे. श्रावक लोकोंने बडे महोत्सवसे शहरमें प्रवेश कराया. ऐसा प्रवेश महोत्सव हुवा कि, उसको देखके सुरतके वासी बडे बडे बुजर्ग जैन और अन्यमति भी, कहने लगे कि, " ऐसा आदर पूर्वक प्रवेश महोत्सव आजतक हमने किसीका भी नही देखाहै." श्रावकोंकी अतीव प्रार्थना होनेसे, संवत् १९४२ का चौमासा, सुरत शहेरमें किया. चौमासेमें श्रावकोंकी अभिलाषापूर्वक, " श्रीआचारांग सूत्र" सटीक, और " धर्मरत्न प्रकरण " सटीक, पर्षदामें सुनाते रहे. हजारों श्रावक श्राविका तिस वचनामृतको पीकर, मिथ्यात्व विषको दूर करते रहे; और अनेक प्रकारके उद्यापन, समवसरण रचना, अठाई महोच्छव वगैरह महोत्सव करके, श्रीजैनधर्मका उद्योत किया.इस चौमासामें श्रीआनंदविजयजीके धर्मोपदेशसे श्रावक लो-

कोंको ऐसा रंग चढा था के,जिससे अनुमान(७५०००)रुपैये धर्ममें खरच किये.यहां रहकर श्रीआनंदविजयजीने "जैनमत वृक्ष"बनाया. तथा इस बखत सुरत शहरमें "हुकममुनि" नामा एक "जैनाभास"साधु रहते थे; तिसने "अध्यात्मसार"नामा एक ग्रंथ बनाकर प्रसिद्ध किया था.परंतु वह ग्रंथ जैनागमकी शैलिसे तद्दन विरुद्ध होनेसे, बहुत श्रावकोंके मनमें विपरीत श्रद्धान प्रवेश कर गया था. इसवास्ते श्रीआनंदविजयजी(आत्मारामजी) ने, अध्यात्मसारमेंसे (१४) प्रश्न निकाले; और हुकम मुनिको श्रावक मारफत खबर दिलवाई कि, "तुह्मारा बनाया अध्यात्मसार ग्रंथ जो जैनमतसे विरुद्ध है उसमेंसे निकाले यह(१४)प्रश्नका उत्तर देवो". तिसके उत्तरमें हुकममुनिके तरफसे संतोषकारक जवाब नहीं मिलनेसे,सुरतके श्रीसंघने वे( १४ ) प्रश्न और श्रीआनंदविजयजीके और हुकममुनिके दिये उत्तर " धी जैन एसोसिएशन आफ् इन्डीया " ( भारतवर्षीय जैनसमाज ) ऊपर भेजेगये. वे सर्व प्रश्न, वहांसे हिंदुस्थानके जैनमतके ज्ञाता साक्षर पंडित जैन साधु यतियोंके पास निर्णय करनेके वास्ते जगे२ भेजे गये, तिन सर्वने पक्षपात रहित होकर,जैन शैलीके अनुसार अपना मंतव्य जाहिर किया कि,"हुकम मुनिके बनाये ग्रंथ अध्यात्मसारमेंसे जो (१४) प्रश्न श्रीआनंदविजयजी ( आत्मारामजी ) ने निकाले हैं, वे धर्मसे विरुद्ध, और संशयसें भरे हुए हैं; तथा श्रीआनंदविजयजीके दिये उत्तर जैन शास्त्रानुसार है, और हुकममुनिके दिये उत्तर जैन शास्त्रसे विरुद्ध है."देशावरोंसे जैन पंडितोंके पूर्वोक्त अभिप्रायोंको,जैन एशोसिएशन आफ इंडीयाने, अपनी सुरत ब्रेंच सभामें, सर्व श्रीसंघको एकत्र करके, संवत् १९४२ का मगसर सुदि १४ के दिन, वांचकर सुना दिये, और सभामें आये हुये हुकममुनिके सेवकोंको खबर दी कि, "सर्व जैन पंडितोंके अभिप्राय मुजिब, हुकममुनिका बनाया अध्यात्मसार ग्रंथ, अप्रमाणिक सिद्ध हुआ है, जिससें हम भी तिस ग्रंथको, जैन शैलीसे विरुद्ध मानके, हुकममुनिको खबर देते हैं के उनको अपने ग्रंथमेंसें असत्य लिखानका सुधारा करना चाहिये; अथवा तिस लिखानको निकाल देना चाहिये. जबतक इन दोनों बातोंमेंसे एक भी बात वे करेंगे नहीं, तबतक हम तिस पूर्वोक्त ग्रंथको प्रमाणिक नहीं मानेंगे. " ऐसा निर्णय करके सभा विसर्जन हुई थी. चौमासेबाद भी कितनाक समयतक पूर्वोक्त कारणसे श्रीआनंदविजयजीका रहना सुरत शहरमेंही हुआ. इस समयमें एक ढुंढक साधु जिसका नाम " रायचंद " था, और जिसने संवत् १९३९ में पोरबंदर शहेरमें फागण वदि १३ को देवजीरिख नामा ढुंढक साधुके पास दीक्षा ली थी, परंतु सम्यक्त्व शल्योद्धार ग्रंथके देखनेसें, ढुंढकमतसें अनास्था होनेसें संवत् १९४२ आश्विन वदि १२ के दिन ढुंढकमतको छोडके श्रीआनंदविजयजी ( आत्मारामजी ) के पास आकर, संवत् १९४२ मगसर वदि ५ के दिन, शुद्ध सनातन जैनधर्मको अंगीकार किया, और दीक्षा लेकर जैनमतका साधु हुआ, जिसका नाम श्रीआनंदविजयजीने "श्रीराजविजयजी" रखा.

सुरत शहेरसें विहार करके श्रीआनंदविजयजी "भरुच" "मियागाम" "डभोई" होकर शहेर "वडौदा" में पधारे. और "कस्तूरचंद" मारवाडी सुरत निवासीको दीक्षा देकर "कुंवरविजय" नाम रखा. शहेर वडोदामें " श्रीशत्रुंजय " तीर्थ संबंधी बहुत मुदतकी तकरारका फैसला होनेकी खुश खबर मिलनेसें, और कितनेक श्रावकोंकी प्रेरणासें, इस पवित्र तीर्थकी छायामें ( पालिताणामें ) चौमासा करनेकी श्रीआनंदविजयजीकी इच्छा हुई. इसवास्ते

बडौदेसें विहार किया. और "छाणी" "उमेटा" "बोरसद" "पेटलाद" वगैरह शहेरो विचरते हुये, "मातर" गाममें आये. यहां पांचवें तीर्थंकर "श्रीसुमतिनाथ" जो "साचे देव" के नामसें गुजरात देशमें प्रसिद्ध है, तिनके अपूर्व दर्शन पाये. और इन देवके समक्षही, "पाटन" शहेरके रहनेवाले, "लेहराभाई" जिसकी उमर अनुमान अठारह वर्षकी थी तिसको दीक्षा देकर "श्रीसंपत्‌विजयजी" नाम दिया. बाद विहार करके "खेडा" "अहमदावाद" "कोठ" "लींबडी" "बोटाद" "वला" वगैरह शहेरोंमें विचरते हुये, "पालीताणा" में पधारे. यहां श्रीतीर्थाधिराजकी यात्रा करके, सुरत निवासी "माणेकचंद" ओसवालके लडकेको दीक्षा देकर "श्रीमाणिक्यविजयजी" नाम रखा. और संवत् १९४२ का चौमासा, चौवीस साधुओंके साथ, श्रीआनंदविजयजीने पालीताणामें किया. इन महात्माका चौमासा सुनकर सुरत निवासी शेठ "कल्याणभाई शंकरदास" वगैरह, भरुच निवासी शेठ "अनूपचंद मलुकचंद" वगैरह, बडोदा निवासी झवेरी "गोकलभाई दुल्लभदास" वगैरह, जील्ला खानदेश–मालेगांव धूलीया निवासी शेठ "सखाराम दुल्लभदास" वगैरह, खंभायतके रहनेवाले शेठ "पोपटभाई अमरचंद" वगैरह, बहुत शहेरोंके अनुमान पांचसौ श्रावक श्राविका, अपना सांसारिक कार्य सब छोडके, जंगम और स्थावर दोनोंही तीर्थोंकी युगपत् सेवा करनेका इरादा करके, पालिताणेमेंही आके चौमासा रहे. इस चौमासेमें श्रीआनंदविजयजीने श्रावकोंके उत्साहानुसार, "श्रीभगवतीसूत्र सटीक" तथा "उपदेशपद सटीक" व्याख्यानमें सुनाया.

चौमासेकी समाप्ति समयमें, अर्थात् कार्त्तिकी पूर्णमासी ऊपर, यात्रा करनेके वास्ते बहुत लोकोंका मेला हुआथा. जिसमें कलकत्तावाले बाबु राय बहादुर "बद्रीदासजी" भी आये हुये थे. तथा "गुजरात" "काठियावाड" "कच्छ" "मारवाड" "पंजाब" "पूर्व" वगैरह देशोंके मुख्य शहेरोंमेंसें बहुत संभावित गृहस्थ भी आये हुयेथे. अनुमान ( ३५००० ) आदमी यात्राके वास्ते आये हुयेथे. ऐसे शुभ प्रसंगमें, महाराज श्रीआनंदविजयजी ( आत्मारामजी ) की अपूर्व विद्वत्ता, और बुद्धि चातुर्यतासें प्रसन्न होकर, सर्व श्रीसंघने मिलके, उनको "सूरि" पद देनेका निश्चय किया. और संवत् १९४३ मगसर वदि ( गुजराती कार्त्तिक वदि ) पंचमी पूर्णा तीथिको, पालीताणामें शेठ नरशी केशवजीकी धर्मशालामें, श्रीचतुर्विध संघ समुदायने मिलके, पंडित मुनि श्रीआत्मारामजी (आनंदविजयजी) को "सूरि पद" प्रदान करके, "श्रीमद्विजयानंदसूरि" नाम स्थापन करके, अपने आपको पूर्ण किया. इस दिनसें लेकर सर्व साधु, और श्रावक वगैरह, कागल पत्रमें "पूज्यपाद् श्रीश्रीश्री १००८ श्रीमद्विजयानंद सूरि" यह नाम लिखने लगे, और इस पूर्वोक्त नामसेही मानने लगे. शासन नायक श्रीमन्महावीर स्वामिसे श्रीमद्विजयानंद सूरि ७२ मे पट्टपर हुये, सो इस माफक है.

शासन नायक श्रीमन्महावीर स्वामी—

(१) श्री सुधर्मा स्वामी
(२) श्री जंबू स्वामी
(३) श्री प्रभवा स्वामी
(४) श्री शय्यंभव सूरि
(५) श्री यशोभद्र सूरि
(६) { श्री संभूतविजयजी तथा / श्री भद्रबाहु स्वामी }

(७) श्री स्थूलभद्र स्वामी
(८) श्री आर्यसुहस्ति सूरि
(९) { †श्री सुस्थित सूरि तथा / श्री सुप्रतिबुद्ध सूरि }
(१०) श्री इंद्रदिन्न सूरि
(११) श्री दिन्न सूरि
(१२) श्री सिंहगिरि सूरि
(१३) श्री वज्र स्वामी
(१४) श्री वज्रसेन सूरि
(१५) *श्री चंद्र सूरि
(१६) ÷श्री सामंतभद्र सूरि
(१७) श्री वृद्धदेव सूरि
(१८) श्री प्रद्योतन सूरि
(१९) श्री मानदेव सूरि
(२०) श्री मानतुंग सूरि
(२१) श्री वीर सूरि
(२२) श्री जयदेव सूरि
(२३) श्री देवानंद सूरि
(२४) श्री विक्रम सूरि
(२५) श्री नरसिंह सूरि
(२६) श्री समुद्र सूरि
(२७) श्री मानदेव सूरि
(२८) श्री विबुधप्रभ सूरि
(२९) श्री जयानंद सूरि
(३०) श्री रविप्रभ सूरि
(३१) श्री यशोदेव सूरि
(३२) श्री प्रद्युम्न सूरि
(३३) श्री मानदेव सूरि
(३४) श्री विमलचंद्र सूरि
(३५) श्री उद्योतन सूरि
(३६) +श्री सर्वदेव सूरि
(३७) श्री देव सूरि
(३८) श्री सर्वदेव सूरि
(३९) { श्री यशोभद्र सूरि तथा / श्री नेमिचंद्र सूरि }
(४०) श्री मुनिचंद्र सूरि
(४१) श्री अजितदेव सूरि
(४२) श्री विजयसिंह सूरि
(४३) { श्री सोमप्रभ सूरि तथा / श्री मणिरत्न सूरि }
(४४) ×श्री जगच्चंद्र सूरि
(४५) श्री देवेंद्र सूरि
(४६) श्री धर्मघोष सूरि
(४७) श्री सोमप्रभ सूरि
(४८) श्री सोमतिलक सूरि
(४९) श्री देवसुंदर सूरि
(५०) श्री सोमसुंदर सूरि
(५१) श्री मुनिसुंदर सूरि
(५२) श्री रत्नशेखर सूरि
(५३) श्री लक्ष्मीसागर सूरि
(५४) श्री सुमतिसाधु सूरि
(५५) श्री हेमविमल सूरि
(५६) श्री आनंदविमल सूरि
(५७) श्री विजयदान सूरि
(५८) श्री हीरविजय सूरि

---

† इन्होंने सूरि मंत्रका कोटि जाप किया,इस वास्ते निर्ग्रंथ गच्छका "कौटिक गच्छ" नाम प्रसिद्ध हुआ.

* इन्होंसें कौटिक गच्छका नाम "चंद्र गच्छ" पडा.

÷ इन्होंसें "वनवासी गच्छ" प्रसिद्ध हुआ.

+ इन्होंसें निर्ग्रंथ गच्छका पांचमा नाम "वडगच्छ" पडा.

× इन्होंसें वडगच्छका नाम तपगच्छ प्रसिद्ध हुआ.

(५९) श्री विजयसेन सूरि (६०) श्री विजयदेव सूरि
(६१) श्री विजयसिंह सूरि (६२) श्री सत्यविजय गणि
(६३) श्री कपूरविजय गणि (६४) श्री क्षमाविजय गणि
(६५) श्री जिनविजय गणि (३६) श्री उत्तमविजय गणि
(६७) श्री पद्मविजय गणि (६८) श्री रूपविजय गणि
(६९) श्री कीर्त्तिविजय गणि (७०) श्री कस्तूरविजय गणि
(७१) श्री मणिविजय गणि (७२) श्री बुद्धिविजय गणि ( बूटेरायजी )
(७३) §श्री विजयानंद सूरि ( श्री आत्मारामजी )—

पालीताणाके चौमासेमें श्रीआनंद विजयजी महाराजने श्रीतीर्थाधिराजको भाव पूजारूप पुष्प भेट करनेके वास्ते, "अष्टप्रकारी पूजा" बनाई.

चौमासे बाद कितनेक दिन यात्राके निमित्त रहकर, विहार करके "सीहोर, वला, बोटाद, लींबडी, वढवाण" होकर "लखतर" आये. इस राज्यका दिवान "फूलचंद कमलसी" श्रावक होनेसें, श्रीमद्विजयानंद सूरिका आगमन राजासाहिबको भी मालुम हुआ, और वे भी श्रीमहाराजजी साहिबके पास आकर धर्मकी चर्चा करते रहे. राजा साहिबने अपना दिल धर्मके तरफ लगा हुआ होनेसे, श्रीमहाराजजी साहिबको रहनेके वास्ते प्रार्थना करी. परंतु श्रावक समुदायके घर थोडे होनेसे, वहां ज्यादा रहना, श्रीमहाराजजी साहिबने ठीक न समझा. लखतरसे विहार करके "वीरमगाम, रामपुरा" होकर "भोयणी" गाममें आये; और श्रीमल्लीनाथ स्वामीके दर्शन पाये. बाद विहार करके "मांडल, दशाडा, पंचासर," होकर "शंखेश्वर" गाममें "श्रीशंखेश्वर पार्श्वनाथजी" की यात्रा करके, चंडावल, समनी, गोचीनार होकर शहेर "राधनपुर" जहां अनुमान पंदरासौ घर श्रावकोंके और ( २५ ) मंदिर हैं, पधारे. यहां बडौदे शहेरके रहनेवाले "छगनलाल" नामा लडकेको, श्रावकोंका अत्याग्रह होनेसेही संवत् १९४४ वैशाख सुदि तेरस बुधवारके दिन, दीक्षा दी; और "श्रीवल्लभ विजयजी" नाम रखा. बाद श्रीमद्विजयानंद सूरि, यहांसे विहार करके "रण, जामपुर, उंदरा," वगैरह गामोंमें होकर शहेर "पाटण"में जहां अनुमान अढाई हजार श्रावकोंके घर; और ( ५०० ) जिन मंदिर हैं, पधारे; और "श्री पंचासरा पार्श्वनाथ" की यात्रा की. यह मूर्त्ति "वनराज चावडा" ने, श्री शीलगुण सूरिके पास प्रतिष्ठा करायके, स्थापन करीथी; इस मंदिरमें वनराज चावडेकी भी मूर्त्ति है. इस शहरमें पुराणे जैन पुस्तकोंके भंडार देखके, कई पुस्तकोंके उतारे कराय लिये. अनुमान एक महिना रहकर शहेर राधनपुरके श्रावकोंके आग्रहसे पाटण शहेरसें विहार करके, पीछे राधनपुरमें पधारे; और संवत् १९४४ अषाढ सुदि दशमी बृहस्पति वारको एक लडकेको दीक्षा दी, जिसका नाम श्री "भक्ति विजयजी" रखा—जो अब गुण विजयके नामसे कहाताहै. संवत् १९४४ का चौमासा, यहांही किया; इस चौमासेमें श्रीमद्विजयानंद सूरिने व्याख्यान नहीं किया;

§ श्री मुक्तिविजयजी गणि प्रसिद्ध नाम मूलचंदजी महाराजजी भी श्री बुद्धिविजयजी गणि महाराजजीके पाट ऊपर हुए हैं. अर्थात् श्री मूलचंदजी और श्री आत्मारामजी दोनोंही श्री बूटेरायजी महाराजजीके पाट ऊपर हुये, तथा किसी पट्टावलिमें श्री विजयदेव सूरि और श्री विजयसिंह सूरि दोनों एकही पट्ट ऊपर गिने है, तो उस मुजब श्रीमद्विजयानंद सूरि बहत्तर ( ७२ ) मे पट्ट ऊपर जानने.

क्योंकि, आंखमें मोतीया उतर रहाथा. तथापि श्रावक लोकोंके आग्रहसे "चतुर्थ स्तुति निर्णय" नामा पुस्तक बनाया, जो छपकर प्रसिद्ध होगयाहै. पूर्वोक्त कारणसें चौमासेमें व्याख्यान, "श्री हर्ष-विजयजी" महाराज करते रहे, और श्री सूयगडांग सूत्र, तथा धर्मरत्न प्रकरण सटीक सुनाते रहे.

चौमासे वाद श्रीमद्विजयानंद सूरि, राधनपुरसें विहार करके शंखेश्वर पार्श्वनाथजीकी, तथा भोयणीमें श्री मल्लिनाथजीकी यात्रा करके, कडी शहेर होकर शहेर अहमदावादमें पधारे. यहां जुनागढवाले प्रसिद्ध डाक्टर "त्रिभोवनदास मोतीचंद शाह" जो श्रीमहाराजजी साहिवके परम भक्त श्रावक हैं, और जिनोंने श्री महाराज आत्मारामजीकेही उपदेशसें, ढुंढकमतको त्याग करके; सनातन जैनधर्म अंगीकार कियाहै; तिनोंने महाराज श्रीआत्मारामजीकी आंखमेंसे मोतीया निकाला. बाद श्रीआत्मारामजी, अहमदावादमें गोपाल नामा श्रावकको, दीक्षा देकर "श्रीज्ञानविजयजी" नाम स्थापन करके, तदनंतर विहार करके "मेहसाणा" जहां पांचसौ घर श्रावकोंके, और दस जैनमंदिर है, पधारे. और संवत् १९४५ का चौमासा, वहां किया. यहां भी डाक्टरकी मनाई होनेसें श्रीमहाराज आत्मारामजीने व्याख्यान नहीं किया; किंतु "श्री हर्ष विजयजी महाराज" "श्रीभगवती सूत्र" सटीक, तथा "धर्मरत्नप्रकरण" सटीक सुनाते रहे. चौमासेमें महोत्सवादि वहुत धर्म कार्य समयानुसार हुवे. परंतु एक कार्य वहुतही अद्भुत यह हुआ कि, दो हजार रुपैये, पुराने पुस्तकोंके उद्धारमें लगाये, और आगेके वास्ते भी श्रावकोंने ज्ञान संवंधी वंदोवस्त कर रखा.

इस चौमासेमें कलकत्ताकी "रोयल ऐशियाटिक सोसाईटी" के ऑनररी सेक्रेटरी डाक्टर (भट्ट–पंडित) "ए. एफ. रुडॉल्फ् होरनल" साहिवने, पत्रद्वारा शा० मगनलाल दलपतराम मारफत, महाराजजी श्रीमद्विजयानंद सूरि (आत्मारामजी) को धर्म संवंधी कितनेक प्रश्न लिख भेजे थे, तिनके जवाव श्री महाराज आत्मारामजीने, शास्त्रानुसार, ऐसी चतुराईसें लिख भेजे, जिनको वांचके पूर्वोक्त साहिव, वहुत खुश हुए, और महाराज श्रीका वहुत उपकार मानने लगे. पूर्वोक्त अंग्रेज विद्वान साथ, प्रायः वहुत प्रश्नोत्तर हुए; जे वहुतसे भावनगरके "जैन धर्म प्रकाश" चोपान्यामें छपगये हैं. तथा पूर्वोक्त साहिवने, "उपाशक दशांग" नामा जैन पुस्तक अंग्रेजी तरजुमाके साथ छपवाया है; जिसमें श्री महाराजजीका उपकार मानके, बडी भक्तिके सूचक, चार श्लोकोंमें श्रीमहाराजजीका गुणानुवाद करके, तथा अंग्रेजी लेखमें भी वहुत स्तुति लिखकर वह पुस्तक महाराजजीश्रीको अर्पण कियाहै.† श्री महाराज आत्मारामजीने अहमदावाद निवासी

---

† अर्पण पत्रिकाके वे चार श्लोक यह है.

उपजाती छंद–दुराग्रहध्वान्तविभेदभानो। हितोपदेशामृतसिंधुचित्त॥
संदेहसंदोहनिरासकारिन्। जिनोक्तधर्मस्य धुरंधरोसि॥ १॥

आर्या———अज्ञानतिमिरभास्करमज्ञाननिवृत्तये सहृदयानाम्॥
आर्हततत्वादर्शग्रंथमपरमपि भवानकृत॥ २॥

अनुष्टुप् छंद–आनंद विजय श्रीमन्नात्माराम महामुने॥
मदीयनिखिलप्रश्नव्याख्यातः शास्त्रपारग॥ ३॥
कृतज्ञताचिन्हमिदं ग्रंथसंस्करणं कृतिन्॥
यत्नसंपादितं तुभ्यं श्रद्धयोत्सृज्यते मया॥ ४॥

शेठ "गीरिधरलाल हीराभाई," जो उस वखत राज्य पालनपुरके न्यायाधीश थे, तिनकी प्रेरणासे छोटी उमरके वालकोंको भी प्रायः धर्मका स्वरूप मालुम होवे, उस ढवपर, "श्रीजैन प्रश्नोत्तरावली" नामा ग्रंथ प्रारंभ किया. ऐसे आनंदसें चतुर्मास पूर्ण करके श्रीमहाराजजी साहिब विहार करके तारंगाजी वगैरह तीर्थकी यात्रा करते हुये, शहेर "पालनपुर" में पधारे. और "जैन प्रश्नोत्तरावलि" ग्रंथ पूर्ण करके पूर्वोक्त महाशयको दिया जो उन्होंने छपवाकर प्रसिद्ध किया. "वर्धमान" दशाडा निवासी, "वाडीलाल" शहेर पाटन निवासी वगैरह सात जनोंको दीक्षा देकर यह नाम रखे. (१) श्रीशुभविजयजी, (२) श्रीलब्धिविजयजी (३) श्रीमानविजयजी (४) श्रीजशविजयजी (५) श्रीमोतिविजयजी (६) श्रीचंद्रविजयजी (जिसका नाम इस समय "श्रीदानविजयजी" कहा जाताहै.) (७) श्रीरामविजयजी. ऐसे पांच वर्षमें गुजरात देशमें श्रीजैनधर्मका वहुत उद्योत किया. कई भव्य जीवोंको प्रव्रज्यारूप नावमें बिठाकर, संसार समुद्रसें पार लंघाये. हजारांही श्रावकोंने व्रत, नियम, प्रत्याख्यान, अंगीकार किये. तथा शब्दांभोनिधि, गंधहस्तिमहाभाष्यवृत्ति, (विशेषावश्यक) वादार्णव सम्मतितर्क, प्रमाण-प्रमेयमार्तंड, खंडखाद्य वीरस्तव, गुरुतत्त्व निर्णय, नयोपदेश अमृत, तरंगिणी वृत्ति, पंचाशक सूत्रवृत्ति, अलंकार चूडामणि, काव्यप्रकाश, धर्मसंग्रहणी मूलशुद्धि, दर्शनशुद्धि, जीवानुशासन वृत्ति, नवपद प्रकरण, शास्त्रवार्त्ता समुच्चय, ज्योतिर्विदाभरण, अंगविद्या, वगैरह सैंकडों शास्त्र लिखवाके, अभ्यास किया. ऐसे ऐसे अपूर्व ग्रंथोंको लिखवायके उद्धार कराया, जो हर एक ठिकाने मिलने मुश्कल होवे.

पालनपुरसे विहार करके पंजाव देशके श्रावकोंको धर्मोपदेश द्वारा दृढ करनके वास्ते, "आवुजी, सीरोही, पंचतीर्थी" होकर शहर "पाली" में पधारे. यहां मुनि वल्लभविजयजी आदि नवीन साधुओंको योगोद्वहन करायके पुनःसंस्काररूप छेदोपस्थापनीय चारित्र प्रदान किया. बाद पालीसे विहार करके श्रीमहाराजजी साहिव, शहेर "जोधपुर" में पधारे, और संवत् १९४६ का चोमासा वहां किया. श्रावकोंकी अभिलाषा पूर्वक व्याख्यानमें श्रीमान् श्री "हेमचंद्र सूरि" विरचित, श्री "योगशास्त्र" वांचते रहे. इस चोमासेमें श्रीमहाराजजी साहिवको युरोपमें छपा हुआ "ऋग्वेद" का पुस्तक, "डॉक्टर ए. एफ. रुडॉल्फ हॉरनल" साहिवके जरियेसे ब्रीटीश सरकारकी तरफसे, आवुके "एजंट टु धी गवरनर जनरल" साहिवकी मारफत भेट आया.

चोमासे वाद महाराजजी श्री जोधपुरसे विहार करके "अजमेर" पधारे, जहां समवसरणकी रचना हुई, धर्मका अच्छा उद्योत हुआ. वाद "जयपुर, अलवर" होकर शहेर दिल्लीमें पधारे. यहां इनको, अपने रत्न समान शिष्य शिष्य, "श्री हर्ष विजयजी" का वियोग हुआ, अर्थात् श्री हर्ष

भावार्थ--दुराग्रह रूपी ध्वान्त अर्थात् अंधकारको नाश करनेमें सूर्य समान और हितकारी उपदेश रूप अमृत समुद्र समान चित्तवाले, संदेहका समूहसे छुडानेवाले, जैन धर्मके धुरके धारण करनेवाले आप हो. १.

सज्जन पुरुषोंकी अज्ञानकी निवृत्तिके अर्थ आपने "अज्ञान तिमिर भास्कर" और "जैन तत्वादर्श" नाम ग्रंथ रचे, हैं. २.

महामुनि श्रीमन् आनंदविजयजी (आत्मारामजी) ने मेरे संपूर्ण प्रश्नोंकी व्याख्या की; इस लिये हे मुनि! आप शास्त्रमें पूर्ण हो. ३.

यत्नसे संपादित और संस्कार किया हुवा कृतज्ञताका चिन्ह रूप यह ग्रंथ श्रद्धा पूर्वक आपको अर्पण करताहूं. ४.

विजयजी स्वर्गवास हुए. दिल्लीसे विहार करके बिनौली, बडौत वगैरह होकर शहेर अंबालामें पधारे. यहां "गोविंद" और "गणेशी," नामा दो ढुंढक साधु, दूसरे साधुओंसे लढके, संवेगमत अंगीकार करनेके वास्ते,श्रीमहाराजजी साहिबके पास आकर, प्रार्थना करने लगे. तब श्री महाराजजी साहिबने कहा कि, "हाल तुम कमसे कम छ महिने तक हमारे साथ इसही ( ढुंढक ) वेषमें रहो, और संवेगमतकी क्रियाका अभ्यास करो; पीछे तुमको रुचे तो अंगीकार करना, अन्यथा तुमारी मरजी." यह सुनकर कितनेक श्रावकोंकी, और साधुओंकी अरजसें श्रीमहाराजजीकी मरजी नहीं भी थी तो भी, संवेगमतकी दीक्षा देनी पडी. परंतु अंतमें दोनोंही, भ्रष्ट होगये. इस वखत सब श्रावक, और साधुओंको, श्री महाराजजी साहिबका कहना याद आया. सत्य है.—"वृद्धोंका कहना,और आमलेका खाना, पीछेसें फायदा देता है." अंबालासें विहार करके शहेर लुधीयानामें पधारे, वहां कितनेही आर्यसमाजी वगैरह मतोंवाले लोक, निरंतर आते रहे; अच्छी तरह वार्त्तालाप होतारहा, निरुत्तर होकर जाते रहे. जिसमेंसे एक ब्राह्मणका लडका " कृश्नचंद्र " नामा जो आर्य समाजकी सभामें भाषण दिया करताथा, महाराजजी साहिबके न्याय सहित उत्तर सुनकर, बहुत खुश हुआ, और यथार्थ धर्मका निर्णय करके गुरुमंत्र धारण करके, श्री महाराजजी साहिबका उपाशक होगया. एक महीने बाद विहार करके " मालेर कोटले" पधारे, और संवत् १९४७ का चौमासा, वहां किया. चौमासेमें " श्री आवश्यक सूत्र, " और " धर्मरत्न" सटीक वांचते रहे. " गौंदामल्ल क्षत्रीय, जीवाभक्त, " वगैरह कितनेही भव्यजीवोंको सत्य धर्ममें लगाये. चौमासे बाद विहार करके " रायका कोट, जीगरांवा, जीरा " होकर " पट्टी " पधारे. इस वखत पट्टीका स्वरूप बदल गया, अर्थात् प्रथम, आठ दशही घर श्रावकके थे, परंतु श्रीमहाराजजी साहिबके पधारनेसें, यथार्थ निर्णय करके अनुमान अस्सी ( ८० ) घर सनातन धर्मके तरफ ख्याल करनेवाले होगये. श्रावकोंने चौमासा करनेकी विनती करी. परंतु चौमासा दूर होनेसे जवाब दिया गया कि, "चौमासेके वखत यदि क्षेत्र फरसना होवेगी तो यहांही करेंगे.भाव तो है,परंतु अबतक निश्चयसें नही कह सकतेहैं, क्योंकि, न जाने कल क्या होवेगा?" बाद पट्टीसें विहार करके कसूर होकर शहेर अमृतसर पधारे. यहांके श्रावकोंने नवीन श्रीजिन मंदिर, बनाया था, जिसमें "श्रीअरनाथ स्वामी" की प्रतिष्ठा संवत् १९४८ का वैशाख सुदि छठ बृहस्पति वारके दिन करी. इस प्रतिष्ठाकी क्रिया करानेके वास्ते, शहेर वडोदेसें झवेरी गोकलभाई दुल्लभदास और शेठ नहानाभाई हरजीवनदास गांधीको बुलाये थे. निर्विघ्नपणे प्रतिष्ठा महोत्सव पूर्ण होने बाद, श्रीमहाराजजी साहिब, विहार करके झंडीयाले पधारे. यहां सुरतके चौमासेमें श्री महाराजजी साहिबने जो " जैनमतवृक्ष " बनायाथा, और भीमसिंह माणेकने छपवाया था, सो बहुत अशुद्ध छपनेसे, पुनः परिश्रम करके शुद्ध तैयार करके, वांचनेवालोंको सुगमता होनेके वास्ते, पुस्तकके आकारमें तैयार किया, जो इस वखत छपगयाहै. यहां पट्टीके श्रावकोंकी विनतीसे झंडियालेसें विहार करके, पट्टी पधारे. और संवत् १९४८ का चौमासा पट्टीमें किया. चौमासे पहिले कितनेक साधुओंकी प्रार्थनासे " चतुर्थ स्तुतिनिर्णय " भाग दूसरा बनाया और चौमासामें "नवपदपूजा" बनाई. श्रीउत्तराध्ययनसूत्रवृत्ति कवलसंयमी, और श्री रत्नशेषर सूरि विरचित श्राद्ध प्रतिक्रमणवृत्ति अर्थदीपिका, वांचते रहे, सुनकर लोक बहुत दृढतर होगये. सत्य है— " गुरुविना ज्ञान नहीं. "

यतः ॥ विनागुरुभ्यो गुण नीरधिभ्यो, जानाति धर्मं न विचक्षणोपि ॥
आकर्ण्ण दीर्घोज्वल लोचनोपि, दीपं विना पश्यति नांधकारे ॥ १ ॥

भावार्थः—गुण समुद्र गुरुओंके विना, विचक्षण पुरुष भी, यथार्थ धर्मको नहीं जानता है, जैसे कानपर्यंत लंबे निर्मल नेत्रवाला भी पुरुष, अंधकारमें बिना दीपकके, नहीं देखता है.

चौमासे बाद, यहां संवत् १९४८ मगसर वदि पंचमीके दिन, गुजरात देशमें शहेर अहमदाबाद-के पास वलाद नामा गामके रहेनेवाले डाह्याभाईको दीक्षा दीनी; और "श्री विवेक विजयजी" नाम स्थापन करके, उसही दिन जीरेके श्रावकोंकी नूतन जिन मंदिरकी प्रतिष्ठा करानेकी विनती मंजूर करके, पट्टीसे विहार किया, और जीरा गाममें पधारे. ‡

बडौदेसे पूर्वोक्त श्रावक आये, तथा भरुच निवासी शेठ "अनूपचंद मलूकचंद" सपरिवार, नूतन स्फाटिक रत्नके जिनबिंबकी अंजनशिलाका ( मंत्रपूर्वक संस्कार ) करानेके वास्ते, आये. और भी देश देशावरोंके बहुत लोक आये. संवत् १९४८ मार्गशीर्ष सुदि एकादशी ( मौन एकादशी पर्व ) के दिन, विधि पूर्वक नूतन बिंबको अंजन करके, "श्री चिंतामणि पार्श्वनाथजी"-को नवीन जिन मंदिरमें गद्दी ऊपर पधराये. निर्विघ्नतासे महोत्सव पूर्ण होनेके बाद, जीरासे विहार करके नीकोदर, जालंधर, होकर शहेर हुशीआरपुरमें पधारे. क्योंकि, यहांके रहनेवाले परम उपकारी शेठ लाला गुज्जरमल्लजीने नवीन जिन मंदिर, बनायाथा. तिसकी प्रतिष्ठा करानेका मुहूर्त, साधना था. यहां भी पूर्वोक्त बडौदेवाले गृहस्थही आये थे. संवत् १९४८ माघ सुदि पंचमी ( वसंत पंचमी ) के दिन, निर्विघ्नतापूर्वक "श्री वासुपूज्य स्वामी"-को गद्दी ऊपर स्थापन करे बाद, आसपासके गामोंमें कितनाक समय व्यतीत करके

---

‡ जीराके श्रावकोंका आनंद यह स्तुतिसें जाहिर होताहै.

( पंजाबी-हिंदी भाषामें )

चलो जी महाराज आए प्यारे, मात रूपदेवी जाए ॥ अंचली ॥
भाग्य उनोंदे तेज भए जब, सूरि पदवी पाइ ॥
नगर पट्टीमें किया चौमासा, लोक सबी तर जाइ ॥ च० ॥ १ ॥
मुनी इग्यारह ( ११ ) संग उनोंदे, एकसें एक सवाए ॥
महेरबान जब होए सबीजी, जीरे नगर उठ धाए ॥ च० ॥ २ ॥
सुनी बात जब सब सेवकने, मनमें खुशी मनाई ॥
लगे शहेरमें बाजे बजन, ध्वजा निशान सजाए ॥ च० ॥ ३ ॥
धूमधामसे जलै लैनको, महिमा कही न जाए ॥
एक दूसरा चले अगाडी, आगेही कदम उठाए ॥ च० ॥ ४ ॥
तीन कोशपर मिले सबी जा, चरणी सीस नमाए ॥
सीस उठाके दर्शन पाए, धन्य रूपदेवी जाए ॥ च० ॥ ५ ॥
सबी संघ होकर आनंदी, तरफ शेहरदी आए ॥
नगर विच परवेशही कीना, आन बैठक उतराए ॥ च० ॥ ६ ॥
चौंकी ऊपर आनही बैठे, मंगलिक आख सुनाए ॥
भरी सभामें दीनानाथ और, खुशीराम गुण गाए ॥ च० ॥ ७ ॥

संवत् १९४९ का चौमासा, शहेर "हुशीआरपुर" में जा किया. चौमासामें श्री मानविजयोपाध्याय विरचित "धर्म संग्रह," तथा श्री संघतिलकसूरि विरचित "तत्त्व कौमुदी" नामा सम्यक्त्व सप्ततिका वृत्ति, वांचते रहे. चौमासे बाद जंबू शहेरके नजदीकमें रहनेवाले ब्राह्मणके पुत्र "कर्मचंद" और बडौदेके रहनेवाले श्रावक "लल्लुभाई" को दीक्षा दीनी. जिनके नाम, अनुक्रमसे "कपूरविजयजी" और "लाभविजयजी" रखे. बाद हुशीआरपुरसे विहार करके श्रीमद्विजयानंदसूरि ( आत्मारामजी ) महाराज, जालंधर होकर "वेरोवाल" पधारे. यहां श्री महाराजजी साहिबको मुंबाईकी "धी जैन एसोसीएशन ओफ इन्डिया" की मारफत, चीकागो ( अमेरिका ) का पत्र मिला. तिसमें चीकागोमें होनेवाले विश्व प्रदर्शनके वखत देश परदेशके धर्मगुरुओंका जो वडा मेला ( समाज—The World's Parliament of Religeons. ) होनेवाला था. तिसमें पधारनेका आमंत्रण करनेमें आयाथा, और सवसीडियरी कमीटिके मेम्बर मुकरर किए गएथे. परंतु अपनी साधुवृत्तिको खलल होवे इसवास्ते वहां नहीं जा सकनेसें, श्री महाराजजी साहिबने, चीकागोके पत्रकी नकल और चीकागोवालेकी मांगणी मुजब अपना संक्षेपसे जीवन वृत्तान्त, तथा फोटो ( छवि ) वगैरह, मुंबई श्रीसंघको भेजवा दिये. जिससें मुंबईके श्रीसंघने एक सभा करके "मि० वीरचंद राघवजी गांधी, बी. ए." ( फोटो देखो ) को जैन धर्मका प्रतिनिधि करके, चीकागो भेजनेका ठराव किया. इस वखत महाराज श्रीका मुकाम, वेरोवालसे झंडीआले होकर शहेर "अमृतसर" में हुआ था. वहां मि० वीरचंद राघवजीने आकर, श्रीमहाराजजी साहिबको प्रार्थना करी कि, "मुजको चीकागो जानेके वास्ते श्रीसंघने फरमाया है, इसवास्ते मैं श्रीसंघकी आज्ञाको मस्तकोपरि धारण करके, आपकी सहायतासे चीकागो जानेको तैयार हुआहूं, आप कृपा करके मुजको मदद् तरीके थोडासा जैनधर्मसंबंधी व्यान, लिखदेवें." इस प्रार्थनाको स्वीकार करके, श्रीमहाराजजी साहिबने, एक महिने तक परिश्रम उठाकर, एक लिखाण ( निबंध ) तैयार करदिया. §

अमृतसरसें विहार करके श्रीमहाराजजी साहिब, झंडीआलामें पधारे; और संवत् १९५०

§ यह निबंध चीकागो प्रश्नोत्तर के नामसे ग्रंथके आकारमें छप रहाहै. धर्मसमाजकी १७ दीनकी काररवाई और भाषणका जो हाल पुस्तकद्वारा चीकागोमें छपाहै, जिसमें महाराजजी श्रीकी तसवीर रखी गई है और उसके नीचे इस माफक लेख है.

"No man has so peculiarly identified himself with the interests of the Jain Community as "Muni Atmaramji." He is one of the noble band sworn from the day of initiatiou to the end of life to work day and night for the high mission they have undertaken. He is the high priest of the Jain Community and is recognized as the highest living "Authority" on Jain religion and literature by oriental scholars."

भावार्थः—जैसी विशेषतासे मुनी आत्मारामजीने अपने आपको जैनधर्ममें संयुक्त वा लीन किया है ऐसे किसी माहात्माने नहीं किया है. संयम ग्रहण करनेके दिनसे जीवन पर्यंत जिन प्रशस्त महाशयोंने स्वीकृत श्रेष्ठ धर्ममें अहोरात्र रत वा सहोद्योग रहनेका निश्चय वा नियम किया है उनमेंसें यह मुनिराज है. जैनधर्मके आप परमाचार्य हैं, तथा प्राच्य वा पौरस्त्य विद्वान जैनमत और जैनशास्त्रोंके संबंधमें विद्यमान जनोंमें सबसे उत्तम प्रमाण इस महर्षिको मानते हैं.

का चौमासा, वहां किया. चौमासेमें " सूयगडांग सूत्र वृत्ति," और " वासुपूज्य स्वामी चरित " वांचते रहे. इस चौमासेमें श्रावकोंके आग्रहसें " स्नात्रपूजा " बनाई. चौमासे बाद भी यहां जानुओंके ( घूंटणोंके ) दरदसे, कितनाक समय रहना पडा. तिस समयमें नूतन दीक्षित साधुओंको बृहद् योगोद्वहन कराया, और पट्टीमें जाके छेदोपस्थापनीय चारित्रका संस्कार दिया. बाद पट्टीसें विहार करके जीरामें पधारे. और संवत् १९५१ का चौमासा, वहां किया. इसी चौमासेमें, " तत्त्वनिर्णय प्रासाद " नामा ग्रंथ पूर्ण किया, जो ग्रंथ, इस समय अस्मदादिकोंके दृष्टिगोचर हो रहाहै; और जिस ग्रंथको हाथमें लेकर, ग्रंथकर्त्ताके जीवन चरितामृतका पान कर रहे हैं.

इस ग्रंथकी समाप्ति अनंतर श्रीमहाराजजी साहिबने, " महाभारत " का आद्योपांत स्वाध्याय करा. "ऋग्वेदादि चारों वेदों" का, तथा "ब्राह्मण भाग" जितने छपेहुए मिले तिन सर्वका स्वाध्याय तो, श्रीमहाराजजीने प्रथमसेंही कराथा. स्वमत ( जैनमत ) विना अन्य मत मतांतरोंका भी, श्रीमहाराजजी साहिबको पूर्ण ज्ञान था. जो इनके बनाये " जैनतत्त्वादर्श, " " अज्ञान तिमिर भास्कर, " और " तत्त्वनिर्णय प्रासाद " वगैरह ग्रंथोंके देखनेसें, साफ साफ मालूम होताहै. महाभारतका स्वाध्याय किये बाद, पुराणोंका स्वाध्याय भी अनुक्रमसें करा.

जीरेके चौमासेसें पहिले जीरेमें ऐसा अद्भुत बनाव बना कि, जिससें पंजाब देशके श्रावकोंको अतीव आनंदामृतका स्नान हुआ. क्योंकि, इस पंजाब देशमें आजतक कोई भी यथार्थ सनातन जैनधर्मकी वृत्तिवाली " साध्वी " न थी. सो देश मारवाड शहेर " बीकानेर " से, साध्वी श्री " चंदनश्रीजी, " और " छगनश्रीजी, " विहार करके रस्तेमें अनेक प्रकारके कष्ट सहन करके जीरामें पधारीं. और श्रीमद्विजयानंदसूरीश्वरजीके दर्शनामृतके स्नानसे, मार्गका सर्व परिश्रम भूलायके, पंजाबके श्राविका संघको अतीव सहायक हुई. इनके साथ एक बाई बीकानेरसे दीक्षा लेनेकेवास्ते आई हुई थी, तिसको दीक्षा दीनी, और " उद्योतश्रीजी " नाम रखा. चौमासेबाद जीरासे विहार करके श्रीमहाराजजी साहिब, पट्टीमें पधारे. और संवत् १९५१ माघ सुदि त्रयोदशीके दिन, गुजरात देशसे आये हुये स्फाटिक जिनबिंब, और पंजाब देशके श्रावकोंके कितनेक नूतन जिनबिंब मिलाके ( ५० ) जिनबिंबकी, अंजनशिलाका करी. तथा नवीन जिन मंदिरमें " श्री मनमोहन पार्श्वनाथजी " को स्थापन किये. इस पूर्वोक्त क्रिया कराने वास्ते भी, केई श्रावक आये थे. प्रतिष्ठा महोत्सव पूर्ण होनेके बाद, विहार करके लाहोर तरफ पधारनेका इरादा, श्रीमहाराजजी साहिबका था. परंतु शहेर अंबालाके श्रावक नानकचंद, वसंतामल्ल, उद्दममल्ल, कपूरचंद, भानामल्ल, गंगाराम, वगैरह प्रतिष्ठा महोत्सवपर आये थे. उनोंने विनती करी कि, " महाराजजी साहिब ! हमारे शहेरमें आपकी कृपासे जिन मंदिर तैयार होगया है. सो कृपानाथ ! कृपा करके आप शहेर अंबालामें पधारो. और प्रतिष्ठा करके हमारे मनोरथ पूर्ण करो. हमारी यही अभिलाषा है कि, हमारे जीते जीते प्रतिष्ठा हो जावे, कालका कोई भरोसा नहीं, खबर नहीं कलको क्या होवेगा ? इस वास्ते हम अनाथोंकी प्रार्थना जरुर अंगीकार करके, हमको सनाथ करने चाहिये. " यह सुनकर श्रीमहाराजजी साहिबने पूर्वोक्त विचार बदलके, शहेर अंबालाके तरफ विहार कर दिया. और अनुक्रमे शहेर अंबालामें पधारे. यहां जुनागढके " डाक्टर त्रिभोवनदास-मोतीचंद शाह, एल. एम. "ने आके, श्रीमहाराजजीकी दूसरी आंखका मोतीया निकाला था. इस हेतुसे संवत् १९५२ के चौमासेमें श्री महाराजजी साहिब व्याख्यान नहीं करते थे. पर्युषण पर्वके

लगभग, मि० वीरचंद गांधी चीकागोसे आके, यहां श्रीमहाराजजी साहिबको मिले, और अपनी कारखाई, सुनाई. सुनके श्रीमहाराजजी साहिबको इतना हर्ष प्रकर्ष हुआ,जो लिखनेसें बाहिरहै.

चौमासे बाद भी कितनाक समय शहेर अंबालामेंही रहे. क्योंकि, संवत् १९५२ का मगसर सुदि पूर्णिमाको, "श्रीसुपार्श्वनाथ" सप्तम तीर्थंकरकी जिन प्रतिमाको नूतन जिन मंदिरमें स्थापन करनेका मुहूर्त्त था. तिस मुहूर्त्तपर वहांके श्रावकोंने अपूर्वही रचना करीथी. जो समग्र उमरमें भी देखनेमें नहीं आई थी. एक साक्षात् देवलोकका नमुना बना दियाथा. दूर दूरसे यावत् देश गुजरात–मेहसाणासे चांदीका रथ वगैरह असवाब, मंगवायाथा. निर्विघ्नपणेसें विधिपूर्वक पूर्वोक्त मुहूर्त्त साधके, श्री सूरिमहाराज, लुधीयाना शहेरमें आये. इनके शुभागमनसें आनंदित होकर श्रावक समुदायने, किसी सांसारिक कार्यके सबबसे अपनी ज्ञाति ( बिरादरी ) में कितनेही वर्षोंसे जो झगडा पडाथा, सो सलाह संप करके दूर कर दिया. और " श्री कलिकुंडपार्श्वनाथ " ( जिसके साथकी दो मूर्त्ति, देश गुजरातमें भावनगरके पास वरतेज गाममें, श्रीसंभवनाथके जिन मन्दिरमें, देखनेमें आती है. ) का जिन मन्दिर बनवाना प्रारंभ किया. इस जिन मन्दिरके प्रारंभमें अग्रता, रामदत्तामल्ल क्षत्रीय, जिसको श्रीमहाराजजी साहिबने जैनधर्मानुरागी बनायाहै, तिसकी है. क्योंकि, इसने अपनी दो दुकानें, श्री जिन मन्दिर बनानेके वास्ते प्रथम दीं. तदनन्तर लाला गोपीमल्लके पुत्र,खुशीराम वगैरहने अपनी दो दुकानें दीं.बाद सकल श्रीसंघने मदद देकर, श्रीजिनमन्दिर बनाना सुरू करदिया. यहां बहुत अन्यमति लोक भी, व्याख्यानमें आतेथे.क्योंकि, इस पंजाब देशमें प्रायःइतना पक्षपात नहींहै. किंतु मत मतांतरोंका जोर होनेसे, हर एक मतवालेके पास, हरएक मतवाला प्रायः चरचा वार्त्ता करनेके वास्ते आता जाता है.इस समय जितनी मतमतान्तरोंकी प्रचोलना, देश पंजाबमें है, अन्य स्थानोंमें नहीं होगी. श्री महाराजजी साहिबकी शांत मूर्त्तिको देख,और हरएक बातका पूरा पूरा दिलको शांति करनेवाला जवाब सुनके, और अपूर्व ज्ञानामृतका स्वाद चखके, शहेर लुधीआनेके लोक बहुत मोहित होगये, और चौमासेकी प्रार्थना करने लगे. श्री माहराजजी साहिबके मनमें भी, प्रार्थना मंजूर करनेकी सलाह होगई. परंतु इस अवसरमें, जिल्ला स्यालकोट गाम सनखतरेके रहनेवाले श्रावक, गोपीनाथ, अनन्तराम, प्रेमचंद, ताराचंद खण्डेरवाल भावडेकी विनती आई कि, " महाराजजी साहिब ! आपने शहेर अंबालामें, भाई अनन्तरामको फरमायाथा कि,'यदि मन्दिरका काम तैयार होगया होवे, और प्रतिष्ठा करानेका इरादा होवे तो, संवत् १९५२ का वैशाख सुदि पूर्णिमाका मुहूर्त्त आताहै.' तब अनन्तरामने कहाथा कि, 'मैं घर जाकर सब भाइयोंसे सलाह करके आपको जवाब लिखवा देऊंगा. और मैं तो परम राजीहूं कि, धर्मका कार्य जलदी हो जाना अच्छा है, सो महाराजजी साहिब ! हम अनन्तरामका कहा सुनकर, परमानन्दको प्राप्त हुवे हैं. हमारे भाग्यमें ऐसा दिन आ जावे तो,और क्या चाहिये ? हमको आप साहिबका हुकम मंजूर है, आपका फरमाया मुहूर्त्त हमको मान्यहै, परन्तु आप जानते हैं कि हमलोक अनजान हैं. क्या करना, और क्या नहीं हम कुच्छ जानते नहीं है. इतना तो, हमको यकिन हैही कि, आप प्रतापी महाराजके प्रभावसे, हमरा सर्व कार्य सानन्द समाप्त हो जायगा. तथापि हम, पामर सेवक, आपके चरणोंमें सीस रखके, प्रार्थना

करते हैं कि,आप दया करके प्रतिष्ठाके दिनोंसे महिना दो महिने पहिलेहीं, यहां ( सनखतरामें ) पधारोगे, जिससे हमको शांति हो जावेगी. "

इस विनतीको हृदयमें धारण करके श्री महाराजजी साहिब लुधीआनेसे विहार करके फगवाडा, जालंधर,झंडीआला,अमृतसर,होकर नारोवालमें पधारे.यहां अनुमान पंदरा दिन रहकर प्रतिष्ठाके सबबसें श्री सूरिमहाराज,"सनखतरे"पधारे; जहां अलौकिक जैन मंदिर, देखके अत्यानंद हुआ. मंदिरके सोपान(पउडी)चढते हुये,श्री महाराजजी साहिब अपने शिष्य "वल्लभ विजय"से कहने लगे कि,"अरे वल्लभ! क्या शत्रुंजय ऊपर चढते हैं?" इस वखत शत्रुंजयके याद आनेका हेतु यही है कि, वो मंदिर शत्रुंजय तीर्थ ऊपर मूल नायक श्री ऋषभदेव भगवान्की टुंकका जैसा नकशा है, वैसीहीं ढब पर बना हुआहै. अहा! वृद्धोंकें, और फिर महात्माओंके, जिसमें भी ऐसे गुण-समुद्र महात्मा कि, जिसके गुणोंका वर्णन करना मुश्किल है, ऐसे महात्माके मुखारविंदसे पूर्वोक्त वचन वासना अनायासही, ऐसीं निकली के, जिसने सनखतरेके मंदिरको वासित करदिया. अर्थात् उस समय वो मंदिर, साक्षात् शत्रुंजयकाही अनुभव देने लगा. क्योंकि, श्री महाराजजी साहिबके पधारनेसे, सनखतराके श्रावक समुदायने, देश परदेश प्रतिष्ठा महोत्सव संबंधी आमंत्रण पत्र भेजे. जिसको वांचके कपडवंजका श्रावक शाह शंकरलाल वीरचंद और अहमदावादका श्रावक ठकोरदास,नवीन जिनबिंबको अंजनशिलाका करानेके वास्ते लेके सनखतरे पहुंचे, इनको उतारा दे रहे थे, इतनेमेंही, मुंबईसें " शेठ तलकचंद माणेकचंद जे. पी. " के भेजे मणिलाल, और छगनलाल नवीन जिनबिंबको अंजनशिलाका कराने वास्ते लेकर आये. जिनके साथ शत्रुंजय तीर्थ ऊपरसे शेठ मोतीशाहके कारखानेसे नवीन जिनबिंबको अंजन-शिलाका वास्ते लेकर, माली, मंदिरका पूजारी, आयाथा. तथा बडौदेवाले, " गोकलभाई दुल्ल-भदास " और छाणीवाले " नगीनदास गरबडदास," प्रतिष्ठाकी क्रिया कराने वास्ते आये थे; वे भी, "वडोदा," "अहमदावाद," " मेहसाणा, " "छाणी," "वरतेज," "जयपुर" "दील्ली," वगैरह शहैरोंके श्रावकोंके बनवाए रत्नमय, और पाषाणमय, जिनबिंब, ले आये थे. एवं पौने-दोसौं ( १७५ ) जिनबिंब अंजनशिलाकाके वास्ते, सनखतरेके मंदिरमें तीन वेदिका ऊपर स्थापन किये गये. जिसमें मूलनायकजी, श्री ऋषभदेवजी,स्थापन किये गये थे. इस वखत शत्रुं-जय तीर्थके सिद्धघराका अनुभव, देखनेवालेको होरहा था. श्रीसूरि महाराजजीकी निगा नीचे, श्रीवर्द्धमान सूरि विरचित आचार दिनकर ग्रंथके अनुसार पूर्वोक्त श्रावक सकल क्रिया कराते रहे. लग्नका समय प्राप्त हुए, श्रीसूरि महाराजने, " श्री धर्मनाथ स्वामी" को, नूतन मंदिरमें गद्दी ऊपर स्थापन करके, मूलनायक श्री "ऋषभदेवजी" वगैरह नूतन जिनबिंबको, विधि पूर्वक अंजन किया. इन अंजन किये नवीन जिनबिंबमेंसें कितनेक तो, श्रीशत्रुंजय तीर्थ ऊपर, कपडवंजवाली शेठाणी माणेकबाईका बनवाए नवीन जिन मंदिरमें स्थापन किये गये. मी० तलकचंद माणेकचं-दने, सुरतमें जिन मंदिर बनायके स्थापन किये. एवं अपने अपने शहेरमें, जिनबिंब बनवानेवालों-ने, श्री जिन मंदिरमें स्थापन किये. मोतीशाह शेठवाले जिनबिंब, शत्रुंजय तीर्थ ऊपर, मोतीशाह-की टुंकमें स्थापन किये गये. एक मूर्ति लाजवर्द रत्नकी, श्री नेमनाथ स्वामीकी, अंजनशिला-का, और प्रतिष्ठा महोत्सवके याद करनेके वास्ते, सनखतरेके मंदिरमें स्थापन की गई.

ऐसे वैशाख सुदि पूर्णिमा, सोमवार, स्वाति नक्षत्र, रवियोग, तथा सिद्धयोगादि, शुभ दिनमें

अंजनशिलाका और श्रीधर्मनाथ स्वामीकी प्रतिष्ठा करके बडे आनंदको प्राप्त हुए. और जेठ वदि छठको, सनखतरासे गुजरांवालेके श्रावकोंकी विनती मान्य करके, विहार करके, "किलाशोभा सींघका" होकर, शहेर "पशरूर" में पधारे. वहां, प्रथम पांच सात दिन रहनेका इरादा था; परंतु सनातन जैनधर्मानुरागीके अभावसे, उष्ण जलके न मिलनेसें जिस दिन गये, उसही दिन अनुमान चार बजे विहार करदिया. इस वखत नगरके क्षत्रीय ब्राह्मण वगैरह लोकोंने, वहांके रहीस ढुंढकमतानुसारी भावडोंका, बहुत तिरस्कार किया. जिससें कई भावडे लाचार होकर, और कितनेक अंतरंग श्रद्धावाले, अपने बापदादाके डरसें प्रकटपणे कारवाई नहीं करनेवाले, आकर बहुत विनती करके कहने लगे कि, "महाराजजी साहिब ! हमारा गुन्हा माफ कीजिये; आगेको ऐसा काम नहीं होगा." परंतु कालके जोरसे, उस वखत, इन महात्माके मनमें, बिलकुल करुणा नहीं आई. हाय ! काल कैसा निष्करुण है कि, जो अपने आनेके समयमें, करुणासागरको भी निष्करुण, करदेताहै !

पशरुरसें विहार करके छछरांवाली, सतराह, सेरांवाली, होकर वडाला गाममें पधारे. तहां रात्रिके पिछले प्रहरमें, दम (श्वास) चढना सुरू होगया. इस श्वास रोगने इतना जोर एकदम करदियाके, कदम भरना भी, मुश्कल होगया. तथापि इस रोगको, श्रीमहाराजजी साहिबने, कुच्छ नहीं गिना; मनोबलसे चलते रहे. परंतु शरीरने, जवाब दे दिया. इसवास्ते वडालेसे गुजरांवालेका एक दिनका रस्ता भी, तीन दिनमें समाप्त किया, और जेठ सुदि दूजके रोज बडी धूमधामसें श्रावक लोकोंने नगरमें प्रवेश करायके श्रीमहाराजजी साहिबको उपाश्रयमें उतारे.

सोला (१६) वर्ष पीछे श्रीमहाराजजी साहिबका आगमन, इस शहेरमें होनेसें लोकोंको वडाही उत्साह प्राप्त हुआ था. कितनेही जिज्ञासु, चरचा वार्त्ता करते रहे. पूर्वोक्त रोगकी चिकित्सा करानेके वास्ते, अन्य साधुओंने कहा. परंतु कालकी प्रबलतासें, चिकित्सा करानेको मान्य नही किया. इतनाही नही, बलकि साधुओंसे कहने लगे कि, "ऐसे थोडे थोडे रोग पीछे क्या दवाई करानी ?" साधुओंने भी "विनाशकाले विपरीत बुद्धिः" इस कहावत मुजब, श्रीमहाराजजीका कहा, जो इस वखत मान्य नहीं करने योग्य था वो भी मान्य करलिया, जिसका फल थोडेही दिनोंमें,साधु और श्रावकोंको मिलगया. अर्थात् संवत् १९५२ जेठ सुदि सप्तमी मंगलवारकी रात्रिको, प्रतिक्रमण करके, अपना नित्य नियम संथारा पौरुशी वगैरह कृत्य करके सो गये. अनुमान रात्रिको बारा बजे नींद खुलगई, और दम उलट गया. दिशाकी हाजत होनेसे दिशा फिरके शुचि करके, आसन ऊपर बैठे हुए, "अर्हन्! अर्हन् ! अर्हन् !" ऐसे तीन वेरी मुखसे उच्चारण करके, "लो भाई, अब हम चलते हैं, और सबको खमाते हैं. ऐसा कहके, पुनः"अर्हन्" शब्द उच्चारण करते हुए, अंतर्ध्यान होगये.† इस वखत साधु श्रावकोंको जो दुःख पैदा हुआ, वाणीके अगोचर है. इस दुःखको सहन न करके, चंद्रमा भी,मानु अपनी चांदनीको संकोचके, अदृश्य होगया होवे ऐसे अस्त होगया ! और अज्ञान रूप भाव अंधारा, अब ज्ञान सूर्यके अस्त होनेसे प्रकट होगया, ऐसा मालुम करनेको, द्रव्य अंधारा, होगया. दुर्जनके हृदयवत् काली रात्रिको

---

† जिस वखत् महाराजका स्वर्गवास हुवाथा, उसवखत अष्टमी पहिलेसेंही लग चूकीथी, ईस लिये काल तिथि जेठ सुदि अष्टमी गीनीगई.

देखके, सब सेवकोंके मुखका तेज, उडगया. किसीका जोर नही चला. कई सेवक जन, स्नेह विव्हल होके,कहने लगे, "महाराज! आपने इतनी शीघ्रता क्यों करी" ? कोई कहता है, "रे! दुष्ट! काल! ऐसे उपकारी पुरुषका नाश करते हुऐ, तेरा नाश क्यों नहीं हुआ?" कोई कहता है, "महाराज साहिबने,अपना वचन सत्य करलिया. क्योंकि, जब कभी किसी जगेपर, गुजरांवालेके श्रावक विनती करते थे तो, उनको यही जवाब देते थे कि, 'भाई क्यों चिंता करते हो ? अंतमें हमने बाबाजीके क्षेत्र गुजरांवालेमें बैठना है'."

यथा—हे जी तुम सुनीयोजी आतम राम, सेवक सार लीजोजी ॥ अंचली ॥
आतमराम आनंदके दाता, तुम बिन कौन भवोदधि त्राता ॥
हुं अनाथ शरणि तुम आयो, अब मोहे हाथ दीजोजी ॥ हे० ॥ १ ॥
तुम बिन साधु सभा नवि सोहे, रयणाकर विन रयणी खोहे ॥
जैसे तरणि विना दिन दिपे, निश्चय धार लीजोजी ॥ हे० ॥ २ ॥
दिन दिन कहते ज्ञान पढाऊं, चूप रहे तुज लड्डु देऊं ॥
जैसे माय बालक पतयावे, तिम तुमे काहे कीजोजी ॥ हे० ॥ ३ ॥
दिन अनाथ हुं चेरो तेरो, ध्यान धरूं हुं निश दिन तेरो ॥
अबतो काज करो गुरु मेरो, मोहे दीदार दीजोजी ॥ हे० ॥ ४ ॥
करो सहाज भवोदधि तारो, सेवक जनको पार उतारो ॥
वारबार विनती यह मोरी, वल्लभ तार दीजोजी ॥ हे० ॥ ५ ॥

इत्यादि अनेक संकल्प विकल्प करते हुए, आधि रात्रि आधे जुग समान होगई. प्रातःकाल होनेसे, शहेरमें हाहाकार हो रहा. हिंदुसें लेके मुसलमान पर्यंत कोईकही निर्भाग्य शहेरमें रहगया होगा कि, जिसने उस अंत अवस्थाका दर्शन, नहीं पाया होगा! जो देखता रहा, मुखसें यही शब्द निकालता रहा कि, "इन महात्माने तो समाधि धारण करी है, इनको काल करगये, कौन कहता हे ?" यह वखतही ऐसा था; ऐसा तेज शरीर ऊपर छायाथा, देखनेवालेको एक दफा तो भ्रमही पडजाता था. स्कूलके मास्तर छुटी होनेके सबबसे पिछली मुलाकातसे मिलनेको, और वातचित करनेको आते थे, रस्तेमें सुनके हैरान होकर कहने लगे कि, "क्या किसी दुश्मनने यह बात उडाई है ? क्योंकि, कल शामके वखत, हम महात्माके दर्शन करके, और मतमतांतरों संबंधी वातचित करके, आज आनेका करार करगये थे. रात रातमें क्या पत्थर पडगया ?" आनके देखे तो सत्यही था. दर्शन करके कहने लगे, " महात्माजी आप हमसें दगा करगये ! हमतो आपसे, बहुत कुच्छ पूछके धर्म संबंधी निर्णय करना चाहते थे.आपने यह क्या काम किया ? क्या हमारेही मंद भाग्यने जोर दिया, जो आप हमको भूला गये ?" वगैरह जितने मुख, उतनीही बातें होती रही. परंतु सब,उजाडमें रुदन करने तुल्य था. क्योंकि, कितनाही विरलाप करें, कुच्छ भी बनता नहीं है. काल महा बली है. बडे२ तीर्थंकर, चक्रवर्त्ती, वासुदेव, किसीको भी कालने छोडे नहीं है.

रातो रात देशावरोंमें तारद्वारा पूर्वोक्त वज्रघातके समाचार, पहुंच गये. परंतु यह अविचारित समाचार, सेवकजनोंको सत्य भान नहीं हुआ. यही मनमें आया कि, "किसी द्वेषीने हमारे हृदयको दुःखानेके वास्ते, यह खोटी वार्ता, फैलाई है. क्योंकि, प्रथम भी दो वखत द्वेषी लोकोंने ऐसी खोटी वार्ता फैलाइ थी." पुनः गुजरांवाले तार भेजके खबर मंगवाई कि "यह क्या बात है?" बदलेका जबाव पहुंचगया कि, "क्या बात पूछते हो? अंधकार हो गया. ज्ञान सूर्य अस्त हो गया." प्रातःकाल होतेही लाहोर, अमृतसर, जालंधर, झंडीयाला, हुशीआरपुर, लुधीआना, अंबाला, जीरा, कोटला, वगैरह शहेरोंके श्रावक समुदाय निस्तेज होकर, आने लग गये. निरानंद होकर, अश्रुजलकी वर्षासें बाह्यतापको शांत करते हुये, और अंतरंग तापको तेज करते हुये, चंदनकी चितामें स्थापन करके महात्माके शरीरका अग्नि संस्कार, बहुत धूमधामसे किया. उस वखतके चितारका स्वरूप यह गायनसे मालुम होगा.

सतगुरुजी मेरे दे गये आज दिदार स्वामीजी मेरे,
दे गये आज दिदार श्री श्री आतमराम सूरीश्वर,
विजया नंद सुखकार स्वामीजी ॥ अंचलि ॥
गुरु होए निर्वान, संघ हो गया हैरान,
टूट गया मन मान, ज्ञान ध्यान कैसे आवेगा;
अब उपजीया शोक अपार, स्वामीजी० ॥ १ ॥
ये गंभीर धुनि वानी, जिनराजकी वखानी,
गुरुराजकी सुनानी, ऐसे कौन सुनावेगा;
अब किसका मुझे आधार ॥ स्वामीजी० ॥ २ ॥
धन्य धन्य सूरिराज, होये जैनके जहाज,
बहु सुधारे धर्म काज, अब कौन डंका लावेगा;
श्री गुण ज्ञान अपार ॥ स्वामीजी० ॥ ३ ॥
मुनि सार्थवाह प्यारे, जीव लाखोंही सुधारे,
चंद दर्शनी दिदारे, नही सोही पछतावेगा;
अब होगइ हाहाकार ॥ स्वामीजी० ॥ ४ ॥
जैसे सूरज उजारे, मतमिथ्यात निवारे,
अंधकार मिटे सारे, कौन चांदना दिखावेगा;
दास खुशी कैसे धार ॥ स्वामीजी० ॥ ५ ॥

सरकारी गेजीटमें लेखद्वारा* की है, जिसमें इनकी अमूल्य सेवाकी स्तुति करके धन्यवाद दिया है. संवत १९५६ के दुर्भिक्षके समय सोलापुर, गुजरात आदि स्थानोंमें सस्ते भावपर अन्न वेचनेकी दुकानें खोलकर गरीबोंको मदद देनेमें और जानवरोंको बचानेमें इन्होंने बहुत कुच्छ परिश्रम उठायाथा. गुप्तदान करनेमें इनकी अच्छी प्रतिष्ठा है.

शेठ वीरचंदजी विद्याके उपासक हैं, और विद्याके, साक्षरके, पुस्तक प्रसिद्धकर्त्ता आदिके सदा सहायक बनते हैं. जैनधर्म कार्यमें आप सदा अगुआ रह कर काम करते हैं. "धी जैन एसोसिएशन ऑफ इंडिया," "धी वीरचंद करमचंद जैन युनीयन रीडिंगरूम ऍंड लायब्रेरी" और "मेवाड जैन मंदिर जीर्णोद्धार सभा" के ये अध्यक्ष हैं. मुंबईमें श्रीलालबागके ट्रस्टी और श्री शांतिनाथजीके मंदिरके ये मेनेजिंग ट्रस्टी हैं और वहांका प्रबंध बहुत उत्तम प्रकारसें चलाते हैं. यद्यपि अब ७० वर्षके वृद्ध होगये हैं तथापि ऐसी कोई जैन सभा नहीं होगी, जहां शेठ वीरचंदजी हाजर न होते हों. मक्षीजी तीर्थके, पालीताणेके और कई धर्मके मुकद्दमोंमें इन्होंने मदद दी है. कई पाठशाला और साधुओंको पढानेके लिये पंडितोंको महावार मदद देते हैं. गोघावीमें कन्याशाला, और अंग्रेजी स्कूल, अहमदावादमें खानगी लायब्रेरी और अभ्यासवर्ग आदि चलाकर विद्याकी उन्नतिपर वडा लक्ष देते हैं.

शेठ वीरचंदजी मुंबईके "जस्टिस ऑफ धी पीस" हैं. सोलापुर म्युनीसीपालिटीके कमीशनर और एसेसर थे, और मुंबईकी हायकोर्टके खास ज्यूरर हैं. दुष्कालके समय इनकी सेवासें राजी होकर मान्यवर ब्रिटिश सरकारने महाराणी विक्टोरियाके दस्तखती सनद § वख्शके इनको सन १८९८ में सी. आई. इ. (कंपेनियन आफ धी आर्डर ऑफ धी इंडियन एम्पायर) की प्रतिष्ठित उपाधि प्रदान की, जो पहिले किसी जैनको मिली नहीं है.

ता. २ मार्च सन १८९८ को फेमिन कमिशनको आपने सोलापुरके दुष्काल संबंधी अपने अनुभवका रिपोर्ट दिया था जो कमीशनने वहाल रखा था.

---

† सर्टीफिकेट—By Command of His Excellency the Viceroy and Governor General, this Certificate is presented in the name of Her Most Gracious Majesty Victoria, Empress of India, to Veerchand Dipchand in recognition of his valuable aid in relieving distress, caused by the failure of the monsoon of 1876.

January 1st, 1877. (Sd.) P. WODHOUSE, Governor.

---

* लेख—Extract from para 65 of a minute by the Governor, Bombay, dated 24th December 1877 on the Famine of 1876-77 in the Bombay Presidency, is forwarded to Mr. Veerchand Dipchand.

(Sd.) C. J. Merriman, Col. R. E.
Ag. Secretary to Government.

The following gentlemen have deserved the gratitude for charitable munificence or for benevolent exertion personally during this trial.

\+ + + + +

Mr. Veerchand Deepchand, SHOLAPUR.

---

(Sd.) VICTORIA.

§ सनद—Victoria by the Grace of the United Kingdom of Great Britain and Ireland, Queen, Defender of the Faith, Empress of India and Sovereign of the Most Eminent Order of the Indian Empire.

सन १८९९ में इनके ऊपर एक वडी भारी सांसारिक आपत्ति आई कि इनके ज्येष्ट पुत्र मी० वाडीलाल जो एक वडे बुद्धिमान और दृढ पुरुष थे, ४२ वर्षकी उमरमें काल कर गये.

शेठ वीरचंदजीका भारी संवंध सरकारी आफिसरोंमें और वडे व्यापारीओंमें है, इतनाही नहीं, परंतु महीसूर आदि राज्योंके साथ दोस्ताना हक है. जूनागढ, कच्छ, वडोदा आदि राज्योंमें भी उनका वडा वसीला है. सलाह मसलत करने और इनके अनुभवसे लाभ उठानेको बहुत बडे आदमी पसंद करते हैं. पुरानी और नई दोनों प्रणालिका आपको पूरा अनुभव होनेसें प्रत्येक कार्यमें सफलता प्राप्त करते हैं.

सन १९०३ में ब्रिटिश सरकारकी ओरसे इनको विशेषरूपपर आमंत्रण होनेपर आप दिल्ली दरबारमें पधारे थे, और अच्छा मान पाया था.

शेठ वीरचंदजीके वडा कुटुंब है और अब उनको एक पुत्री रुक्षमणी ( दो काल करगई ) मी. भोगीलाल और साराभाई दो पुत्र तथा दलसुख और कांतिलाल दो पौत्र और समर्थ एक पौत्री है, जिनके भी संतान विद्यमान है. इनके विद्याभ्यासके लिये ये पूरा परिश्रम करते हैं और मी. भोगीलाल इनके धंधेमें प्रवृत्त रहे हैं.

स्वर्गवासी मि० वीरचंद राघवजी गांधीको विद्याभ्यास करानेमें, उनको अमेरिका भेजनेमें, उनको व्यारिस्टर वनानेमें और वहांसे पीछा आनेपर अपने मकानपर रखकर इन्होंने द्रव्यसे वडी मदद दीथी और उनकी विमारीमें भी औषध आदि करानेमें पूरा परिश्रम उठाया था परंतु खेद है कि ये वीरपुरुष न जिये, नहीं तो इन वृद्धात्माको वडा आनंद प्राप्त होता.

धर्मसंवंधी ज्ञातिसंवंधी अथवा आपसमें कोई वखेडा खडा होनेपर यदि शेठ वीरचंदजी वीचमें पडते हैं, तो दोनों पक्षको राजी करके झगडा आगे वढने नहीं देते हैं, ये इनकी खूबी है. इनकी वदौलत इनके कुटुंबीही नहीं, वरन वहुतसे जैन और दूसरे लोग भी अपनी रोटी कमा रहे हैं, और उनको धन्यवाद देते हैं.

जैनोंकी धार्मिक, सामाजिक और औद्योगिक स्तिथिकी उन्नतीका प्रयास करनेवाली वंवईकी दूसरी जैन ( श्वेतांवर ) कॉन्फरन्सकी रीसेपशन (स्वागत) कमिटीके ये अध्यक्ष चुने गये थे.

ये महाशय स्वभावके अति नम्र, दयावान, श्रद्धालु, शीलवान, प्रत्येकको प्रेमदृष्टीसें देखनेवाले, निराभिमानी, स्वदेश-धर्म-जातिके उत्तेजक, आनंदी, कुनेहसे काम करनेवाले, उद्योगी, विनयी आदि अनेक गुणसंपन्न हैं.

जैनभाईयोंकी ओरसें इनकी धर्मसेवाका वहुमान्य होना अवश्य है. हम इनकी दीर्घायु चाहते हैं और आशा करतेहैं कि ये सदा धर्मकार्यमें प्रवृत्त होकर उन्नति करते रहैंगे. !!!

---

To Veerchand Deepchand of Ahmedabad in the Bombay Presidency Esq.

Greeting, Whereas we have thought fit to nominate and appoint you to be a Companion of our said most Eminent Order of the Indian Empire, we do by these Presents grant unto you this dignity of a Companion of our said Order and hereby authorise you to have, hold and enjoy the said dignity and rank as a Companion of our aforesaid Order to-gether with all and singular the perivileges there unto belonging or appertaining.

Given at our Court at Osborne, under our Sign, Manual and the Seal of our said Order, this first day of January 1898, in the Sixty First year of our Reign.

By the Sovereign's Command.
( Sd. ) GEORGE HAMILTON.

# तत्वनिर्णयप्रासाद ग्रंथके सहायक महाशयोंके संक्षिप्त जीवन वृत्तांत और चित्र ( तस्वीरें ).

जबसे यह ग्रंथ मुझको सर्वाधिकारके साथ श्रीमद्विजयानंदसूरीश्वरजी ( आत्मारामजी ) महाराजकी ओरसे मिला था तबहीसे मैं इस उद्योगमें था कि पुस्तकको ऐसे ढंगसे प्रकाशित किया जाय कि इसके उत्तम और सस्ते होनेके कारण सब लोग इससे लाभ उठासकें.

इस पुस्तकमें शेठ वीरचंद दीपचंद सी. आई. ई. जे. पी., रावबहादुर शेठ माणेकचंद कपूरचंद और स्व० शेठ मगनभाई कपूरचंद, रावसाहेब शेठ वसनजी त्रीकमजी जे. पी., तथा स्वर्गवासी शेठ तलकचंद माणेकचंद ( कोल पूर्ण नही हुवा ) से जो २ सहायता मिली है उसकेलिये मैं उन महाशयोंको हार्दिक धन्यवाद देता हूं.

पहिले इस पुस्तकको रु० ५) मूल्य रखकर साधारण रीतपर छपवानेका मेरा विचार था परंतु उक्त महाशयोंकी सहायतासे चिकने पुष्ट कागज, सुंदर सुनहरी जिल्द, बडे अक्षर, ८८० पृष्ठके आकार, २२ अति उत्तम चित्र, रंगीन वंशवृक्ष तथा जीवन चरित्र आदिसे पुस्तकको सर्वांग सुंदर बनानेमें त्रुटि नहीं की गई है, ऐसी दशामें इसका मूल्य यदि रु० ७) भी रक्खा जाता तो अधिक नहीं था, परंतु उक्त महाशयोंकी सहायतासे इसकी न्योछावर सर्व साधारणके सुभीतेके लिये केवल रु० ४ ) ही कर दीगई है. केवल इतनाही नहीं वरन साधुमुनिराज, और भंडार आदिमें बहुत प्रति विना मूल्य भेट की गई हैं. इनामके लिये खरीदनेवालेको और गरीव जैनोंको खास कम भावसे दी जातीहै.

साधु मुनिराजोंके फोटोके उपरांत उपरियुक्त जिन महाशयोंसे इस कार्यमें सहायता मिली है उनके और स्व० मी० वीरचंद राघवजी गांधीका संक्षिप्त जीवन चरित्र और चित्र अमेरिका आदिसे बडे व्ययसे प्राप्तकर उक्त महाशयोंकी इच्छा न रहनेपर भी उनसे मिली हुई सहायताके उपलक्ष्यमें दिये गये हैं, जिनसे हम लोगोंको उनका अनुकरण करनेकी शिक्षा प्राप्त हो.

अमरचंद पी० परमार, प्रसिद्धकर्त्ता.

---

## चित्रोंकी अनुक्रमणिका.

# रा. ब. शेठ माणेकचंद कपूरचंद और स्व. शेठ मगनभाई कपूरचंद.

ये दोनों भाई जिनका गंभीर, संयुक्त फोटो सामने दृष्टिगोचर हो रहा है, वीसा ओसवाल जैन ज्ञातिके हैं, और पूना तथा मुंबईमें निवास करते हैं. असलमें ये अहमदावादके हैं, और इनके पूर्वजोंमेंसें शेठ दीपचंदके पुत्र, शेठ कीकाचंदको लालभाई और वजेचंद दो पुत्र थे. लालभाईका वंश अहमदावादमें है, और लगभग सो वर्ष पहिले शेठ वजेचंद पूनामें जाकर आवाद हुवे. जवाहरातके धंधेमें अच्छी प्रतिष्ठा प्राप्त करके ये पेश्वा सरकारके जवहरी नियत किये गये; और उन्हींकी सहायतासें एक बडा मकान शनिवार पेठमें वनवाया.

पूनामें सवाई माधवराव पेश्वाके समयमें जब किलेका काम आरंभ हुवा, तब नाना फडनवीसकी ईच्छानुसार इन्होंने किलेके बाहर जवहरीवाडा वसाकर व्यापारकी वडी उन्नति की. ये प्रत्येक जैनकार्यमें अग्रणी बनते थे, और बहुतसें जैन मंदिर वनवानेमें इन्होंने सहाय दीथी. संवत १९०१ में ८८ वर्षकी वयमें इन्होंने स्वर्गवास किया. इसी समयसें यह दूकान शा. वजेचंद कीकाचंदके नामसें आजपर्यंत चल रही है. वह दूकान कई वार मरहठाओंसें लूटी गई थी.

उक्त शेठ वजेचंदको कपूरचंद, वमलचंद उपनाम वापूभाई और उत्तमभाई तीन पुत्र थे. शेठ कपूरचंद बहुतही शांत प्रकृतिके महाशय थे. वे सांसारिक कार्यसें बहुधा विरक्त रहते थे; उनको एकांतवास वहुत पसंद था और वे धर्ममें दृढ श्रद्धावान थे.

शेठ वापुभाईने व्यापारादि भली प्रकार चलाकर अच्छा धन और प्रतिष्ठा प्राप्त किया. पूनाकी पींजरापोल पहलेही बनानेमें और उसके निर्वाहके लिये अच्छा प्रबंध करानेमें इन्होंने बहुतही परिश्रम उठाया था, और अंत समयतक उसके ट्रस्टी थे.

उक्त शेठ कपूरचंदके वडे पुत्र शेठ मगनभाईका जन्म संवत १८९३ में हुवाथा. वह पूनाहीमें रहकर सराफी और जवहरातका काम करते थे. मंदिरोंका कारबार जो पहलेसें इनके घरानेमें है, वह अच्छी तरह चल रहा है, और वह पींजरापोलके ट्रस्टी थे. इनके छोटे भाई शेठ माणेकचंदका जन्म संवत १८९८ में हुआ था. संवत १९१६ में इनकी दूकान वंबईमें भी स्थापित हुई और दूसरेही वर्ष शेठ माणेकचंद अपनी दूकानपर किह्लीदारीका काम करने लगे. शेठ वापुभाईकी शिक्षासें इस छोटीही अवस्थासें इन्होंने वडे होसलेके साथ धन और मान प्राप्त करना प्रारंभ किया.

सन १८७६ में सोलापुरके दुष्कालके समयमें हजारों जानवरोंकी प्राण-रक्षा करनेमें इन्होंने बहुत परिश्रम कर सब कार्यका भार अपने हाथमें लेकर बहुतही अच्छा प्रबंध किया. वणिकबुद्धि, कार्यकुशलता और दीर्घदृष्टीसें जो काम ये हाथमें लेते हैं, उसे आप अच्छी तरह पूरा करनेमें कभी कमी नहीं रखते हैं.

ये दावुद सासुन मिल और पायोनीयर मिलकी एजंसी, आढत, जवाहरात, सराफी, इस्टेट, रुई आदिका धंधा सफलतासें करते आये हैं. अपनी मीठी जवान, उद्योग और बुद्धिबलसें इन्होंने अनेक मित्र करलिये. किसीके बीचमें टंटा बखेडा पडता है तो ये मिटा देते हैं.

संवत १९४८ में बंबईके श्री गोडीजी पार्श्वनाथजीके जैनमंदिरमें ये मेनेजींग ट्रस्टी हुवे. ये मंदिर अव्वल गिना जाता है और वह देवसूर-तप गच्छकी मालकीका है. यहांसें बाहरगांवके बहुतसें मंदिरोंको सहायता पहुंचती रहती है. आप वहांका कार्य बहुत भली प्रकार चला रहे हैं और जातिश्रम करके मंदिरका देवद्रव्य और इस्टेटकी अच्छी उन्नति करते हैं. इन्हींके समयमें भगवानके मुकुट आदि आभूषण सुंदर बनवाये गये; मंदिरका हिसाब छपाकर प्रसिद्ध करनेका सुधारा अवश्य ये शेठ अंगीकार करेंगे ऐसी आशा है.

सं० १९५२ में जब मुंबईमें प्लेगकी बीमारी हुई तब अगुआ होकर इन्होंने एक चंदा करके पहलेही पहले जैन हॉस्पीटल स्थापन किया और सेक्रेटरी मी० अमरचंद पी० परमारकी स्तुतिपात्र सहायतासें सेग्रेगेशन, हास्पीटल आदिका अच्छा प्रबंध प्लेग कमीटीको भी जोर शोर दे कराकर लोकोंकी नासभाग, छिपछिपी, धर्मभ्रष्ट होने आदिकी आपत्ति दूर करा दिया. इनको इस सेवाके उपलक्षमें ता. २१ जुलाई सन १८९७ को जैनबंधु और कपोलकोमकी ओरसें प्लेगकमीटीके चेअरमेन जनरल डबल्यु गेटेकरके हाथसें माधवबागमें एक महती सभामें मानपत्र दिया गया. मान्यवर गवर्नमेन्टने भी आपको दिसंबर सन १८९८ में रावबहादूरकी उपाधि प्रदान की. सं. १९५६ के भीषण दुकालमें जब प्रतिष्ठावाले घरानेके जैन लोग भी अन्नको तरसते थे तो आपने उनकी सहायता अमेरिकन कौंसल मि. विलियम टी. फीके उद्योगसें प्राप्त तथा यहांपर फंडद्वारा तथा निजके धनसें बहुत अच्छी तरह की थी.

शेठ बापुभाईका स्वर्गवास संवत १९३६ में हुवा. उनको एक पुत्र और एक पुत्री है. पुत्र मी. अंबालालका जन्म सं. १९३३ में, शेठ माणेकचंदके पुत्र मी० नेमकचंदका सं० १९३२ में, और शेठ मगनभाईके पुत्र बाबुभाईका सं० १९५६ में हुवा. शेठमगनभाईको दो पुत्री भी हैं. शेठ मगनभाईका स्वर्गवास पूनामें सं. १९५९ के श्रावण सुदि १४ को हुवा.

आशा की जाती है कि भविष्यत्में मी० अंबालाल एक अच्छे अर्थशास्त्री और मी० नेमचंद एक नामी जवहरी होंगे. मी. अंबालाल जैन कॉन्फरन्सकी इंटेलीजंस, हेल्थ और वॉलंटीयर कमिटीके अध्यक्ष नियत किये गये थे जो कार्य उन्होंने कुशलतासे किया.

यद्यपि ये पूनानिवासी हो गये हैं, तो भी राह रसम अहमदाबादकी रखकर अपनी पुत्रियोंका विवाह वहांही करते हैं. सात पीढीतक इनकी प्रतिष्ठा एक समान चली आई है.

जैनोंके मुकद्दमें आदि धर्मकार्यमें ये अच्छा लक्ष देते हैं. गुप्त द्रव्यद्वारा गरीब जैन कुटुंबोंको और पुस्तकद्वारा मुनिराज और विद्यालयोंको सदा सहायता करते रहते हैं.

अहमदाबादमें इनके पूर्वजोंका बनाया हुआ जैनमंदिर है. उसके जीर्णोद्धारके लिये आप तयारी कर रहे हैं; और इनके पूना तथा बंबईके दोनों निवासस्थानमें शोभनीय घर देरासर हैं.

दूसरी जैन ( स्वेतांबर ) कॉन्फ़रन्सकी "मंडप कमिटी" के आप अध्यक्ष नियत किये गये थे. और मंडपके और स्थायी फंडके कार्यमें इन्होंने स्तुतिपात्र मदद दी थी.

शेठ माणेकचंद स्वभावके बडे नम्र, विचारशील, निराभिमानी, कुटुंबप्रेमी, श्रद्धालु, वचनके पूरे, विनयी और शीलवान हैं, और मित्रोंको सहायता करने, दीनोंकी रक्षा तथा परोपकारमें सदा तत्पर रहते हैं.

हम इस कुटुंबकी सदा वृद्धि और दीर्घायु चाहते हैं !!

---

# रावसाहेब शेठ वसनजी त्रीकमजी मूलजी, जे. पी. मुंबई.

अगले पृष्ठके उपर सुंदर चित्र उन महाशयका है कि जिन्होंने बहुत छोटी उहरसेंही ज्ञानवृद्धि और परोपकार वृत्तीमें अपना दिल लगाना आरंभ किया है.

शेठ वसनजी कच्छके दशा ओसवाल ज्ञातिके जैन गृहस्थ हैं. कच्छमें सूंथरी ग्राम इनकी जन्मभूमि है; परंतु बहुत कालसें ये मुंबईके रहनेवाले हो गये हैं. इनका जन्म विक्रम संवत १९२२ के द्वीतीय ज्येष्ट वदि ११ के दिन हुवाथा. भाग्यवान पुत्रके उत्पन्न होनेसें पिताका व्यापार बहुत बढ गया. अंतराय कर्मके उदयसें माता इनको चार दिनका छोडके कालका ग्रास बन गई. इनके पिता और पितामह (दादा) शेठ मूलजी देवजीने बडी होशिआरीके साथ इनका पालन किया. जन्मसेंही पिताके प्रेममें पूर्ण रीतिसें रहनेसें माताका वियोग मालूम न हुआ. दुर्भाग्यसें ८ वर्षकी उमरमें इनके पिता भी स्वर्गवासी हो गये. वृद्ध पितामहके ऊपर पौत्रकी लालन पालनकी चिंता आपडी. पितामहका इनपर प्यार बढत गया. अभाग्यवश पितामह भी संवत १९३२ में इनको १० वर्षका छोडके देवलोकको प्राप्त हो गये, परंतु जन्मसेंही इष्ट वियोगका दुःख सहन करनेका अभ्यास होनेसें दुःखको इन्होंने वश कर लिया. इनका धंधा सत्यवादी, निमकहलाल, और अनुभवी मुनीम शा. लखमसी गोविंदजीके हाथमें होनेसें बहुत अच्छी तरह चलता रहा. शेठ वसनजीने जैनशालामें गुजराती भाषाका और कुछ अंग्रेजीका भी अभ्यास कर लिया. कई श्रीमंतके लडके लाडसें और मातापिताके अभावसें अभिमानी, स्वेच्छाचारी, उद्धत और दुर्व्यसनी वन जाते हैं, वैसा हाल इनके मुनीमके पूर्ण अंकुशसें और निजकी बुद्धिसें न होने पाया, वरन वालक सोदागर वने रहे.

संवत १९३४ की सालमें ज्ञातिनायक शेठ नरसी नाथाके कुलकी कन्या खेतवाईसें इनका लग्न हुवा, और प्रेमावाई और लीलवाई दो पुत्री उत्पन्न हुई. इनकी प्रथम स्त्रीके कालवश होनेसें उक्त नरसी शेठकी पौत्री रतनवाईसें संवत १९४६ में इनका दूसरा विवाह हुवा. और संवत १९५१ में मेघजी उपनाम काकुभाई नामक पुत्र उत्पन्न हुवा.

शेठ वसनजी अपने रोजगारमें पूरी उन्नति करते रहें. इनके चेहरे और वर्तावसें नम्रता, सादापन, विनय, गुण, शांति, धर्मप्रेम, निराभिमान, सत्यता, शुद्धांतःकरण और नीति स्पष्ट प्रकट होती है. इन गुणोंसें अलंकृत होकर इन्होंने अपनी प्रतिष्ठा अपनी ज्ञातिमेंही नहीं वरन मुंबईके नामी सोदागरोंमें बहुत बढा ली है. हुवली, वारसी, अहमदनगर, खंडवा, धुलीया, आकोला, खानगाम, आकोट, वढवाण आदि नगरोंमें इनकी दुकाने हैं; और सेंकडों मनुष्य इनकी वदौलत उदरपोषण कर रहे हैं. इनके मुनीम गोविंदजी शामजीकी नेकी प्रसंशनीय होनेसें भी शेठ वसनजीको वडा सुविधा रहा. वह मुनीम अब कालवश हो गये.

यह महाशय वडे उदार हैं, और इस छोटी उमरमें भी आजपर्यंत अनुमान रु. चार लाख सुकृत और धर्मकार्यमें लगा चुके हैं, और आगेके लिये भी धर्मकार्यमें कटिवद्ध हैं. धर्ममें ऐसें दृढ हैं कि, हुवलीके जैन मंदिरका प्रबंध स्वयं करते हैं, और इनके सुप्रबंधसें बहुत रुपैया भंडारमें जमा होगया है. संवत १९३४ में इनके पिताने सायेरा—कच्छमें जो जैन

मंदिर बनवाया था, उसका प्रतिष्ठा महोत्सव आपने मुंबईसें संघ ले जाकर बडी धूमधामसें कियाथा. और रु. १२ हजार खरच कर दक्षिणमें बारसी नगरमें एक जैन मंदिर बनवाया है.

संवत १९४९ में ब्राह्मणोंको भोजन कराने न करानेके विषयमें इनकी ज्ञातिमें दो पक्ष पडगयेथे, उस समय शेठ वसनजी पुरानी रीति भांति और प्रणाली अच्छी समझकर ज्ञाति शेठ नरसीनाथाके पक्षमें रहे थे. दोनों पक्षके इसमें लाखों रुपये व्यय हो गये. इस बातको वहुत बुरी समझके इस रगडेको मिटानेके लिये आप ऐसा उद्यम करने लगे कि दूसरे पक्षके समझदार पुरुष भी इनकी प्रशंसा कर रहे हैं. अब झगडा मिट गया.

संवत १९५२ में अपनी ज्येष्ट पुत्रीका लग्न इन्होने बडी धुमधामसें किया. उसी सालमें इतनी छोटी उमरमें इनके शुभ गुणों और परोपकार वृत्तीको देखकर ब्रिटिश सरकारने इनको जस्टीस आफ धी पीस (J. P.) की सुप्रतिष्टित उपाधि दी. इनकी सादगीकी जितनी प्रशंसा की जाय इतनी थोडी है. यात्रासें वापस आनेपर मानपत्र देनेकी तयारी देखकर इन्होंने यही कहा कि, जो पैसा आप इस कार्यमें लगावें, वो कोई अच्छा कार्यमें लगावें तो उचित है. जनहितमें सुवृत्तिको प्रवर्त करना मनुष्यमात्रका कर्त्तव्य है.

अपने ज्ञातिभाईओंका श्रेय करनेके लिये यह सदा तत्पर रहते हैं. सुना जाता है कि, इनका विचार एक जैन सेनिटेरियम ( आरोग्य भवन ) बनानेका है.

संवत १९५२ में जब हिंदुस्थानभरमें दुर्भिक्ष पडा था, तब इन परोपकारी शेठने दुकालके चंदोंमें अच्छी सहायता दी, इतनाही नहीं वरन गरीबोंको सस्ते भावसें अनाज वेचनेके लिये, आपने दुकानें खोल दी; और खरीद भावसें भी वहुत कम दामोंमें अनाज विकवाते रहे. इसी सालमें जब बंबईमें प्लेगका प्रकोप भयंकर रुपसें फैला हुआ था, लोगोंमें भागाभूगी तथा धरपकड हो रही थी और सरकारी "प्लेग कमिटी" बीमारोंको सरकारी होस्पीटलमें लेजा रहीथी, उस समय आपने ज्ञातिबंधुओंको ऐसी दुःखी हालतमें देखकर अपने खरचसें ता. २७ मारच १८९७ को एक "कच्छी दशा ओसवाल जैन हास्पीटल" स्थापन की जिससें रोगी सरकारी होस्पीटलमें जानेके बदले अपनी ज्ञाति होस्पीटलमें जाने लगे जहांपर बहुतसें आरोग्य होगये, और शेठ वसनजीको धन्यवाद देने लगे. धनका सदुपयोग ऐसेंही सत्कार्यमें करना उचित है. होस्पीटलका प्रबंध ऐसा उमदा रहा कि, प्लेग कमिटी और समाचार पत्रोंने बडी प्रशंसा की थी. अनुमान ६००० रुपये इन्होंने निजके खरच किये. कच्छ मांडवीकी प्लेगमें और सैंकडों फंडोमें आपने अच्छा चंदा दिया और प्रत्येक अच्छे कार्यमें सहायक होना आप अपना कर्त्तव्य समझते हैं.

विद्यावृद्धिके प्रत्येक कार्यमें शेठ वसनजी मदद देते ह. "साक्षर साहायक-प्रजाबोधक मंडली" के यह पेट्रोन है. और गरीब विद्यार्थीयोंको, स्कुल फी व दूसरी मदद देते रहते हैं. शेठ वसनजी "शेठ तापीदास वरजदास मिल" के डीरेक्टर है और हरेक सार्वजनिक कार्यमें आप प्रसन्नतासें शामिल होते हैं. इनकी उदार वृत्तीसें प्रसन्न होकर ब्रिटिश सरकारने इनको रावसाहेबकी उपाधि प्रदान की.

सहायताके सिवाय इस ग्रंथकी १२९ प्रति इन्होंने मुनिराज और पुस्तकालय आदिको भेट देनेके लिये खरीदी हैं.

हम शेठ वसनजीकी दीर्घ आयु चाहते हैं और देशहित, धर्महित और ज्ञातिहितके और भी अच्छे कार्य आप सदा करते रहैं, यही हमारी अभिलाषा है. तथास्तु !!

# स्वर्गवासी शेठ तलकचंद माणेकचंद, जे. पी. मुंबई.

शेठ तलकचंद जिनकी सुंदर तस्वीर अगले पृष्टपर है, असलमें सूरतके रहनेवाले थ. डच, फ्रेंच, फिरंगी, इंग्रेज आदिने प्रथम सूरत बंदरमेंही आकर अपनी कोठीएं की थी.

इनके पूर्वज शेठ नानाभाई गलालचंद डचोंके सराफ थे. उक्त नानाभाईके पौत्र शेठ माणेकचंदके ये पुत्र थे. इनकी माता बाई विजयकुंवर वडीही धर्मात्मा थी. इनका जन्म सं १८९९ के वैशाख सुदि १३ को हुवा था. उनके चार भाई और तीन वहनोंमेंसें दो भाई और दो वहन विद्यमान हैं, सो भी अच्छे सुखी हैं.

छोटी उमरसेंही इनको विद्यापर भारी प्रिति थी, और उस समयमें भी इंग्रेजी आपने पढ लिया था. इनका प्रथम विवाह सं० १९१५ में बाई जीवकोरके साथ हुवाथा. बारह वर्ष पीछे वह कालको प्राप्त हो गई. उनसें एक पुत्र मि० सोभागचंद और एक पुत्री हुई. इनका दूसरा विवाह सं. १९२८ में चंदनबाईके साथ हुवा था.

शेठ तलकचंद मुंबईमें आतेही रुई, जवाहरात, शेर और बेंककी हुंडीकी दलाली आदिमें अच्छा धन और मान, प्रतिष्ठा प्राप्त करने लगे. मेसर्स तलकचंद शापुरजीके नामसें धंधा करके इन्होंने लाखों रुपये पैदा किया. मि० शापुरजी एक लायक पारसी महाशय हैं.

पालीताणाके जुलम केसमें, मक्षीजी आदि केसोंमें इन्होंने अपने समय और धनका भोग देके जैन धर्मकी अच्छी सेवा कीथी.

बंबईकी " धी जैन एसोसिएशन आफ इंडिया " के ये सेक्रेटरी, वाइस प्रेसिडंट और अध्यक्ष भी थे. महुवा रीलीफ फंड, गुजरात फीवर रिलीफ फंड आदिके भी ये अध्यक्ष थे, और बंबईकी प्रत्येक कमेटीमें ये मेम्बर नियत किये जाते थे. जैन पंचायत फंडका बीज भी इनहीके उद्योगसें रुपाया; और कई जैन मंदिरके ये ट्रस्टी भी थे.

शेठ तलकचंदने वडी वीरतासें Society for the Prevention of Cruelty towards Animals ( प्राणि रक्षक मंडली ) की स्थापना करवाके उसके खरचेके लिये लागे लगाकर अच्छा प्रबंध करवाया. "लेडी साकरबाई दीनशा पीटीट हॉस्पिटल" के यह ट्रस्टी थे. वहुतसी कंपनीओंके ये डीरेक्टर थे और मरकंटाईल प्रेस, कुकावाव प्रेस आदिके एजंट थे. बेंक संबंधी कार्यमें इनका अनुभव वहुत ठीक था और अच्छे मनुष्य इनकी सलाहसें चलते थे.

इन्होंने लगभग एक लाख रुपैया धर्मकार्यमें व्यय किया होगा. जैन निराश्रित फंडमें रु. पांच हजार दिए थे और सूरतमें अपनी वाडीमें एक जैनमंदिर बनवाया. श्री पालीताणामें एक जैन लायब्रेरी और मुंबईमें अपनी धर्मपत्नीके नामसें " चंदनबाई कन्याशाला " स्थापन की; जैन विद्यार्थीओंको स्कॉलरशीप देते थे और कुलीन गरीब जैन कुटुंबोकी गुप्त सहायता भी करते थे. ये मुंबईके जस्टीस आफ धी पीस थे. लगभग पचीस लाख रुपैया इन्होंने प्राप्त किया और धर्मकार्यमें अच्छा धन व्यय करनेके कांक्षी थे. परंतु दैवकी गति विचित्र है. नया विल करते करतेही आप ता. १२ फरवरी सन १८९७ को प्लेगसें चोपाटीके अपने बंगलेमें स्वर्गवासी हो गये. मरण समय इनका वय ५६ वर्षका था. इनको दूसरी स्त्रीसें नानाभाई और रतनचंद २ पुत्र और ३ पुत्री हुई. मी. शापुरजीकी संभालमें ये पुत्र अच्छा विद्याभ्यास कर रहेहैं, और मी. नानाभाई इस छोटी उमरसें भी धर्मकार्यमें अच्छा लक्ष देने लगे हैं.

ऐसे धर्मात्मा पुरुषको धन्य है, इनकी आत्माको शांति हो ! यह हमारी प्रार्थना है !!!

# स्व० मी. वीरचंद राघवजी गांधी, बी. ए., एम. आर. ए. एस.

इन वीर पुरुषका जन्म महुवा–काठीआवाडमें ता. २५ अगस्त सन १८६४ ई. को हुवा था. इनके पिता बडे धर्मात्मा थे. इन्होंने भावनगरमें सन १८८० में पहेले नंबर "मेट्रीक्युलेशन" में पास होकर सर जसवंतसिंहजी स्कालरशिप प्राप्त की; ये एलिफन्स्टन कॉलेजसें बी. ए. पास करके सरकारी स्कालरशीपके भी भागी बने.

सन १८८५ में जैन एसोसिएशन ऑफ इंडियाके ये सेक्रेटरी हुवे. सरकारी सोलीसीटरके वहां ये आरटीकल्ड कलार्क हुवे. इन्होंने पालीताणा जुलम केसमें और मखसीजी केसमें भी अच्छी मदद दी थी.

सन १८९१ में समतसीखरके तीर्थपर चरबीके कारखानेके मुकद्दमेंकी अपीलमें युक्तिके साथ रायबहादूर बद्रीदासजीको सहायता देकर जीत लिया.

सन १८९३ में चीकागो–अमेरिकामें जब विश्व प्रदर्शनी हुइथी और वहांकी धर्मसमाज ( World's Parliament of Religeons ) में श्रीमद् आत्मारामजीको निमंत्रण आया तब जैन धर्मके प्रतिनीधि होकर आप चिकागो गये और अध्यक्ष डा० बॅरोझ आदिकी ओरसें अच्छा मान पाया. धर्मसमाजमें जैनधर्मपर एक सार गर्भित व्याख्यान दिया. अमेरिकामें दो वर्ष रहकर बोस्टन, वॉशींगटन, न्युयोर्क, रोचेस्टर, क्लीवलेंड, केसाडेगा, बटेवीया, आदि नगरोंमें फिरकर आपने ५३५ भाषण दिये. किसी २ भाषणमें दस २ हजार मनुष्य एकत्र हो जातेथे. कई जगह जैन धर्मके अभ्यासके लिये क्लास खोले गये. चिकागो और केसाडेगासमाजकी ओरसें इनको पदक दिये गये थे. वॉशींगटनमें "गांधी फीलोसोफीकल सोसायटी" इन्होंने स्थापित की, जिसके अध्यक्ष वहांके पोस्टमास्तर जनरल मी. जोसफ स्टुअर्ट हुए. इनके उपदेशसें हजारों मनुष्य मांसाहार त्यागी ( वेजीटेरीयन ) हो गये, कई लोग ब्रह्मचर्यव्रत पालने और नवकार मंत्रका ध्यान धरने लगे.

सन १८९५ में साऊथ प्लेस चापल और रोयल एशिएटिक सोसायटीमें इन्होंने लंडनमें लॉर्ड रेके अध्यक्षपणेमें भाषण दिये, और ये सोसायटीके मेंबर नियत हुवे. फ्रांस, जर्मनी होते हुए, आप जुलाइ मासमें मुंबई आये. विलायतादि विदेशमें ये शुद्ध आहार लेते रहे हजारों विद्वानोंके साथ परिचय करके बडा अनुभव लियाथा. बंबईमें पीछा आनेपर एक बडे वीर पुरुषके समान इनका आदर हुआ. जैनोंकी ओरसें शेठ प्रेमचंद रायचंदके सभापतित्वमें एक भारी सभामें ता. २०–७–९६ को एक "मानपत्र" दिया गया था.

यहां आनेपर इन्होंने सोलीसीटरका अभ्यास पीछा आरंभ किया था. परंतु अमेरिकनोंने इनको वापस बुलाया तो जैनभाईयोंकी ओरसें अच्छा सत्कार और विदाई पाकर ये अपनी स्त्री और पुत्र मोहनको साथ लेकर गये. पंडित फतेहचंद लालन भी इनको लंडनमें जा मिले.

अगस्त सन १८९८ में ये वापस आये. स्व० मी. जस्टीस महादेव गोविंद रानाडेके सभापतित्वमें ता. २३ सीतंबरको इनको मानपत्र दिया गया. दूसरेही दिन आप अमेरिकाको प्रयाण कर गये. हिंदुस्तानके दुर्भिक्ष पीडित लोकोंके फोटो पेश करके वहांके लोकोंको प्रेरणा करके आपने मकईकी स्टीमरें हिंदुस्तानको भिजवाई थी. हिंदकी स्त्रियोंको शिक्षा दिलानेकी ओर भी इन्होंने वहांके लोकोंका ध्यान आकर्षित किया था. आपने कई पुस्तक भी बनवाये हैं.

आप बारीष्टरकी परिक्षा पास करके सन १९०१ में मुंबई पधारे. आतेही बीमार हो गये और वृद्ध अंधी माता, स्त्री, पुत्रादि कुटुंबको और समग्र जैन समुदायको शोकसागरमें डूबा गये. हाय ! धन्य है ये वीररत्नको ! एसे पुरुष सदा अमर है ! !

# मी० अमरचंद पी० परमार. ( सिरोही—सूरत—मुंबई. )

इनका जन्म सं. १९२० के महा सुदी ८ को हुवा था. ये मूल इलाके सिरोहीके झाडोली ग्रामके रहनेवाले हैं. इनके पूर्वज उदेपुरसे आये थे और ये दसा ओसवाल बालफेना (वाफणा) परमार गोत्रके हैं. सर्पके फनसे बालकका रक्षण हुवाजिससे वाफणा कहलाये. कि इस गोत्रमें सर्पके काटनेसें कोई नही मरा.

मी. अमरचंदके परदादा शा. वजाजी राजाजीको चार पुत्र शा. पन्नाजी, ठाकरसी, दुर्लभजी ,रणछोडजी और देवजी हुए. शा. पन्नाजी और रणछोडजीका परिवार सूरतजिल्लेमें है और ठाकरसीका नाणा, मारवाडमें है. शा. दुर्लभजीके पांच पुत्र शा. डाह्याभाई, परागजी, पदमाजी, गोविंदजी और हीराचंद थे. उनमेंसे तीन भाईयोंके कुटुंबमें हरजी, पानाचंद, रामचंद, भगवान, उमेदचंद, पुनमचंद, माणेकचंद, मगन, दलीचंद आदि विद्यमान है.

पदमाजीको झवेरचंद, नरसई, मूलचंद, अमरचंद, गुलाबचंद ये पुत्र और रामकोर और कंकुबाई नामक पुत्री हुई थी. उनमेंसे झवेरचंद, अमरचंद और बाई रामकोर विद्यमान है. झवेरचंदके तीन पुत्र धनराज, रायचंद और तलकचंद तथा तीन पुत्री हैं.

मी. अमरचंदके दादाने मारवाडसे आकर सूरतके पास बडोद, भेस्तान आदि ग्राममें निवास करके अच्छा धन प्राप्त किया था. इनके पिता बहुतही भोले स्वभावके थे इसलिये उनके दूसरे भाईओंने उनको घरसें कुछ भी दिये विना निकाल दिये थे, और उनको फेरी आदिसे अपना निर्वाह करना पडाथा. एकवार ऐसा भी कठिन समय इनपर आ पडा था कि एक पुत्रके जन्मके समय खर्चके रुपयेके लिये उनको घर घर फिरना पडाथा. परंतु ईश्वर कृपासें फिर उनकी स्थिति अच्छी होगई थी. उनके भाई झवेरचंदने पिताको अच्छी मदद देकर उनके धंधेको ठीक जमा दिया था और लघुभाईको पिताकी इच्छानुसार सूरतमें जाकर पढाना आरंभ किया था. फडोद—गुजरातके रहनेवाले स्व० दलपतराम नथुराम व्यास इनके बालस्नेही थे, दोनों एकही साथ पढते थे. दोनोंमें ऐसी गाढी मित्रता थी कि साधारणतः ऐसा स्नेह देखनेमें आताही नहीं हैं. वह मित्ररत्न सन १८९९ में इन्हीके मकानपर कालवश हुए, जिसका इनको पूरा रंज रहा.

इनकी बहन रामकोर छोटी अवस्थाहीसे विधवा होगई थी, परंतु उसी समयसे उन्होंने धर्मविद्याका अभ्यास कर धर्मकार्यमें रुचि लगाई और समय २ पर भीड पडनेके समय अपने भाईयोंको अभीतक मदद करती रही. मी. अमरचंद दस वर्षकी अवस्थामें प्रथम गोपीपुरा ब्रांच स्कूलमें भरती हुए और चढते नंबर पास होकर पारितोषिक और मास्टरोंकी कृपा संपादन करते रहें. पढनेमें इनका ऐसा अनुराग था कि एक समय इनके भाई किसी संबंधीके विवाहमें जानेके लिये छुट्टी लेनेको मास्टरके पास जाने लगे परंतु इस बातकी इनको खबर मिलतेही इन्होंने अपने मास्टरसे खानगीमें कह दिया कि मेरी छुट्टी स्वीकार मत करना. हुनरका इनको बहुत अनुराग था, इसलिये इसी छोटी वयमें पुस्तकोंकी जिल्द बांधनी, साईन बोर्ड लिखना, ऊन और रेशमके बढिया फूल—वृक्ष बनाना, एनग्रेविंग, ड्राइंग, प्लास्टर, घडी बनाना आदि कई काम देख २ कर सीखलिये थे; और स्कूलके साथी इनको बहुत चाहते थे. ये गरीबी और बहुत सादगीसे पढते रहे; यहांतक कि पढनेकी पुस्तकें भी उधार लेकर अपना काम चलाते थे. थोडा विद्याभ्यास होजानेपर इन्होंने एक रात्रिशाला खोली और दूसरे लडकोंको खानगीमें पढाकर अपने खरचेका बोझा पितापर नहीं पडने दिया. इनके मातापिताको सुख भोगनेका समय नहीं आया. सोला वरसकी उमरमें इनकी माताका स्वर्गवास होगया और बादमें इनके पिता भी इस संसारको छोड गये.

सन १८८२ में सूरत हायस्कूलसें इन्होंने मट्रीक्युलेशनकी परिक्षा पास की. मेसर्स पाठक, मोदक, वाडीआ आदि मास्टरोंकी पूरी प्रीति संपादान की थी. स्कूलमें कृषिशास्त्रका भी अभ्यास करलिया. छोटी उमरसें इनको हिंदुस्तानी कवित्त याद करने और नये बनानेका बडा भारी प्रेम था. स्कूलके प्राईज-एक्झीबिशनमे सारा हॉल गुंजा देते थे; इन्होंनें सूरतके डीस्ट्रीक्ट जज ( बादमें होईकोर्टके जज और कौंसलर ) ऑन० डा. वर्डवुडकी और मुंबईके ना. गवर्नर सर जेम्स फरग्युसनकी शीघ्र कवितासे विशेष कृपा प्राप्त की थी.

केवल इनके विद्याभ्याससें प्रसन्न होकर सर्चानक एक सुज्ञगृहस्थ शेठ मानाजीने कईयोंके विरोध करनेपर भी अपनी पुत्री केसरबाईका विवाह सं. १९३४ में इनसे करदिया. तदनंतर ये बडोदा कालजमें भरती हुए. वहांसे प्रीवीयसकी परीक्षा देकर इनको अपने भाईकी आज्ञानुसार उनके दूसरे विवाहका यत्न करनेके लिये पढना छोडकर सिरोही जाना पडा ये प्रथम रु० ४ महावारके नोकर हुवे. अपने बुद्धिवल और कार्यकुशलतासें इन्होंने सिरोही दरबारकी पूरी कृपा प्राप्त की. महकमे महालमें नोकरी करके पो० एजंट करनल पाऊलेट साहबके पास ये सिरोहीके एजंसी वकील मुकर्रर हुवे. जोधपुर, आबू, जेसलमेर आदिके दौरेमें इन्होंने एजंट, दरबार आदिकी अच्छी कृपा संपादन की. सन १८८५ में उक्त कर्नल पाऊलेट साहबने इनको घाणेरावके ठाकुरके ट्यूटर मुकर्रर किये. इन्होंने मेओ कॉलेजमें कर्नल लोक साहबसें अच्छी कृपा पाई और राजकुमारोंसे दोस्ताना पैदा किया. इसके बाद जोधपुरके महाराजाधिराज कर्नल सर प्रतापसिंहजीके पास रहकर इन्होंने अच्छा यश पाया और उनकी पूरी कृपा प्राप्त की. उनके और श्री जोधपुर दरबारके विलायतसे आनेपर मुंबईमें उनके सन्मानार्थ बडी सभाका प्रबंध करके मानपत्र दिये थे. रायबहादुर मुनशी हरदयालसिंहजी इनको एक सच्चा प्रेमपात्र गिनते थे. वे जोधपुरमें कई वार इनको अच्छा पद भी देने लगे थे. परंतु घाणेरावके नगरशेठ चेनाजी नरसीगजी उनके साझेमें इन्होंनें सन १८८९ में "धी इंडीयन एंड फारिन एजंसी कुंपनी" खोली जो विलायती माल और रजवाडोंका काम करके अच्छी तरह चल निकली.

बाद इनके उद्योगसे "धी रीपन प्रींटींग प्रेस कुं० ली०" स्थापित हुई. बहुतसे शेर अपने मित्रवर्गमेंही दिये, परंतु देखरेखकी कमी, और एजंट डीरेक्टरोंके कुसंपसे वह टूटगई, जिससे इनको बडा खेद हुआ और नुकसानभी पूरा रहा.

मुंबईमें आनेके बाद ये धर्मसेवा और सभा आदि कामोंमें लक्ष्य देने लगे. और हरेक धर्मसभामें अगुआ बनते हैं. इनकी वक्तृत्व और शीघ्र कविता बनानेकी शक्ति प्रसिद्ध है. नेशनल कॉंग्रेसमें, प्रोवीन्स्यल कॉनफरन्स आदि सभाओंमें ये बहुधा हिंदी कविता सुनाते हैं. जैन युनीयन क्लब, हेमचंद्राचार्य अभ्यास वर्ग, मेवाड मंदीर जीर्णोद्धार सभा, मुंबईकी जैन प्लेग होस्पीटल, एन्टीवीवीसेक्शन सोसायटी और कई कमीटीके ये सेक्रेटरी, और जैन तथा दूसरी सभाके मेंबर रहे हैं, और सन १९०२ में "गुजरात फीवर रिलीफ फंड" का प्रबंध सेक्रेटरी बनके इन्होंनें बहुत सफलतासे चलाके सुवर्णपदक (चांद) प्राप्त किया है. जैन सांग्रेगेशन और हास्पीटलके संवर्धा इनोंने बहुत परिश्रम उठाया था. गुल अफशान पत्रके ये एडीटर थे. और परमारथ्यनीके रमुजी लेखको याद करते हैं. मुंबई समाचार और जैन पत्रोंके ये लेखक हैं, तथा ओत्सव, आत्मारामजी चरित्र, अमरकाव्य, जैन तीर्थावली, नियमावली आदि कई पुस्तक भी इन्होंने लिखी है. मी. वीरचंद गांधीके साथ अमेरिका जानेकी इनकी भी तयारी हुई थी, परंतु सांसारिक विघ्नसे रुक गये.

सन १८९९ में इनकी धर्मपत्नि जो पढी लिखी और धर्मिष्ट थी कालवश होगई, जिससे इनको दो पुत्र और दो पुत्री हुवे थे, परंतु अभी एकही पुत्री हीरावती है. इनका दूसरा विवाह सिरोहीमें हुवा.

इन्होंने मद्रास, कर्नाटक, दक्षिण, दिल्ली, आगरा, उत्तर हिंदुस्तान, पंजाब, काश्मीर, कांगडा, हिमालय, राजपूताना आदि प्रदेशोंमें बहुत मुसाफरी की है. और स्वपराक्रम तथा बुद्धिवलसें हजारोंही मित्र इनके होगये हैं.

इनपर कई तरहकी आपदाए आनेसे तत्वनिर्णयप्रासाद ग्रंथ देरसे प्रसिद्ध हो सका. परंतु इस ग्रंथको अद्वितीय बनानेमें इन्होंने पूरा परिश्रम किया हैं, और ग्रंथकी एक अच्छी प्रस्तावना लिखी है.

इनमें यह एक बडी बात है और इनका अनुभव हरेक लाइनमें इतना बढा हुआ है, कि कैसाही कठिन काम हो परंतु यह उसको पूरा करही देते हैं. परंतु प्रारब्ध इनकी तरफ कुछ टेढी नजरसे देख रहा है.

सन १९०३ के सितंबरमें मुंबईमें दूसरी जैन (श्वेतांबर) कॉन्फरन्स जो भरी गई, उसकी इन्टेलिजंस, हेल्थ, एंड वोलन्टीयर कमिटीके ये सेक्रेटरी मुकर्रर हुवे थे. कॉन्फरन्सका काम बहुतही अच्छी तरह इन्होंने बजाया, जो इनकी पेश की हुई लंबी रिपोर्टसें जाहर होता है. प्रेसिडंट आदिके पूरे प्रेमपात्री बने. वहां हानिकारक रीवाजोंके उपर उमदा भाषण भी दियाथा. और २०० वॉलंटीयरकी फोजने अपने कार्य, ड्रेस, और दमामसे सबको चकित कर दिये थे. इनको दीर्घायु चहाते हैं कि ये धर्मकार्यमें सदा कटिबद्ध रहें.

लेखक—**भगु फतेहचंद कारभारी ( एडिटर, जैनपत्र. )— एक सच्चा प्रिय मित्र.**

# तत्वनिर्णयप्रासादग्रंथके प्रथम सहायक ग्राहकोंके नाम.

## गुजरांवाला—पंजाब

लाला नानकचंद दोलतराम ... ५
लाला रामेशाह चेतराम ... ... ४
लाला करमचंद मथुरादास ... २
लाला भवानीयामल ठाकरदास ... २
लाला गणामल जगन्नाथ... ... २
लाला मेलुमल भागुमल ... ... १
लाला जयदयाल लभुराम ... १
लाला हुकमचंद फगुमल... ... १
लाला कहानचंद हरीचंद ... १
लाला इश्वरदास दीवानचंद ... १
श्री मुनि आत्मारामजी जैनगायनसभा
हा. लाला कहानचंद प्रभयामाल १
लाला बेलीराम चुनीलाल ... १
लाला मुलराज कालुमल ... ... १
लाला गणेशदास जवींदामल ... १
लाला गंडामल माणेकचंद ... १
लाला गंडामल तीर्थराम ... ... १

## रामनगर-पंजाव.

लाला अर्जुनमल भीमामल ... २
लाला हेमराज हरदयाल ... ... २

## रावलपींडी—पंजाव.

श्री जैनधर्म भास्कर सभा हा.
लाला उत्तमचंद पींडीदास ... ५
भावु हरभगवानदास ... ... १

## जंबु—पंजाव.

लाला देशराज हेमराज ... ... १
लाला रामचंद जमीतराय ... १
लाला हेसराज जीवणमल... ... १
लाला वधावामल बोधामल ... १

## हुशीआरपुर—पंजाव.

लाला गुज्जरमल मेहरचंद वेंलामल ४
भक्तजी नथ्थुमल फतुमल सुंदरदास २
लाला गोकलमल हवारमल मेहरचंद २
लाला मामामल सुंदरदास ... १
लाला मथ्थुमल कालामल... ... १
लाला छज्जुमल गुजरमल ... १
लाला बिल्लुमल हुकमचंद... ... १
लाला वसंतामल मेहरचंद ... १
लाला श्रावणमल गोरामल ... १
लाला पालामल अमरनाथ ... १
लाला जसवंतराय फेरुमल, टांडा १
लाला रुपलाल भावडा-गडदीवाला १
लाला रामचंद खरायतीराम,
मीआंणी ... ... ... १

## जीरा—पंजाव.

लाला राधामल इश्वरदास ... २
लाला लालुमल मेलामल ... ... १
लाला जयदयाल लभुराम... ... १
लाला दयाराम प्रभुदयाल ... १
लाला वशाखिमल हरदयाल ... १
लाला टेकचंद दीनानाथ... ... १
लाला सुंदरमल देवीदीयाल ... १
लाला कीरपाराम माधीराम ... १
लाला मतावमल शिब्बुमल ... १
लाला कीरपाराम खुशीराम ... १
लाला मामराज गणपतराम ... १
लाला गुलाबमल गंडामल ... १
लाला मिलखीराम वशंबरदास ... १

## शहर अंवाला—पंजाव.

लाला नानकचंद गोंदामल ... २
लाला गंगाराम बनारशीदास ... २
लाला वसंतामल उत्तमचंद ... २
लाला वजीरमल भक्त ... ... १
लाला पन्नालाल घीढोरेवाला ... १
लाला शिब्बुमल भावडा ... ... १
लाला जकतुमल सदारांम ... १
लाला जातिमल खूबामल अग्रवाल १

## अमृतसर—पंजाव.

लाला फगुमल महाराजमल ... ५
लाला राधाकिसन पन्नालाल ... ५
लाला मूलचंद मोतीराम ... ... १
लाला दित्तामल चुनीलाल ... १

## लुधीआना-पंजाब.

लाला घोलुमल गोपीमल ... ... ४
लाला शिब्बुमल सादीराम हुकमचंद २
लाला प्रभदियाल संभुमल ... २
लाला नंदलाल मिलखीमल ... १
लाला श्रावनमल गोपीमल ... १
लाला राधामल गणपतमल ... १
लाला रामदितामल क्षत्री ... ... १
लाला विहारीमल माधीराम ... १

## नारोवाल—पंजाब.

लाला रुलदुमल जगन्नाथ... ... ४
जीवणमामा फग्गुहजारी ... ... १
लाला ठाकरदास खरायतीमल ... १
लाला मथुरदास गुरादत्ता उत्तमचंद १
लाला पालामल पंजुमल ... ... १

## जंडीआला—पंजाव.

श्री संघ जंडीआला ज्ञानखाता ...१५

## शनखतरा—पंजाव.

लाला गोपीनाथ अनंतराम ... १
लाला प्रेमचंद नीकोदरीयामल ... २
लाला ताराचंद बेलीराम ... ... २
लाला नहालचंद रामलाल टांडेवाले १

## मालेर कोटला-पंजाव.

श्री भंडारजी ... ... ... १
लाला वस्तीराम शिवचंद... ... १
लाला गेंडिराय भगवानदास ... १
लाला देवीचंद रामप्रसाद ... १
लाला मंगतराय दिलाराम ... १
लाला मुनसीराम पन्नालाल ... १
पूज्य मोहनरिषजी ... ... १
लाला भगतराम मुनसीमल ... १
लाला अनंतराम उमरावचंद ... १
लाला फाग्हमल पूरनचंद... ... १
लाला सरनामल कैंयलीमल ... १
लाला प्रद्युमन मेहेरचंद ... ... १

## मुतफरकात—पंजाब.

लाला हीरालाल फगुमल, लाहोर २
लाला रामरतन हरनाममल, शंकर
जिल्हा जलंदर... ... ... १

पुज्यजी बक्तावर ऋषि केशर ऋषि,
जलंधर ... ... ... १
लाला बखसीराम बंशीलाल, नामा १

खंभात-गुजरात.

श्री खंभात जैनशाला ... ... ४
शा. अमरचंद प्रेमचंद ... ... ४
शा. पोपटचंद मुलचंद दीपचंद ... १
शा. दीपचंद पानाचंद ... ... १
शा. साराभाइ सेमचंद ... ... १
शा. सुखलाल खुबचंद ... ... १
गांधी गुलाबचंद कालीदास ... १
शा. बापुलाल खुबचंद ... ... १

पालणपुर-गुजरात.

रा. रा. मेताजी मंगलजी इश्वरभाइ २
पारीख अमुलखभाइ खुबचंद ... २
रा. रा. मेता माणेकचंद जवेरचंद १
रा. रा. मेता वाहाल लवजी ... १
शा. जीवाभाई कचरा ... ... १
पारीख मासुखलाल पानाचंद ... १
शेठ गांधी नहालचंद रायचंद ... १

सुरत-गुजरात.

शेठ मगनलाल मलुकचंद ...... ५
शा. कपुरचंद लालभाइ ...... १

शा. फुलचंद शीवचंद ... ... १
शा. प्रेमचंद अभेचंद ... ... १
शेठ नानचंद रायचंद ... ... १

मुंबई.

शेठ तलकचंद माणेकचंद ... ५१
बाबु पनालाल पुरनचंद ... ... १५
शेठ देवजी वरसंग .. ... १५
शेठ चापसी परवत ... ... १०
शेठ फकीरचंद प्रेमचंद ... ...१०
झवेरी धर्मचंद उदयचंद ... ५
शेठ जमनाभाई भगुभाइ... ... ५
शेठ मनसुखभाई भगुभाइ... ... ५
शेठ त्रीभोवनदास पुरुषोत्तम ... १
शा. मोतीचंद नथमल ... .... १
शा. वीरचंद डायाचंद ... ... १
शा. मनरुपलाल मंछाचंद... ... १
शा. हरगोवनदास पुनमचंद ... १
शा. चेनमलजी नरसींगजी ... १
शा. जेठाभाई कल्याणजी ... १

माणसा—गुजरात.

शा. हाथीभाइ मुलचंद शराफ ... ५

सांडल—गुजरात.

वोरा भायचंद शोभागचंद ... १
शा. जीवराज डामरसी ... ... १

मुजफरकात.

शेठ वल्लभजी हीरजी, कलकत्ता ... ४
श्री हरजी जैनशाला—जामनगर... २
शेठ नगीनदास वर्धमानदास-इडर ४
शेठ मनोरदास सुंदरजी-एडन ... २
लाला शुबदयाल शामलाल—सीरसा २
लाला जवाहीरलाल ओसवाल—सीकं-
दराबाद ... ... ... ... २
मी. वाडीलाल मगनलाल वजीफदार-
सीतापुर ... ... ... १
शेठ शीवलाल बादरचंद, रांधनपुर १
मेता हीराचंद फुलचंद—वला ... १
जवेरी बालाभाइ छोटालाल—पादरा १
महेता शांतिलाल जेसंगभाइ—साणंद १
शा. हीरालाल त्रीभोवनदास—रंगुन १
शा. गोरधनदास पीतांबरदास-
जंबुसर ... ... ... १
शा. फुलचंद रामाजी—जबलपुर १
मुनिराज अमरविजयजी मुनिश्री
विजयजी पाठशाला—पुस्तकालय
हा. शास्त्री खुशाल तीलोकचंद १
मुनि महाराज वृद्धिचंदजी पुस्तका-
लय, हा. शा. गुलाबचंद
जीवाभाई महेता-वला ... १

---

# प्रथम ग्राहकोंके नाम.

मुंबई.

शेठ मोतीचंद देवचंद ... ...१०
शेठ शोभागचंद तलकचंद ... ५
शेठ तलकचंद जेठा ... ... २
शेठ चतुर्भुज गोवरधन ... ... २
श्री गोडीजी जैन पाठशाळा ... २
शेठ दीपचंद माणेकचंद ... ... २
शेठ मोहनलाल पुंजाभाइ... ... १
शेठ तुलसीदास मोहनजी... ... १
शेठ केशवजी भीमजी ... ... १
शेठ विकमसी केशवजी ... ... १
शेठ भारसी अमुलख ... ... १

शेठ धनजी चतुरभुज ... ... १
शेठ झवेरचंद गुमानचंद... ... १
शेठ रायचंद केसरीचंद ... ... १
झवेरी बालचंद काशीराम ... १
शेठ रायचंद नानाचंद ... ... १
शेठ रतनलाल मगनलाल ... १
शेठ झवेरचंद कलाणजी... ... १
शेठ रावजी साकलचंद ... ... १
शेठ हीरजी शेषकरण ... ... १
शेठ छोटालाल प्रेमजी ... ... १
शेठ झवेरचंद इंदरजी ... ... १
शेठ मदनजी जेचंद ... ... १

शेठ हीरजी हंशराज ... ... १
मुनीम मणीलाल छगनलाल ... १
शा. ललुभाई गुलाबचंद... ... १
जवेरी भोगीलाल लालजीभाइ ... १
जवेरी छोटालाल ललुभाइ... ... १
मास्तर केशवलाल वाडीलाल ... १
शेठ रुपचंद रंगीलदास ... ... १
मी० डाह्याभाई मूलचंद ... ... १
मी. हेमचंद अमरचंद ... ... १
शेठ जवेरचंद गुमानचंद... ... १

अमदावाद—गुजरात.

शेठ जयसंगभाइ चुनीलाल... ... ५

शेठ वालाभाइ मुलचंद वखतचंद... ४
शेठ केशवलाल चुनीलाल ... १
डाक्टर जमनादास प्रेमचंद ... १
शेठ केशवलाल परशोत्तम... ... १
मी. मोहनलाल मगनलाल... ... १
शा. प्रेमचंद परशोत्तमदास... ... १
सोदागर फुलचंद हेमचंद... ... १
शा. हरजचंद रायचंद. ... ... १
मी. मोतीलाल दोलतराम... ... १
शा. परशोत्तमदास जेठाभाइ ... १
शा. गीरधरलाल हीराभाइ... ... १
शा. शाकलचंद ... ... ... १
शा. त्रिकमभाइ आलमचंद ... १
शा. मनसुखराम नाहानचंद ... १
शा. हीराचंद कक्कलभाइ ... ... १

सुरत—गुजरात.

सुरत जैन विद्याशाला... ... ... २
झवेरी मोतीचंद रुपचंद ... ... १
श्री नेमीश्वर पुस्तकालय... ... १
शा. गेलाभाइ वखतचंद ... ... १

भरुच—गुजरात.

शा. अनुपचंद मलुकचंद... ... १
शा. दलपत दुलभ... ... ... १
शा. धोलदास लालजी ... ... १
शा. मगनलाल मेलापचंद... ... १
शा. माणेकचंद परभुदास ... ... १
शा. लखमीचंद मेलापचंद... ... १
शा. नगीनदास वमलचंद ... ... १
शा. नगीनदास ऊदेचंद ... ... १
शा. वापुभाइ अमरचंद ... ... १
शा. गुलाबचंद हरीभाइ ... ... १
शा. लखमीचंद मोहनलाल... ... १
शा. मोहनलाल नेमचंद ... ... १
शा. मगनलाल वमलचंद ... ... १
शा. गुलाबचंद केशवजी ... ... १
शा. अमरचंद देवचंद ... ... १
शा. रुपचंद झवेरचंद ... ... १
शा. रतनचंद मगनलाल ... ... १
शा. खुबचंद कशालचंद ... ... १
शा. चुनीलाल परशोत्तम ... ... १
शा. माथा वखतचंद ... ... १

पादरा-वडोदा-गुजरात.

आचार्य श्री आत्मारामजी जैनशाला १
शा. ललुभाइ शीवजी... ... ... १

शा. देवचंद मगनभाइ ... ... १
शा. तलकदास खीमचंद ... ... १
शा. वापुभाइ हीमचंद ... ... १
शा. दीपचंद पीतांबरदास... ... १
शा. छगनलाल हीमचंद ... ... १
शा. मोहनलाल हीमचंद ... ... १
शा. अमरतलाल वनमालीदास ... १
शा. अमरलाल भाइचंद ... ... १
शा. हरगोवनदास भाइचंद ... १
शा. त्रीभोवनदास वापुभाइ... ... १
शा. ललुभाइ वीरचंद ... ... १
शा. ललुभाइ शाकरचंद ... ... १
शा. वरजलाल शाकरचंद... ... १
शा. कालीदास खुबचंद ... ... १
शा. कालीदास मुळचंद... ... १
शा. पानाचंद नानचंद ... ... १
शा. शिवलाल सोभागयचंद... ... १
शा. मुलचंद जयचंद... ... ... १
शा. छोटालाल नाहालचंद... ... १
शा. जेयचंद पुंजाभाइ ... ... १
शा. गीरधरभाइ वीरचंद ... ... १
डाक्टर सैयद आदम ... ... १
वकील नंदलाल ललुभाइ ... ... १
तपशीजी उत्तमचंद धनजी... ... १
शा. हीराचंद नथुभाइ ... ... १

पालणपूर—गुजरात.

पारीख नगीनदास ललुभाई ... २
दोशी गगल ऊमेदचंद ... ... १
रा. रा. कोठारी शोभागचंद वेलचंद १
रा. मेता चेला हीराचंद... ... १
रा. मेता गोदड परथीराज... ... १
पारीख मोकमभाइ लवजीभाइ ... १

राधनपुर—गुजरात.

शा. कुंवरजी धनजी ... ... १
शा. भुदर वछराज ... ... १
शा. कमलशी गुलाबचंद ( खास ) १

एडन—अरेबीआ.

शेठ मेगजी चांपशी भणशाली ... १
,, प्रेमजी हरजीवन महेता ... १
,, प्रागजी सुंदरजी ... ... १
,, ठाकरशी प्रेमजी भणशाली... १
,, माणेकचंद लालजी महेता ... १

पुना—दक्षिण.

शेठ गगलभाइ हाथीभाइ ... ... ५

शा. माणेकचंद नानचंद ... ... १
श्री जैन पाठशाला—तलेगाम ... १
शा. शामचंद केवलचंद—तलेगाम... १

अहमदनगर—दक्षिण.

शा. पुनमचंद नवलमल ... ... १
शा. अभेचंद रायचंद ... ... १
शा. वहालचंद अमुलख ...... १

भावनगर—काठिआवाड.

जैनधर्मप्रसारक सभा ... ... १००
मेसर्स. आर. एम. पी. की कुंपनी १
रा. रा. माधवजी पदमशी ...... १
भावशार देवकरण नथुभाइ ... १
भावनगर जैनसभा ... ... १

वलशाड—गुजरात.

शा. पुनमचंद केसुरजी ... ... २
शेट रायचंद मोटाजी ... ... १

साणंद—गुजरात.

श्री जैन बोध बुद्धि प्रकाश सभा ... १
महेता देवकरणभाइ अदेकरण ... १
महेता चुनीलाल कालीदास ... १

माणसा—गुजरात.

श्री माणसा ज्ञानखाता हा. शा.
हाथीभाई मुलचंद ... ... १
शा. वीरचंद कृष्णाजी ... ... १
शा. नथुभाइ वहेचरदास ... ... १

पेथापुर—गुजरात.

वकील डाह्याभाई हकमचंद ... १
शा. नहालचंद नागरदास ... १

मांडल—गुजरात.

शा. मगनलाल परशोत्तम ... १

शादरा—गुजरात.

वकील छोटालाल ललुभाइ ... १
मी. रणछोडलाल छगनलाल ... १
वकील फतेहचंद रामचंद ... १

जलालपोर—गुजरात.

शा. पेमा लालाजी ... ... १
शा. नाथाजी कशमाजी—माढ ... १

कलकत्ता.

राय बद्रीदास बहादूर माला कोल-
कादासजी ... ... ... १०
शा. जेठाभाई जेचंद ... ... १

आग्रा—हिंदुस्तान.

लाला रामलाल छोटनलाल जौहरी ६
शेठ चुनीलालजी खजानची ... ६

### धुलीआ-दक्षिण-खानदेश.

शा. शखाराम दुलभदास ... २
शा. शीवजी नेणशी ... ... १

### खेडा—गुजरात.

शा. सोमचंद पानाचंद ... ... २
शेठ रतनशी हरगोवंददास ... १

### गाअज—गुजरात.

शा. शीवलाल रणछोड ... ... १
शा. हरगोवंददास अमथाभाइ ... १

### दिल्ली.

लाला केसरीचंद बालमुकुंद ... २
शा. न्हुवचंद तुलशीराम जवेरी ... १
शा. जमनादास शवचंद ... ... १

### जीयागंज.

महाराज बाहादुर सिंघराय धनपतसिंघजी बाहादुर ... ... ५
बाबु इंद्रचंद नहाता ... ... १

### पेटलाद—गुजरात.

श्री जैन विद्याशाला ... ... १
शा. मोतीचंद फुलचंद ... ... १
शा. चुनीलाल फतेचंद ... ... १

### मुतफरकात.

शा. नथमलजी धनराज, अजमेर ५
शा. लवजीभाइ दीपचंद, कोथ ५
श्री जैन पाठशाला, उदेपुर ... ४
मी. लखमीचंद गुलाबचंद ढढा, जेपुर ... ... ... ... ४
पा. वेहेचरभाइ शीवदास, आजोल २
शा. मोतीचंद मानचंद, मोरवाड २
श्री शायला भंडार, वढवाण ... २
शेठजी नवलचंदजी श्रप्रतचंदजी, पाली ... ... ... ... २
सराफ भवानीराम रत्नलालजी सिकंदराबाद ... ... ... २
दोशी जवेर हीराचंद जैनविद्याशाला, घोलेरा ... ... ... २
शेठ मंगन चतुर, सीधपुर ... ... १
शा. मोती पदमाजी, डेगाम ... १
शा. मोती अरनाथजी, गोढमा ... १
शा. हीराजी मनरुपजी, अंबाच १
शा. पराग धनजी, वाव, कामरेज १
शा. केशुरजी पानाजी, परीआ ... १
शा. प्रेमचंद कलाणचंद, उमरगाम १
. केशरीचंद भाणाभाइ, चीलीमोरा
शा. पेमचंद अमेचंद, गणदेवी ...
शा. मोटा वधाजी, नवसारी ......
शा. मोतीजीजेचंदजी, राता—वापी
शा. परागजी जेताजी, कोपली—वापी
शेठ शखाराम दुलभदास जैनलाइब्रेरी महुवा... ... ... ...
श्री चाकणा जैन शाला, चाकणा
शा. बालचंद्र इंद्रशा, एवला, नासीक
बाइ रतन उरफे नवी शा. मुलचंद जादवजीकी बीवबा, कटोसण
शा. पानाचंद कीशोरदास, इयाशान
शा. जेचंद कल्याणजी, सावी ...
शा. व्रजलाल रंगजी, वलण ...
शा. इश्वर पानाचंद, दरापरा ...
श्री संघ दरापरा... ... ...
श्री जैन विद्याशाला, आकलाव ...
शा. केशवजी कल्याणजी, चोहडा
शा. नेणशी वि. फुलचंद संघवी, लस्कर ... ... ...
पा. वेचरभाइ अमथाभाइ, तरसाली
शा. मुलतानमल मेगराज, व्यावर



**इन सब महाशयोंका मैं पूरा धन्यवाद मानता हुं.**

**अमरचंद पी० परमार.**